| | | |
|---|---|---|
| | | युवन्+अस्<br>*=यु उ न्+अस् (६१) |
| द्वि० युवानम् | ,, | =यूनः ( १ ) |
| तृ० यूना | युवभ्याम् | युवभिः |
| च० यूने | ,, | युवभ्यः |
| पं० यूनः | ,, | ,, |
| ष० यूनः | यूनोः | यूनाम् |
| स० यूनि | ,, | युवसु |
| सं० युवन् | युवानौ | युवानः |

मघवन् पुं० ( Indra )

| | | |
|---|---|---|
| प्र० मघवा (५७, ५८) | मघवानौ | मघवानः |
| | | मघ उ न्+अस् (६१) |
| द्वि० मघवानम् | ,, | =मघोनः ( २ ) |
| तृ० मघोना | मघवभ्याम् (५८) | मघवभिः |

शेष स्पष्ट है।

( ६२ ) इन्नन्त तथा हन्नन्त ( ending in हन् to kill ) शब्द और पूषन् ( sun ) वा अर्य्यमन् ( sun ) की उपधा को केवल प्रथमा एकवचन 'सु' और नपुंसक-लिङ्ग विभक्ति 'शि' परे होने पर ही दीर्घ होता है, अन्यत्र नहीं। ( ५७ ) से सर्व-

---

* यण् के स्थान में जो इक् होता है उसे सम्प्रसारण कहते हैं, देखो संज्ञा प्रकरण। यहां शुद्ध व्यञ्जन व् के स्थान में उ होता है, अतः अ पृथक् रहता है जो अपने आप को पहले स्वर में मिला देता है। न सम्प्रसारणे सम्प्रसारणमिति ज्ञापकमन्त्यस्य यणः पूर्वं सम्प्रसारणं भवतीति। अत एव यकारस्य नेति बोध्यम् ॥ (६२) इन्हन्पूषार्य्यम्णां शौ। सौ च।

नामस्थान विभक्ति परे होने पर प्राप्त था, सो इस नियम से निषेध कर दिया गया है।

( ६३ ) हन् ( to kill ) के हकार को घ् हो जाता है जब परे ञित् (ञ् जिस का इत् हो) वा णित् † (ण् जिस का इत् हो) प्रत्यय हो अथवा ह् के अनन्तर न् हो।

वृत्रहन् पुं० ( Indra )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | वृत्रहा (६२, ५८) | वृत्रहणौ A | वृत्रहणः |
| | | | वृत्र ह् न् (५९) +अस् |
| द्वि० | वृत्रहणम् | वृत्रहणौ | =वृत्रघ्नः ( ६३ ) |
| तृ० | वृत्रघ्ना | वृत्रहभ्याम् (५८) | वृत्रहभिः |

शेष स्पष्ट है।

( ६४ ) पदान्त में अहन् के न् को (रु) र् हो जाता है।

अहन् नपुं० ( day )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | अहन्+स् | | |
| | =अहन् ( ४६ ) | | |
| | =अहर् ( ६४ ) | | |
| | =अहः ( ३१ ) * | अहनी–अह्नी (६०) | अहानि (५७) |
| द्वि० | ,, | ,, | ,, |
| तृ० | अह्ना ( ५९ ) | अहोभ्याम् (६४, ३३, २) | अहोभिः |
| च० | अह्ने | ,, | अहोभ्यः |
| पं० | अह्नः | ,, | ,, |
| ष० | अह्नः | अह्नोः | अह्नाम् |

---

( ६३ ) हो हन्तेर्ञ्णिन्नेषु ॥ † इत्–संज्ञा के लिये ( ५१ ) नियम पर टिप्पण देखो। A वृत्रहणौ–इत्यत्रैकाजुत्तरपदे ण इति णत्वम्। * अहन् की उपधा को यहां इस वास्ते दीर्घ नहीं हुआ क्योंकि ( ५७ ) नियम सर्वनामस्थान परे ही प्रवृत्त होता है। ( ६४ ) अहन्।

| | | | |
|---|---|---|---|
| स० | अहनि–अह्नि (६०) | ,, | अहःसु |
| सं० | अहः † | अहनी–अह्नी | अहानि |

इन्नन्त ( इन्–अन्त )

गुणिन् पुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | गुणी (६२, ५८) | गुणिनौ | गुणिनः |
| सं० | गुणिन् | ,, | ,, |
| द्वि० | गुणिनम् | ,, | ,, |
| तृ० | गुणिना | गुणिभ्याम् (५८) | गुणिभिः |
| च० | गुणिने | ,, | गुणिभ्यः |
| पं० | गुणिनः | ,, | ,, |
| ष० | गुणिनः | गुणिनोः | गुणिनाम् |
| स० | गुणिनि | ,, | गुणिषु ( ५८, ३९ ) |

इसी प्रकार शशिन्, धनिन्, दण्डिन्, मेधाविन् इत्यादि के रूप जानो।

( ६५ ) पथिन्, मथिन्, ऋभुक्षिन् ( Indra ) के न् को आकार आदेश होता है जब प्रथमा विभक्ति 'सु' परे हो।

( ६६ ) पथिन्, मथिन्, ऋभुक्षिन् के इकार को अकार और 'थ्' को 'न्थ्' आदेश होता है सर्वनामस्थान विभक्ति परे होने पर।

( ६७ ) "भ" संज्ञक अङ्ग पथिन्, मथिन्, ऋभुक्षिन् की टि अर्थात् 'इन्' का लोप हो जाता है।

पथिन् पुं० ( road )

प्र० पथिन्+स्　　　　पथिन्+औ
　=पन्था+स् (६५, ६६, १)　=पन्थन्+औ (६६)

---

† सम्बुद्धौ नपुंसकानां नलोपो वा वाच्यः, इत्यनेन नलोपो नैव भवति निपातनात् ॥ ( ६५ ) पथिमथ्यृभुक्षामात्। (६६) इतोऽत्सर्वनामस्थाने, थो न्थः। ( ६७ ) भस्य टेर्लोपः।

| | | | |
|---|---|---|---|
| | =पन्थाः | =पन्थानौ (५७) | पन्थानः<br>पथिन्+अस्<br>=पथ्+अस्(६७) |
| द्वि० | पन्थानम् | पन्थानौ | =पथः ※ |
| तृ० | पथा (६७) | पथिभ्याम् ( ५८ ) | पथिभिः |
| च० | पथे | ,, | पथिभ्यः |
| पं० | पथः | ,, | ,, |
| ष० | पथः | पथोः | पथाम् (६७) |
| स० | पथि ‡ | ,, | पथिषु |

(६८) चवर्ग को क्रमशः कवर्ग आदेश होता है जब चवर्ग पदान्त हो अथवा जब झल् परे हो।

जलमुच् पुं० (Cloud)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | जलमुक्-ग् | जलमुचौ | जलमुचः |
| द्वि० | जलमुचम् | ,, | ,, |
| तृ० | जलमुचा | जलमुग्भ्याम् (६८,१४) | जलमुग्भिः |
| च० | जलमुचे | ,, | जलमुग्भ्यः |
| पं० | जलमुचः | ,, | ,, |
| ष० | ,, | जलमुचोः | जलमुचाम् |
| स० | जलमुचि | ,, | जलमुक्षु (६८,३९) |

इसी प्रकार वाच् स्त्री०, स्रज् स्त्री० ( Garland ), वणिज्

※ असर्वनामस्थान स्वरादि विभक्तियों के परे होने पर अङ्ग की "भ" संज्ञा होती है। देखो नियम ( ४५b ) ॥

‡ सप्तमी के एकवचन में 'इ' परे होने पर अङ्ग की "भ" संज्ञा होकर इन् का लोप हो गया तब पथ्+इ ऐसा होकर पथि रूप सिद्ध हुआ।

(६८) चोः कुः।

पुं० (merchant), भिषज् पुं० (Doctor) और ऋत्विज् (Priest) आदि के रूप जानो।

असृज् नपुं० (Blood)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | | | असृज्+इ<br>=असृ+न् ज्+इ (५०) |
| | असृक्-ग् | असृजी | असृञ्जि (१९, २०) |
| द्वि० | " | " | " |

शेष जलमुच् की तरह।

(६९) पदान्त विषय में तथा झल् परे होने पर व्रश्च् (to cut), भ्रस्ज् (to fry), सृज् (to create), मृज् (to wipe off), यज (to worship), राज् (to shine), भ्राज् (to shine) और छ् और श् के स्थान में ष् हो जाता है। इसी प्रकार परि उपसर्ग पूर्वक व्रज् (to renounce) क्विबन्त के अन्त को भी 'ष्' होता है पदान्त में॥

प्राच्छ् (प्राश्) (inquirer) †

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | प्राट्-ड्*(६९,१४,४७) | प्राशौ | प्राशः |
| द्वि० | प्राशम् | प्राशौ | प्राशः |
| तृ० | प्राशा | प्राड्भ्याम् (१४) | प्राड्भिः |
| च० | प्राशे | " | प्राड्भ्यः |
| पं० | प्राशः | " | " |
| ष० | " | प्राशोः | प्राशाम् |
| स० | प्राशि | प्राशोः | प्राट्सु (१५) |

(६९) व्रश्चभ्रस्जसृजमृजयजराजभ्राजच्छशां षः। परौ व्रजेः षः पदान्ते॥
† धातु यद्यपि छकारान्त है परन्तु क्विप् प्रत्यय के आने से छ् को श् होजाता है॥ * प्राश्+स् यहां स् का लोप होने पर श् के स्थान में (६९) से ष् हुआ।

इसी प्रकार विश्वसृज् और सम्राज् (sovereign) के रूप जानो—

| | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|

प्र०, सं० विश्वसृट्-ड्, तृ० विश्वसृड्भ्याम्, स० विश्वसृट्सु

परिव्राज् पुं० (a sannyāsi)

| | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्र० | परिव्राट्-ड्( ६९, १४, ४७ ) | परिव्राजौ | परिव्राजः |
| द्वि० | परिव्राजम् | ,, | ,, |
| तृ० | परिव्राजा | परिव्राड्भ्याम् | परिव्राड्भिः |

शेष स्पष्ट है ।

( ७० ) न-लोपी "भ" संज्ञक अञ्च् धातु के अकार का लोप होकर पूर्व अण् को दीर्घ हो जाता है ।

प्राच् पुं० (Eastern, Forward)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | प्राच्+स् | | |
| | =प्रा+न् च् ( ५१, ४६ ) | | |
| | =प्रान् ( ५२ ) | | |
| | =प्राङ् † | प्राञ्चौ | प्राञ्चः |
| द्वि० | प्राञ्चम् | ,, | प्राचः (७०) |
| तृ० | प्राचा | प्राग्भ्याम् *( १४ ) | प्राग्भिः |
| च० | प्राचे | ,, | प्राग्भ्यः |

---

(७०) अचः, चौ । † प्र पूर्वक अञ्चु धातु से क्विन् प्रत्यय होने पर प्राच् बनता है । "क्विन्प्रत्ययस्य कुः" अर्थात् क्विन् प्रत्यय लगाने से जो शब्द बना हो उसके अन्त्य वर्ण को कवर्गादेश होजावे पदान्त विषय में । अञ्चु का उ लोप होने से यह धातु उगित् है । क्विन् का लोप हो जाता है ॥

* प्राग्भ्याम्, प्रत्यग्भ्याम्, इत्यादि में पूर्व की पद संज्ञा है और ( ६८ ) से च् को क् होने पर ( १४ ) से ग् होता है—सुप् में क् से परे स् को ष् और क् और ष् मिलकर क्ष् हो जाता है ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| पं० | प्राचः | ” | ” |
| ष० | प्राचः | प्राचोः | प्राचाम् |
| स० | प्राचि | ” | प्राक्षु |

अवाच् पुं० ( southern, downwards )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | अवाङ् | अवाञ्चौ | अवाञ्चः |
| द्वि० | अवाञ्चम् | ” | अवाचः |
| स० | अवाचि | अवाचोः | अवाक्षु |

प्रत्यच् ( western, backwards )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | प्रत्यङ् | प्रत्यञ्चौ | प्रत्यञ्चः |
| | | | प्रति+अञ्च्+अस् |
| द्वि० | प्रत्यञ्चम् | ” | प्रतीचः (७०) |
| तृ० | प्रतीचा | प्रत्यग्भ्याम् | प्रत्यग्भिः |
| स० | प्रतीचि | प्रतीचोः | प्रत्यक्षु |

प्राच् नपुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | प्राक्-ग् | प्राची | प्राञ्चि |
| द्वि० | ” | ” | ” |

प्रत्यच् नपुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | प्रत्यक्-ग् | प्रतीची | प्रत्यञ्चि |
| द्वि० | ” | ” | ” |

अवाच् नपुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | अवाक्-ग् | अवाची | अवाञ्चि |
| द्वि० | ” | ” | ” |

( ७१ ) न-लोपी "भ" संज्ञक अञ्च् धातु के अकार के स्थान में ईकार हो जाता है जब इस धातु से पूर्व उत् हो ।

---

( ७१ ) उद ईत् ।

उदच् पुं० (Northern or upwards)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | उदङ् | उदञ्चौ | उदञ्चः |
| द्वि० | उदञ्चम् | ,, | उदीचः ( ७१ ) |
| तृ० | उदीचा | उदग्भ्याम् | उदग्भिः |
| स० | उदीचि | उदीचोः | उदक्षु |

( ७२ ) अलुप्ताकार क्विन्प्रत्ययान्त अञ्च् धातु परे होने पर तिरस् को तिरि आदेश होता है ।

तिर्यच् पुं० ( Moving crookedly )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | तिर्यङ् * | तिर्यञ्चौ | तिर्यञ्चः |
| द्वि० | तिर्यञ्चम् | ,, | † तिरश्चः |
| तृ० | तिरश्चा | तिर्यग्भ्याम् | तिर्यग्भिः |
| च० | तिरश्चे | ,, | तिर्यग्भ्यः |
| पं० | तिरश्चः | ,, | ,, |
| ष० | तिरश्चः | तिरश्चोः | तिरश्चाम् |
| स० | तिरश्चि | ,, | तिर्यक्षु |

( ७३ ) अप् शब्द के प् को त् हो जाता है जब भकारादि प्रत्यय परे हो। अप् शब्द स्त्रीलिङ्ग है और नित्य ही बहुवचन में प्रयुक्त होता है ॥

---

( ७२ ) तिरसस्तिर्यलोपे । * अञ्च् के अकार का तभी लोप होता है जब अञ्च् की " भ " संज्ञा हो—पहली पाञ्च विभक्तियों में अङ्ग की " भ " संज्ञा न होने से अ का लोप न हुआ, इसी लिये यहां तिरस् को तिरि आदेश होता है । † द्वितीया बहुवचन में अञ्च् के "भ" संज्ञक होने से ( ७० ) से अकार का लोप हो जाता है, अतः ( ७२ ) से तिरि आदेश नहीं होता ।

( ७३ ) अपो भि । × अद्भिः—यहां प् को त् होकर ( १४ ) से द् होता है ।

( ७४ ) अप्, तृन्नन्त ( तृन्-प्रत्ययान्त ), तृजन्त ( तृच-प्रत्ययान्त ), स्वसृ (sister), नप्तृ ( grandson ), नेष्टृ, त्वष्टृ ( architect of the gods ), क्षत्तृ ( charioteer), होतृ, पोतृ ( ऋत्विग्भेदः ) और प्रशास्तृ शब्दों की उपधा को दीर्घ हो जाता है जब सम्बोधन-एकवचन भिन्न सर्वनामस्थान विभक्ति आगे हो।

अप् ( water )

प्र० आपः (७४), द्वि० अपः, तृ० अद्भिः×, च० अद्भ्यः, पं० अद्भ्यः, ष० अपाम्, स० अप्सु, सं० आपः।

( ७५ ) रकारान्त, वकारान्त धातु ‡ के उपधा-भूत 'इक्' को दीर्घ हो जाता है पदान्त विषय में।

गिर् स्त्री० ( speech )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | गिर्+स् | | |
| | =गिर् ( ४६ ) | | |
| | =गीर् ( ७५ ) | | |
| | =गीः ( ३१ ) | गिरौ | गिरः |
| द्वि० | गिरम् | ,, | ,, |
| तृ० | गिरा | गीर्भ्याम् (७५) | गीर्भिः |
| च० | गिरे | ,, | गीर्भ्यः |
| पं० | गिरः | गीर्भ्याम् | गीर्भ्यः |
| ष० | गिरः | गिरोः | गिराम् |
| स० | गिरि | ,, | गीर्षुA (७५) |

इसी प्रकार पुर् स्त्री० (city), धुर् स्त्री० (yoke) के रूप जानो।

---

( ७४ ) अप्तृन्तृच्स्वसृनप्तृनेष्टृत्वष्टृक्षत्तृहोतृपोतृप्रशास्तृणाम्।

( ७५ ) र्वोरुपधाया दीर्घ इकः। ‡ गिर् पुर् धुर् आदि शब्द क्विप्

( ७६ ) दिव् प्रातिपदिक के व् को औकार आदेश होता है प्रथमा सु परे होने पर।

( ७७ ) पदान्त में दिव् के व् को उ होता है।

दिव् स्त्री० (firmament)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | दिव् स् | | |
| | =दि औ स् (७६) | | |
| | =द्यौ स् ( ४ ) | | |
| | =द्यौः (३०, ३१) | दिवौ | दिवः |
| द्वि० | दिवम् | ,, | ,, |
| तृ० | दिवा | द्युभ्याम् (७७) | द्युभिः |
| च० | दिवे | ,, | द्युभ्यः |
| पं० | दिवः | ,, | ,, |
| ष० | दिवः | दिवोः | दिवाम् |
| सं० | दिवि | दिवोः | द्युषु (७७) |

तादृश् पुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | तादृक्–ग्* | तादृशौ | तादृशः |

---

प्रत्यय लगाने से बनाये जाते हैं, क्विप् का सर्वापहारी लोप हो जाता है इसी कारण से कृदन्त मानकर प्रातिपदिक संज्ञा करने पर भी "क्विबन्ता धातुत्वं न जहति" इस वचन से क्विप्–प्रत्ययान्त गिर्, पुर् आदि की वैसी ही धातु संज्ञा है जैसी गॄ, पॄ की जिन से परे क्विप् लगाया गया है। A यहां ( ३१ ) से विसर्ग नहीं होता है। नियम की शेष पूर्ति देखो॥ ( ७६ ) दिव औत्। ( ७७ ) दिव उत्।

* तादृश् शब्द क्विन्प्रत्ययान्त होने से अपने श् को क् में बदल देता है पदान्त में। क् को ( १४ ) से ग् होता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृ० | तादृशा | तादृग्भ्याम् | तादृग्भिः |
| स० | तादृशि | तादृशोः | तादृक्षु |

इसी प्रकार दृश् स्त्री० ( eye ), दिश् स्त्री० (direction) के रूप जानो।

विश् पुं० ( Vaishya )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | विश् स् | | |
| | =विश् ( ४६ ) | | |
| | =विष् ( ६९ ) | | |
| | =विट्—विड् | विशौ | विशः |
| तृ० | विशा | विड्भ्याम् (६९,१४) | विड्भिः |
| स० | विशि | विशोः | विट्सु (१५) |

द्विष् पुं० (enemy) और त्विष् स्त्री० ( lustre ) के भी इसी प्रकार रूप बनते हैं। प्रथमा एकवचन तथा पदान्त-विषय में ष् को ( १४ ) से ड् हो जाता है, इसी ड् को प्रथमा एकवचन में विकल्प से ( ४७ ) से ट् भी हो जाता है। सप्तमी बहुवचन सु परे होने पर ( १५ ) से ड् को नित्य ही ट् होता है। ऐसा ही ऊपर विश् के रूप में जानो।

चन्द्रमस् पुं० ( moon )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | चन्द्रमस्+स् | | |
| | =चन्द्रमास्+स् ( ५५ ) | | |
| | =चन्द्रमाः ( ४६ ) | चन्द्रमसौ | चन्द्रमसः |
| द्वि० | चन्द्रमसम् | ,, | ,, |
| तृ० | चन्द्रमसा | चन्द्रमोभ्याम् (३०,३३,२) | चन्द्रमोभिः |
| च० | चन्द्रमसे | ,, | चन्द्रमोभ्यः |
| पं० | चन्द्रमसः | ,, | ,, |
| ष० | ,, | चन्द्रमसोः | चन्द्रमसाम् |
| स० | चन्द्रमसि | ,, | चन्द्रमस्सु |

| | | | |
|---|---|---|---|
| सं० | चन्द्रमः | चन्द्रमसौ | चन्द्रमसः |

मनस् नपुं० ( mind )

मना+न् स् इ (५०, ५६)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | मनः | मनसी | =मनांसि ( १९ ) |
| द्वि० | मनः | मनसी | मनांसि |

शेष चन्द्रमस् के समान जानो।

जब मनस् शब्द बहुव्रीहि समास में उत्तरपद हो और समस्त शब्द पुँल्लिङ्ग अथवा स्त्रीलिङ्ग हो तो इसके सब ही रूप चन्द्रमस् के समान बनते हैं। जैसे प्रसन्नमनाः, प्रसन्नमनसौ, प्रसन्नमनसः। नभस् नपुं० ( आकाश ), पयस्, तपस्, तमस् ( अन्धकार ), रजस् ( dust ) के रूप मनस् के समान ही जानो।

हविस् नपुं० ( oblation )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | | | हवि+न् स् इ ( ५० ) |
| | हविः | हविषी(३९) | =हवींषि(५६,१९,४०) |
| द्वि० | हविः | हविषी | हवींषि |
| तृ० | हविषा | हविर्भ्याम् (३०) | हविर्भिः |

इत्यादि। इसी प्रकार धनुस् नपुं० (bow) के रूप जानो। धनुः, धनुषी धनूंषि इत्यादि।

अर्चिस् स्त्री० ( flame )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | अर्चिः | अर्चिषौ (३९) | अर्चिषः |
| द्वि० | अर्चिषम् | ,, | ,, |
| तृ० | अर्चिषा | अर्चिर्भ्याम् (३०) | अर्चिर्भिः |
| च० | अर्चिषे | ,, | अर्चिर्भ्यः |
| पं० | अर्चिषः | ,, | ,, |
| ष० | ,, | अर्चिषोः | अर्चिषाम् |
| स० | अर्चिषि | ,, | अर्चिःषु |

(७८) * इण् (प्रत्याहार) और कवर्ग से परे शास् (to instruct), वस् (to dwell) और घस् (अद् धातु का आदेश) के स् को ष् हो जाता है।

आशिस् स्त्री० (blessing)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | आशीः (३०,७५) | आशिषौ (७८) | आशिषः |
| द्वि० | आशिषम् | ,, | ,, |
| तृ० | आशिषा | आशीर्भ्याम्(३०,७५) | आशीर्भिः |
| च० | आशिषे | ,, | आशीर्भ्यः |
| पं० | आशिषः | ,, | ,, |
| ष० | ,, | आशिषोः | आशिषाम् |
| स० | आशिषि | ,, | † आशीःषु (४०) |

आशिस् शब्द क्विबन्त है, अतः इसकी धातु संज्ञा वैसी ही है जैसी शास् की जिस से परे क्विप् प्रत्यय लगाया गया है। देखो (७५) पर टिप्पण।

ज्यायस् पुं० (elder, senior)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | ज्याय+न् स् स् (५१) ‡ =ज्याया न् स् (५६,४६) =ज्यायान् (५२) | ज्यायांसौ (५१, ५६, १९) | ज्यायांसः |
| द्वि० | ज्यायांसम् | ,, | ज्यायांसः |
| तृ० | ज्यायसा | ज्यायोभ्याम् (३०,३३,२) | ज्यायोभिः |
| च० | ज्यायसे | ,, | ज्यायोभ्यः |
| पं० | ज्यायसः | ,, | ,, |
| ष० | ज्यायसः | ज्यायसोः | ज्यायसाम् |

* इण् यहां परले णकार तक इष्ट है। † यहां सु परे होने पर आशिस् की पद संज्ञा होने से (३०) से स् को र् और (३१) से र् को विसर्ग हुआ। (७८) शासिवसिघसीनां च। ‡ ज्यायस् ईयसुन्-प्रत्ययान्त होने से उगित् है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| स० | ज्यायसि | ,, | ज्यायस्सु |
| सं० | ज्यायन् | ज्यायांसौ | ज्यायांसः |

( ७९ ) "भ" संज्ञक वस्वन्त ( वसुप्रत्यय + अन्त ) शब्द के व् को सम्प्रसारण होता है। संप्रसारण से परे अच् का लोप होता है ॥

(८०) वस्वन्त, स्रंस् (to fall) और ध्वंस् (to perish) धातु के स् तथा अनडुह् के ह् को द् हो जाता है पदान्त विषय में। ( वस्वन्त )

विद्वस् पुं० ( learned )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | विद्व+न् स् स् (५१) | | |
| | =विद्वान् स् (५६,४६) | | |
| | =विद्वान् ( ५२ ) | विद्वांसौ | विद्वांसः (१९) |
| | | | ‡ विद् उस् अस् ( ७९ ) |
| द्वि० | विद्वांसम् | विद्वांसौ | =विदुषः (३९) |
| तृ० | विदुषा | विद्वद्भ्याम् (८०) | विद्वद्भिः |
| च० | विदुषे | ,, | विद्वद्भ्यः |
| पं० | विदुषः | ,, | ,, |
| ष० | विदुषः | विदुषोः | विदुषाम् |
| स० | विदुषि | ,, | विद्वत्सु ( ८०,१५ ) |
| सं० | विद्वन् | विद्वांसौ | विद्वांसः |

इसी प्रकार जग्मिवस्, तस्थिवस् के रूप जानो।

( ८१ ) पुम्स् ( man ) के स् को असुङ् ( अस् ) आदेश होता है जब सर्वनामस्थान विभक्ति परे हो।

---

‡ यहां सम्प्रसारण होकर पूर्व-रूप अर्थात् पर स्वर का लोप होता है। ( ७९ ) वसोः सम्प्रसारणम् ( ८० ) वसुस्रंसुध्वंस्वनडुहां दः। ( ८१ ) पुंसोऽसुङ्।

पुम्स् पुं० (man)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | पुमस् (८१) स् | | |
| | =पुम+न् स् स् (५१) | | |
| | =पुमान् (५६,४६,५२) | पुमांसौ (५१,५६,१९) | पुमांसः |
| द्वि० | पुमांसम् | " | पुंसः |
| तृ० | पुंसा | पुंभ्याम् (५२, १८) | पुंभिः |
| च० | पुंसे | " | पुंभ्यः |
| पं० | पुंसः | " | " |
| ष० | पुंसः | पुंसोः | पुंसाम् |
| स० | पुंसि | " | † पुंसु (५२,१८) |
| सं० | पुमन् | पुमांसौ | पुमांसः |

(८२) नह् (to tie) के ह् को ध् होता है जब ह् पदान्त हो अथवा झल् परे हो।

उपानह् स्त्री० (a shoe)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | उपानद्-त् (८२,१४) | उपानहौ | उपानहः |
| द्वि० | उपानहम् | " | " |
| तृ० | उपानहा | उपानद्भ्याम् | उपानद्भिः (८२,१४) |
| स० | उपानहि | उपानहोः | उपानत्सु (१५) |

(८३) ह् को ढ् हो जाता है जब ह् पदान्त हो अथवा जब झल् परे हो।

मधुलिह् पुं० (honey-bee)

प्र०, सं० मधुलिढ् (८३) स्

† पुम्स् सु—इत्यत्र संयोगान्तलोपे मोऽनुस्वारः। नुम्स्थानिक-स्यैवानुस्वारस्योपलक्षणात् नुम्विसर्जनीय—इति न षत्वम्। संयोगान्त-लोपस्य सिद्धत्वाद्वा पदान्तस्येति पक्षे पुम्भ्याम् इत्यपि भविष्यतीति विज्ञेयम्। (८२) नहो धः। (८३) हो ढः।

| | | | |
|---|---|---|---|
| | =मधुलिट्-ड (४६,१४,४७) | मधुलिहौ | मधुलिहः |
| द्वि० | मधुलिहम् | ,, | ,, |
| तृ० | मधुलिहा | मधुलिड्भ्याम् | मधुलिड्भिः |
| स० | मधुलिहि | मधुलिहोः | मधुलिट्सु |

( ८४ ) चतुर् (four) और अनडुह् ( ox ) के अन्त्य अच् से परे आम् ( आ ) का आगम होता है जब सर्वनामस्थान विभक्ति परे हो।

( ८५ ) सर्वनामस्थान विभक्ति सु ( स् ) परे होने पर अनुडुह् के अन्त्य अच् अवर्ण से परे नुम् (न्) का आगम होता है। यह आगम आम् और अम् के होने के पश्चात् होता है।*

( ८६ ) सम्बोधन एकवचन परे होने पर अनडुह् के अन्त्य अच् से परे अम् होता है। यह ( ८४ ) का अपवाद है।

अनडुह् पुं० ( ox )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | अनडु+आ+न् ह्+स् (८४, ८५) | | |
| | =अनड्वान्(४६,५२) | अनड्वाहौ | अनड्वाहः |
| द्वि० | अनड्वाहम् | ,, | अनडुहः |
| तृ० | अनडुहा | अनडुद्भ्याम्(८०) | अनडुद्भिः |
| च० | अनडुहे | ,, | अनडुद्भ्यः |
| पं० | अनडुहः | ,, | ,, |
| ष० | ,, | अनडुहोः | अनडुहाम् |

---

* अत्र केचिद् (आच्छीनद्यो र्नुमित्यतः) आदित्यधिकाराद् आममोः कृतयो र्नुमं कुर्वन्ति। तेन नुमामामागमौ न बाध्येते, आमम्भ्यां च नुमिति। अपरे तु सत्यपि सामान्यविशेषत्वे आममो र्नुमश्च समावेशमिच्छन्ति इति काशिका। ( ८४ ) चतुरनडुहोरामुदात्तः। ( ८५ ) सावनडुहः

| | | | |
|---|---|---|---|
| स० | अनडुहि | अनडुहोः | अनडुत्सु (८०) |
| सं० | अनड्वन् (८६) | अनड्वाहौ | अनड्वाहः |

अनडुह् अनस् ( cart ) और वह् ( to drive ) से बना है ।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां सुबन्तप्रक्रियायां हलन्तशब्द-विषयश्चतुर्थाध्यायस्य प्रथमो वर्गः ॥

---



## द्वितीय वर्ग—अजन्त शब्द

जो सुप् विभक्तियें इस अध्याय के प्रारम्भ में दी गई हैं, जब वह अजन्त शब्दों से परे आती हैं तो किञ्चित् परिवर्तित हो जाती हैं। वह विकार वा परिवर्तन नियमों द्वारा दिखला कर क्रमशः प्रकरणानुसार विकृत ( modified ) विभक्तियों को लिखेंगे।

( ८७ ) अक् ( प्रत्याहार ) से परे द्वितीया एकवचन 'अम्' हो तो 'अम् के अ और अक् के' स्थान में पूर्व रूप (पूर्व वर्ण का ही रूप) एकादेश होता है।

( ८८ ) अक् से परे प्रथमा, द्वितीया का अच् होने पर दोनों के स्थान में पूर्व-सवर्ण-दीर्घ ( पूर्व वर्ण का सवर्ण दीर्घ ) एकादेश होता है।

( ८९ ) पूर्व-सवर्ण दीर्घ स्वर से परे शस् ( अस् ) के स् के स्थान में न् होता है पुँल्लिङ्ग विषय में।

(९०)‡अदन्त ( अत्+अन्त ) अङ्ग से परे टा ( आ ), ङसि (अस्), ङस् ( अस् ), भिस् तथा ङे (ए) विभक्तियों को क्रम से 'इन', 'आत्', 'स्य', 'ऐस्' और 'य' आदेश होते हैं।

---

(८७) अमि पूर्वः। (८८) प्रथमयोः पूर्वसवर्णः। (८९) तस्माच्छसो नः पुंसि। ( ९० ) टाङसिङसामिनात्स्याः, अतो भिस ऐस्, ङे र्यः।

‡ 'तपरस्तत्कालस्य'—यद्यपि ' अण् ' अपने सवर्णों का भी ग्राहक है तथापि जब अण् प्रत्याहारान्तर्गत किसी स्वर-वर्ण के पूर्व वा पश्चात् ' त् ' लगाया जावे, अर्थात् उसे " तपर " कर दिया जावे तो वह अपने ही स्वरूप का बोध कराता है, ह्रस्व वर्ण ह्रस्व का और दीर्घ दीर्घ का। अत्, इत्, उत्, ऋत् कहने से ह्रस्व अ, इ, उ, ऋ का ही बोध होता है, इसी प्रकार आत्, ईत्, ऊत्, ॠत् से दीर्घ आकारादि का ही बोध होता है॥

(९१) झल्-आदि बहुवचन विभक्ति परे होने पर अदन्त अङ्ग को एकार अन्तादेश होता है।

(९२) यञ्-आदि सुप् विभक्ति परे होने पर अदन्त अङ्ग के अन्तिम अकार को दीर्घ हो जाता है।

(९३) ओस् विभक्ति परे होने पर अदन्त अङ्ग के अन्तिम अ के स्थान में ए आदेश हो जाता है।

(९४) ह्रस्वान्त, नदीसंज्ञक तथा आकारान्त (आबन्त) स्त्रीलिङ्ग शब्दों से परे 'आम्' विभक्ति से पूर्व नुट् (न्) का आगम होता है।

(९५) अजन्त अङ्ग के अन्तिम अच् को दीर्घ हो जाता है 'नाम्' विभक्ति परे होने पर।

(९६) एङन्त तथा ह्रस्वान्त अङ्ग से परे सम्बोधन एकवचन 'स्' का लोप हो जाता है†।

अदन्त शब्दों से परे विभक्तियों के रूप इस प्रकार होते हैं——

| | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्र० | स् | औ | अस् |
| द्वि० | अम् | ,, | (अ) न् (८९) |

---

(९१) बहुवचने झल्येत्। (९२) सुपि च। (९३) ओसि च। (९४) ह्रस्वनद्यापो नुट्। नुट् में इत्संज्ञक ट् का प्रयोजन यह है कि न् का आगम आगमी का पूर्व अवयव होता है। (९५) नामि। (९६) एङ्ह्रस्वात्सम्बुद्धेः।

† नपुंसकलिङ्ग में तो मकार का भी लोप है क्योंकि वहां 'स्' के स्थान में अम् का 'म्' होता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृ० | इन (९०) | भ्याम् | ऐस् (९०) |
| च० | य (९०) | ,, | भ्यस् |
| पं० | आत् (९०) | ,, | ,, |
| ष० | स्य (९०) | ओस् | नाम् (९४) |
| स० | इ | ,, | सु |
| सं० | .. (९६) | औ | अस् |

राम पुं०

| | | |
|---|---|---|
| प्र० रामः | रामौ * | रामाः |
| | | राम+अन् |
| द्वि० रामम् (८७) | ,, | =रामान् (८८,८९,४३) |
| तृ० रामेण (९०,२,४२) | रामाभ्याम् (९२) | रामैः (९०) |
| राम+य | | |
| च० =रामाय (९२) | ,, | रामेभ्यः (९१) |
| पं० रामात्-द् (१४,४७) | ,, | ,, |
| | =रामे(९३)+ओस् | |
| ष० रामस्य | =रामयोः (५) | रामाणाम् (९५,४२) |
| स० रामे | रामयोः | रामेषु (९१, ३९) |
| सं० राम (९६) | रामौ | रामाः |

(९७) अदन्त क्लीब अङ्ग से परे सु (स्) और अम् के स्थान में अम् होता है।

ज्ञान नपुं० ( knowledge )

ज्ञान+ई (४८) ज्ञान+न्+इ (५०)

---

* यहां (८८) की प्रवृत्ति नहीं होती, 'नादिचि' इसका प्रतिषेधक है,—अवर्ण से परे इच् (प्रत्याहार) हो तो पूर्व सवर्ण दीर्घ नहीं होता।

(९७) अतोऽम् ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | ज्ञानम् (९७, ८७) | =ज्ञाने | =ज्ञानानि (५७) |
| सं० | ज्ञान (९७,८७,९६) | ,, | ,, |
| द्वि० | ज्ञानम् | ,, | ,, |

शेष रामवत् † ।

(९८) आकारान्त-धात्वन्त (धातु+अन्त) अङ्ग के अन्त्य आकार का लोप हो जाता है जब अङ्ग की "भ" संज्ञा हो।

विश्वपा* पुं०, स्त्री० (Creater)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | विश्वपाः | विश्वपौ (३) | विश्वपाः |
| | | | विश्वपा+अस्= विश्वप्+अस्(९८) |
| द्वि० | विश्वपाम् (८७) | ,, | =विश्वपः |
| तृ० | विश्वपा (९८) विश्वप्+ए (९८) | विश्वपाभ्याम् | विश्वपाभिः |
| च० | =विश्वपे | ,, | विश्वपाभ्यः |
| पं० | विश्वपः (९८) | ,, | ,, |
| ष० | विश्वपः (९८) | विश्वपोः (९८) | विश्वपाम्(९८) |
| स० | विश्वपि (९८) | विश्वपोः (९८) | विश्वपासु |

---

† जिन विभक्तियों को लगाकर राम शब्द के सुबन्त रूप बनाये गये हैं वह अदन्त प्रातिपदिक मात्र से परे प्रयुक्त होती हैं। यतः अकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द कोई नहीं इस लिये शेष पुंलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग अकारान्त शब्दों से परे यह आती हैं। * विश्वपा शब्द के विषय में ८७—९६ नियमों की अप्रवृत्ति के कारण विभक्तियों में यत्किञ्चित् भी विकार नहीं हुआ॥ (९८) आतो धातोः।

विश्वपा क्विबन्त है, विश्व (संसार) और पा (to protect) से बना है। इसी प्रकार गोपा (cowherd), शङ्खध्मा (conch-blower), अन्तःस्था (Semivowel) और बलदा के रूप जानो।

(९९) अनदी-संज्ञक ह्रस्व इकारान्त और उकारान्त की 'घि' संज्ञा है। पर सखि शब्द की यह संज्ञा नहीं होती।

(१००) ह्रस्वान्त अङ्ग के अन्तिम इ उ को गुण हो जाता है जस् (अस्) विभक्ति परे होने पर।

(१०१) घि-संज्ञक शब्द से परे टा (आ) विभक्ति के स्थान में 'ना' आदेश होता है, पर स्त्रीलिङ्ग में ऐसा नहीं होता।

(१०२) घि-संज्ञक के अन्तिम इ, उ को गुण होता है ङकारेत् (ङकार-इत्) सुब्-विभक्ति परे होने पर। ङे, ङसि, ङस् और ङि—इन्हीं का ङ् इत्संज्ञक है।

(१०३) एङ् (प्रत्याहार) से परे ङसि और ङस् के 'अ' तथा एङ् के स्थान में पूर्व रूप (एङ्रूप) एकादेश होता है।

(१०४) घि-संज्ञक शब्द से परे सप्तमी एकवचन ङि के स्थान में 'औ' और 'घि' को अत् (अ) अन्तादेश होता है।

(१०५) ह्रस्व को गुण होता है सम्बोधन एकवचन परे होने पर। नपुंसकलिङ्ग में इस का विकल्प है॥

हरि पुं०

हरि+अ हरे (१००)+अस्

---

(९९) शेषो घ्यसखि। (१००) जसि च। (१०१) आङो नाऽस्त्रियाम्। (१०२) घेर्ङिति। (१०३) ङसिङसोश्च। (१०४) अच्च घेः। (१०५) ह्रस्वस्य गुणः।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | हरिः | =हरी (८८) | =हरयः (५ )<br>हरि + अस्<br>=हरी (८८) स् |
| द्वि० | हरिम् (८७) | हरी | =हरीन् (८९) |
| तृ० | हरिणा (१०१, ४२)<br>हरि+ए=हरे (१०२)+ए | हरिभ्याम् | हरिभिः |
| च० | =हरये ( ५ )<br>हरे (१०२)+अस् | हरिभ्याम् | हरिभ्यः |
| पं० | हरेः (१०३)<br>हरे+अस् | ,, | ,, |
| ष०= | हरेः (१०३)<br>हरि+इ<br>=हर+औ (१०४) | हर्योः (४) | हरीणाम् (९४,९५,४२) |
| स० | =हरौ (३) | हर्योः | रिषु (३९) |
| सं० | हरे (१०५, ९६) | हरी | हरयः |

( १०६ ) † ह्रस्व इकारान्त, उकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों की विकल्प से "नदी" संज्ञा होती है ङकारेत् ( ङकार–इत् ) सुब्-विभक्ति परे होने पर।

( १०७ ) नदी–संज्ञक शब्दों से परे ङकारेत् विभक्ति से पूर्व 'आट्' ( आ ) का आगम होता है।

( १०८ ) इकारान्त, उकारान्त नदी-संज्ञक शब्दों से परे ङि विभक्ति के स्थान में 'आम्' आदेश होता है।

---

( १०६ ) † ङिति ह्रस्वश्च—यहां अपेक्षित अंश ही व्याख्यान किया गया है। यह अप्राप्तविभाषा है॥ ( १०७ ) आण् नद्याः। (१०८) इदुद्भ्याम्। नदीसंज्ञा पक्ष में मति+अस् यहां आट् होकर मति+आ+

मति स्त्री० ( intellect )

| | | |
|---|---|---|
| प्र० मतिः | मती (८८) | मतयः (१००,५) |
| द्वि० मतिम् (८७) | मती | मतीः (८८) |
| मति+आ= | | |
| तृ० मत्या (४) | मतिभ्याम् | मतिभिः |
| च० मतये (१०२,५)—मत्यै (१०७,३) | ,, | मतिभ्यः |
| पं० मतेः (१०३)—मत्याः (१०७,१) | ,, | ,, |
| ष० मतेः (१०३)-मत्याः (१०७,१) | मत्योः | मतीनाम् (९५) |
| स० मतौ (१०४)-मत्याम् (१०८) | ,, | मतिषु (३९) |
| सं० मते (१०५,९६) | मती | मतयः |

( १०९ ) क्लीब अङ्ग से परे ' सु ' ( स् ) और 'अम्' का लुक् ( elision ) होता है।

( ११० ) इगन्त ( इक्+अन्त ) क्लीब अङ्ग के अन्त्य अच् से परे (तदवयव) नुम् (न्) का आगम होता है अजादि विभक्ति परे होने पर।

वारि नपुं० ( water )

| | | |
|---|---|---|
| प्र० वारि (१०९) | वारिणी (११०) | वारीणि * (५०,५७) |
| द्वि० वारि | वारिणी | वारीणि |
| तृ० वारिणा(१०१,११०) | वारिभ्याम् | वारिभिः |

---

अस् ऐसा हुआ, तब (१) दीर्घ, (४) यणादेश होकर 'मत्याः' सिद्ध हुआ ॥

( १०९ ) स्वमोर्नपुंसकात्। ( ११० ) इकोऽचि विभक्तौ।

* यद्यपि (११०) से नुम् की प्राप्ति है तथापि यह सर्व अजादि विभक्तियों में चरितार्थ हो जाने से (५०) से बाधित हो गया क्योंकि (५०) केवल शि में ही प्रवृत्त होता है। किंच 'झलतः' इसी न्यास से सर्वेष्ट-सिद्धि होने पर भी 'अच्' प्रत्याहार ग्रहण सामर्थ्य से भी यही बलवान् है ॥

| | | |
|---|---|---|
| च० वारिणे | ,, | वारिभ्यः |
| पं० वारिणः | ,, | ,, |
| ष० वारिणः | वारिणोः | ‡ वारीणाम् (९४,९५) |
| स० वारिणि | ,, | वारिषु |
| सं० वारे-वारि (१०५) | वारिणी | वारीणि |

गुरु पुं० ( Preceptor )

| | | |
|---|---|---|
| प्र० गुरुः | गुरू (८८) | गुरवः (१००,५)<br>गुरु+अस्<br>=गुरू+स् (८८) |
| गुरु+अम्= | | |
| द्वि० गुरुम् (८७) | गुरू | गुरून् (८९) |
| तृ० गुरुणा (१०१,४२)<br>गुरु+ए<br>=गुरो+ए (१०२) | गुरुभ्याम् | गुरुभिः |
| च० =गुरवे (५)<br>गुरो+अस् (१०२) | ,, | गुरुभ्यः |
| पं० =गुरोः (१०३)<br>गुरो+अस् (१०२) | ,, | ,, |
| ष० =गुरोः (१०३)<br>गुरु+इ=गुर+औ (१०४) | गुर्वोः (४) | गुरूणाम् (९४,९५) |
| स० =गुरौ | ,, | गुरुषु (३९) |
| सं० गुरो (१०५,९६) | गुरू | गुरवः |

---

‡ वारि आमित्यत्र यदि 'इकोऽची'ति नुम् स्यात्तर्हि नुमः पूर्वावयवत्वेन अङ्गस्याजन्तत्वं न स्यात् परश्च नाम् न स्यात्। एवं च 'नामी'ति दीर्घत्वालाभाद् 'वारिणाम्' इति प्रसज्येत, तन्मा प्रसाङ्क्षीदिति नुमचिरतृज्वद्भावेभ्यो नुट् पूर्वविप्रतिषेधेनेति वार्तिकेन पूर्वं नुड्विधेयः ॥

### धेनु स्त्री० (Cow)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | धेनुः | धेनू (८८) | धेनवः (१००,५) |
| द्वि० | धेनुम् (८७) | ,, | धेनूः (८८) |
| तृ० | धेन्वा (४) | धेनुभ्याम् | धेनुभिः |
| च० | धेनवे (१०२,५)—*धेन्वै (१०७) | ,, | धेनुभ्यः |
| पं० | धेनोः (१०३)—धेन्वाः (१०७) | ,, | ,, |
| ष० | धेनोः (१०३)—धेन्वाः (१०७) | धेन्वोः (४) | धेनूनाम् (९५) |
| स० | धेनौ (१०४)—धेन्वाम् (१०८) | ,, | धेनुषु (३९) |
| सं० | धेनो (१०५,९६) | धेनू | धेनवः |

### मधु नपुं० ( honey )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | मधु (१०९) | मधुनी (११०) | मधूनि (५०, ५७) |
| द्वि० | ,, | ,, | ,, |
| तृ० | मधुना (१०१) | मधुभ्याम् | मधुभिः |
| च० | मधुने ( ११० ) | ,, | मधुभ्यः |
| पं० | मधुनः | ,, | ,, |
| ष० | ,, | मधुनोः | मधूनाम् (९४,९५) |
| स० | मधुनि | ,, | मधुषु |
| सं० | मधो—मधु | मधुनी | मधूनि |

( १११ ) पति शब्द की समास में ही 'घि' संज्ञा होती है। ( ९९ ) से सर्वत्र 'घि' संज्ञा प्राप्त थी सो यहां नियम कर दिया। इस से असमास में नहीं होती।

( ११२ ) खि, ति तथा खी, ती शब्द (जिन को चतुर्थ

---

* यहां धेनवे, धेनोः इत्यादि रूप घिसंज्ञा पक्ष में हैं। धेन्वै, धेन्वाः इत्यादि 'नदी' संज्ञा पक्ष में हैं।

( १११ ) पतिः समास एव। ( ११२ ) ख्यत्यात्परस्य।

नियम से यण् आदेश हो चुका हो ) से परे पञ्चमी और षष्ठी के 'अस्' के 'अ' को 'उ' हो जाता है।

( ११३ ) ह्रस्व इकारान्त, उकारान्त शब्दों से परे सप्तमी 'ङि' के स्थान में 'औ' आदेश होता है।

पति पुं० ( husband )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | पतिः | पती (८८) | पतयः (१००, ५) |
| द्वि० | पतिम् (८७) | ,, | पतीन् (८८, ८९) |
| | पति+आ= | | |
| तृ० | पत्या (४) | पतिभ्याम् | पतिभिः |
| | पति+ए= | | |
| च० | पत्ये | ,, | पतिभ्यः |
| | पति+उस् | | |
| पं० | पत्युः (४, ११२) | ,, | ,, |
| ष० | पत्युः (४, ११२) | पत्योः (४) | पतीनाम् (९५) |
| | पति+औ (११३) | | |
| स० | पत्यौ (४) | ,, | पतिषु (३९) |
| सं० | पते (१०१, ९६) | पती | पतयः |

समास में पति शब्द की 'घि' संज्ञा होकर 'हरि' के समान रूप होंगे जैसे तृ० एक० अधिपतिना, च० एक० अधिपतये, पं०, ष० एक० अधिपतेः और स० एक० अधिपतौ।

( ११४ ) प्रथमा एकवचन 'स्' परे होने पर सखि शब्द की 'इ' के स्थान में 'अनङ्' ( अन् ) आदेश होता है।

( ११५ ) सम्बोधन-एकवचन-भिन्न सर्वनामस्थान परे होने पर 'सखि' की 'इ' को वृद्धि होती है।

(११३) औत्। ( ११४ ) अनङ् सौ। ( ११५ ) सख्युरसम्बुद्धौ।

## सखि पुं० ( friend )

| | | | |
|---|---|---|---|
| | सखि+स् | | |
| | =सख् अन् (११४)+स् | सखि+औ | |
| | =सखान् (५७, ४६) | =सखै (११५) +औ | |
| प्र० | =सखा (५८) | सखायौ (५) | सखायः |
| द्वि० | सखायम् (११५, ५) | ,, | सखीन् (८८, ८९) |
| | सखि+आ= | | |
| तृ० | सख्या (४) | सखिभ्याम् | सखिभिः |
| च० | सख्ये | ,, | सखिभ्यः |
| | सख्य् (४) +अस् | | |
| पं० | =सख्युः (११२) | ,, | ,, |
| ष० | सख्युः (११२) | सख्योः (४) | सखीनाम् (९५) |
| | सखि+औ (११३) | | |
| स० | =सख्यौ (४) | ,, | सखिषु (३९) |
| सं० | सखे (१०५, ९६) | सखायौ | सखायः |

( ११६ ) आबन्त (आकारान्त स्त्रीलिङ्ग) अङ्ग से परे 'औ' विभक्ति के स्थान में शी ( ई ) आदेश होता है।

( ११७ ) टा ( आ ) तथा ओस् विभक्ति परे होने पर आबन्त अङ्ग के 'आप्' ( आ ) को 'ए' हो जाता है।

( ११८ ) आबन्त अङ्ग से परे ङकारेत् (ङकार+इत्) सुब्-विभक्ति का पूर्व अवयव 'याट्' (या) आगम होता है।

( ११९ ) नदीसंज्ञक, आबन्त तथा 'नी' शब्द से परे 'ङि' के स्थान में 'आम्' होता है।

---

( ११६ ) औङ आपः । ( ११७ ) आङि चापः । ( ११८ ) याडापः । ( ११९ ) ङेराम्नद्याम्नीभ्यः ।

(१२०) आबन्त के 'आप्' (आ) को 'ए' हो जाता है सम्बोधन एकवचन परे होने पर।

रामा स्त्री०

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | रामा+ई (११६) | |
| प्र० | रामा (४६) | रामे (२) | रामाः |
| द्वि० | रामाम् (८७) | रामे | रामाः (८८) |
| | रामे (११७)+आ | | |
| तृ० | =रामया (५) | रामाभ्याम् | रामाभिः |
| | रामा+या+ए (११८) | | |
| च० | =रामायै (३) | ,, | रामाभ्यः |
| | रामा+या+अस् (११८) | | |
| पं० | रामायाः (१) | ,, | ,, |
| | | रामे+ओस् (११७) | |
| ष० | रामायाः | =रामयोः | रामाणाम्(९४) |
| | रामा+या+आम् (११९, ११८)† | | |
| स० | रामायाम् | ,, | रामासु |
| सं० | रामे (१२०, ९६) | रामे | रामाः |

(१२१) दीर्घ ईकारान्त, ऊकारान्त नित्य स्त्रीलिङ्ग शब्दों की 'नदी' संज्ञा है।

(१२२) अम्बा, अक्का अल्ला (all meaning 'mother') और नदीसंज्ञक शब्दों के अन्त्य 'अच्' को ह्रस्व हो जाता है सम्बोधन एकवचन परे होने पर।

---

(१२०) सम्बुद्धौ च। (१२१) यू स्त्र्याख्यौ नदी। (१२२) अम्बार्थनद्योर्ह्रस्वः। † ङिप्रत्ययस्य स्थाने पूर्वमामादेशे कृतेऽपि तत्स्थानापन्नस्तद्धर्मं लभत इति न्यायेनामो ङित्त्वाद् याडागमः।

## नदी स्त्री० (river)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| | | नदी+औ= | |
| प्र० | नदी (४६) | नद्यौ (४) | नद्यः |
| | नदी+अम् | | |
| द्वि० | नदीम् (८७) | नद्यौ | नदीः (८८) |
| | नदी+आ | | |
| तृ० | नद्या (४) | नदीभ्याम् | नदीभिः |
| | नदी+आ+ए (१०७) | | |
| च० | =नद्यै (३) | नदीभ्याम् | नदीभ्यः |
| | नदी+आ+अस् (१०७) | | |
| पं० | नद्याः (१) | ,, | ,, |
| ष० | नद्याः | नद्योः (४) | नदीनाम् (९४) |
| | नदी+आ+आम् (११९,१०७) | | |
| स० | नद्याम् | ,, | नदीषु (३९) |
| सं० | नदि A (१२२,९६) | नद्यौ | नद्यः |

## वधू स्त्री०

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| | | वधू+औ | |
| प्र० | वधूः * | =वध्वौ | वध्वः |
| | वधू+अम् | | |
| द्वि० | वधूम् (८७) | ,, | वधूः (८८) |
| | वधू+आ | | |

---

A यहां ( १२२ ) से ह्रस्व करने पर ( १०५ ) से गुण नहीं होता क्योंकि आचार्य ने ( १२२ ) में ह्रस्व के स्थान में गुण पद नहीं दिया इस से जानते हैं कि इस ह्रस्व को गुण नहीं होता। आचार्य को ( १०५ ) की प्रवृत्ति अभीष्ट होती तो ( १२२ ) में ही गुण का ही विधान कर देते ॥ * सुलोप के विषय के लिये (४६) को ध्यान से पढ़ो ॥

| | | |
|---|---|---|
| तृ० वध्वा (४) | वधूभ्याम् | वधूभिः |
| वधू+आ+ए (१०७) | | |
| च० वध्वै (३) | ,, | वधूभ्यः |
| वधू+आ+अस् (१०७) | | |
| पं० वध्वाः (१) | ,, | ,, |
| ष० वध्वाः | वध्वोः (४) | वधूनाम् (९४) |
| वधू+आ+आम् (११९,१०७) | | |
| स० वध्वाम् (४) | ,, | वधूषु (३९) |
| सं० वधु (१२२,९६) | वध्वौ | वध्वः |

( १२३ ) धातु के अन्तिम ह्रस्व वा दीर्घ इवर्ण अथवा उवर्ण, श्नु (नु)–प्रत्ययान्त के अन्त्य उ और भ्रू ( eyebrow ) के ऊ के स्थान में क्रम से इयङ् (इय्) और उवङ् ( उव् ) होते हैं जब अजादि प्रत्यय परे हो।

( १२४ ) इयङ् और उवङ् के स्थानी जो ई और ऊ तदन्त अङ्ग की 'नदी' संज्ञा नहीं होती, पर ऐसा होते हुए भी दीर्घ ईकारान्त 'स्त्री' शब्द की नदी संज्ञा बनी रहती है।

( १२५ ) ङकारेत् ( ङकार+इत् ) सुप् विभक्ति परे होने पर इयङ्, उवङ् के स्थानी जो ( दीर्घ ) ई और ऊ तदन्त नित्य स्त्रीलिङ्ग अङ्ग की विकल्प से 'नदी' संज्ञा होती है। इसी प्रकार षष्ठी बहुवचन 'आम्' परे होने पर भी। ( १२४ ) से अत्यन्त निषेध प्राप्त था, यहां विकल्प कर दिया॥

---

( १२३ ) अचि श्नुधातुभ्रुवां य्वोरियङुवङौ । यह नियम ( ८७ ) और (८८) का बाधक है।

(१२४) नेयङुवङ्स्थानावस्त्री। (१२५) 'ङिति ह्रस्वश्च'। 'वाऽऽमि'॥

**श्री स्त्री०** (beauty)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | श्रीः | श्रियौ (१२३) | श्रियः (१२३) |
| | श्री+अम् | | |
| द्वि० | श्रियम् (१२३) | " | " |
| | श्री+आ | | |
| तृ० | श्रिया (१२३) | श्रीभ्याम् | श्रीभिः |
| च० | श्रिये-श्रियै (१२५,१०७)† | " | श्रीभ्यः |
| पं० | श्रियः-श्रियाः(१२५,१०७) | " | " |
| ष० | श्रियः(१२३)-श्रियाः | श्रियोः (१२३) | श्रियाम्-श्रीणाम् (१२५,९४) |
| स० | श्रियि-श्रियाम्(१२५,११९) | " | श्रीषु (३९) |
| सं० | श्रीः | श्रियौ | श्रियः |

'श्री' शब्द क्विबन्त है, श्रि (ञ्) (to resort) के इकार को दीर्घ हो जाता है और 'क्विप्' प्रत्यय का लोप हो जाता है। कृदन्त ( verbal derivative ) होने से इस की प्रातिपदिक संज्ञा है परन्तु धातु संज्ञा भी बनी रहती है। देखो ( ७५ ) नियम पर टिप्पण। धातु संज्ञा होने से ही ( १२३ ) से श्री के ई को इय (इङ्) हुआ है।

श्री शब्द का 'ई' स्त्रीप्रत्यय ङी ( ई ) नहीं है किन्तु धातु का ही ह्रस्व स्वर दीर्घ हो गया है, यह शब्द स्वभाव से ही स्त्रीलिङ्ग है, इसी कारण ( ४६ ) से सु (स्) का लोप नहीं होता है। इसी प्रकार 'अवी' ( रजस्वला ), लक्ष्मी, तरी ( boat ), स्तरी, ( smoke ), तन्त्री ( lute ), ह्री, धी से परे 'सु' लोप नहीं होता है। अवी से तन्त्री पर्यन्त शब्दों का 'ई'

---

† श्रियै (श्रिय्+आ+ए), श्रियाः, श्रियाम् श्रीणाम्-यह रूप नदी संज्ञा पक्ष में हैं।

उणादि-प्रत्यय ई है और ह्री और धी में धातु का ई है,† अतः (४६) नियम की प्राप्ति ही नहीं ॥

ह्री स्त्री० (shame) और धी स्त्री० (intellect) के श्री के समान रूप जानो।

भू स्त्री० (earth)

| | | भू+औ | भू+अस् |
|---|---|---|---|
| प्र० | भूः | भुवौ (१२३) | भुवः (१२३) |
| | भू+अम् | | |
| द्वि० | भुवम् (१२३) | भुवौ | भुवः (१२३) |
| | भू+आ | | |
| तृ० | भुवा (१२३) | भूभ्याम् | भूभिः |
| च० | भुवे (१२३)-*भुवै (१२५,१०७) | ,, | भूभ्यः |
| पं० | भुवः(१२३)-भुवाः(१२५,१०७) | ,, | ,, |
| ष० | भुवः-भुवाः | भुवोः | भुवाम्-भूनाम् (१२५, ९४) |
| स० | भुवि-भुवाम् (१२५,११९) | ,, | भूषु (३९) |
| सं० | भूः | भुवौ | भुवः |

(१२६) स्त्री शब्द के ईकार के स्थान में इय् (इ्) आदेश होता है अजादि प्रत्यय परे होने पर, परन्तु अम् और शस् (अस्) परे होने पर विकल्प से होता है।

---

† ध्यै चिन्तायाम् इत्यस्मात्क्विपि प्रत्यये आत्वे सम्प्रसारणे पूर्वरूपे च कृते 'हलः' इति दीर्घः।

*भुवै, भुवाः, भुवाम्—यह नदी संज्ञा पक्ष में रूप हैं। यहां 'नदी' संज्ञा होने से ए, अस् और आम् को आट् का आगम होता है॥

(१२६) स्त्रियाः, वाम्शसोः।

स्त्री शब्द का ई धातु का ई नहीं है किन्तु स्त्रीप्रत्यय ई है अतः ( १२३ ) से इयङ् की प्राप्ति ही नहीं थी, इस लिये यहां विशेष विधान कर दिया।

स्त्री

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | स्त्री+औ | स्त्री+अस् |
| प्र० | स्त्री A | स्त्रियौ (१२६) | स्त्रियः (१२६) |
| | स्त्री+अम् | | |
| द्वि० | स्त्रियम् (१२६)–स्त्रीम् (८७) | ,, | स्त्रियः(१२६)–स्त्रीः(८८) |
| तृ० | स्त्रिया (१२६) | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभिः |
| | स्त्रिय्+आ+ए | | |
| च० | स्त्रियै (१२६, १०७) | ,, | स्त्रीभ्यः |
| | स्त्रिय्+आ+अस् (१२६,१०७) | | |
| पं० | स्त्रियाः | ,, | ,, |
| ष० | स्त्रियाः | स्त्रियोः | स्त्रीणाम् * |
| | स्त्रिय्+आ+आम्(११९,१२६,१०७) | | |
| स० | स्त्रियाम् | ,, | स्त्रीषु (३९) |
| सं० | स्त्रि (१२२,९६) | स्त्रियौ | स्त्रियः |

( १२४ ) से 'स्त्री' शब्द की 'नदी' संज्ञा है।

( १२७ ) ह्रस्व वा दीर्घ इकारान्त जो धातु ( जिस के इकार से पूर्व धातु का अवयव-भूत संयोग न हो conjunc-

---

A यहां स्त्रीप्रत्यय ई ( ङी ) होने से ( ४६ ) से सुलोप होजाता है ॥ * स्त्री+आम् इस अवस्था में ' विप्रतिषेधे परं कार्यम् ' अर्थात् जब दो सूत्रों की युगपत् प्राप्ति हो तो जो पर सूत्र हो उस की प्रवृत्ति पहले होती है इस नियम से पूर्व (९४) से आम् को नुट् (न्) का आगम होता है, तत्पश्चात् इयङ् की प्राप्ति नहीं रहती। स्त्रियाः ( ६, ४, ७९ ), ह्रस्व-नद्यापो नुट् (७, १, ५४) ॥ ( १२७ ) एरनेकाचोऽसंयोगपूर्वस्य ।

tion of radical consonants ) तदन्त अनेकाच् ( many-vowelled ) अङ्ग के ह्रस्व वा दीर्घ इकार को यण् ( य् ) हो जाता है अजादि प्रत्यय परे होने पर।

सेनानी पुं० ( leader of an army )

| | | सेनानी+औ | सेनानी+अस् |
|---|---|---|---|
| प्र० | सेनानीः † | सेनान्यौ (१२७) | सेनान्यः (१२७) |
| | सेनानी+अम् | | |
| द्वि० | सेनान्यम् (१२७) | सेनान्यौ | सेनान्यः+(१२७) |
| | सेनानी+आ | | |
| तृ० | सेनान्या (१२७) | सेनानीभ्याम् | सेनानीभिः |
| | सेनानी+ए= | | |
| च० | सेनान्ये (१२७) | ,, | सेनानीभ्यः |
| | सेनानी+अस् | | |
| पं० | सेनान्यः (१२७) | ,, | ,, |
| ष० | सेनान्यः (१२७) | सेनान्योः | सेनान्याम् (१२७) |
| | सेनानी+आम् (११९) | | |
| स० | सेनान्याम् (१२७) | ,, | सेनानीषु |
| सं० | सेनानीः | सेनान्यौ | सेनान्यः |

सेना उपपद होते हुए नी ( to lead ) से क्विप् प्रत्यय करने पर सेनानी शब्द सिद्ध होता है।

( १२८ ) ह्रस्व वा दीर्घ उकारान्त जो धातु (जिसके उवर्ण से पूर्व धातु का अवयव-भूत संयोग–conjunction of radical consonants न हो ) तदन्त अनेकाच् अङ्ग के ह्रस्व वा

---

( १२८ ) ओः सुपि। † प्रथमा सुलोप के विषय के लिये (४६) को ध्यान से पढ़ो। + (१२७) पूर्वसवर्ण दीर्घ ( ८८ ) का बाधक है, इसी लिये यहां ( ८९ ) की प्राप्ति नहीं॥

दीर्घ उकार को यण् ( व् ) हो जाता है अजादि सुप्-विभक्ति परे होने पर।

( १२९ ) भू और सुधी ( wise ) के ऊ और ई को यण् ( क्रम से व् और य् ) नहीं होता अजादि सुप् प्रत्यय परे होने पर। भू को यण् ( १२८ ) से प्राप्त होता है जब भू धातु उत्तर-पद हो और अङ्ग अनेकाच् हो, अतः इस निषेध का वही विषय है। सुधी के ईकार को ( १२७ ) से यण् प्राप्त था, उस का यहां निषेध कर दिया॥

( १३० ) "वर्षाभू" के 'ऊ' को यण् (व्) होता है अजादि सुप् विभक्ति परे होने पर। ( १२९ ) से सर्वत्र निषेध प्राप्त था, यहां वर्षाभू को यण् होता ही है ऐसा नियम कर दिया। अतः प्रतिभू ( surety ) और स्वयम्भू † ( self-existent ) के ऊ को व् नहीं होता किन्तु ( १२३ ) से उवङ् होता है॥

सुधी पुं० ( wise )*

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | सुधी+औ | |
| प्र०, सं० | सुधीः | सुधियौ (१२३) | सुधियः |
| | सुधी+अम्= | | |
| द्वि० | सुधियम् (१२३) | सुधियौ | सुधियः |
| तृ० | सुधिया (१२३ | सुधीभ्याम् | सुधीभिः |
| च० | सुधिये (१२३) | ,, | सुधीभ्यः |
| पं० | सुधियः (१२३) | ,, | ,, |
| | | | सुधी+आम् |
| ष० | सुधियः (१२३) | सुधियोः | सुधियाम् (१२३) |
| स० | सुधियि (१२३) | ,, | सुधीषु |

---

( १२९ ) न भूसुधियोः। ( १३० ) वर्षाभ्वश्च। † स्वयम्भू के रूपों में भू के समान उवङ् जानो। * सुष्ठु ध्यायतीति सुधीः॥

यहां (१२९) से यण् का निषेध होकर ( १२३ ) से ई को इयङ् होता है ।

वर्षाभू स्त्री० ( frog )

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | वर्षाभू+औ= | वर्षाभू+अस् |
| प्र० | वर्षाभूः | वर्षाभ्वौ (१३०) | वर्षाभ्वः |
| | वर्षाभू+अम् | | |
| द्वि० | वर्षाभ्वम् (१३०) | ,, | वर्षाभ्वः |
| | वर्षाभू+आ | | |
| तृ० | =वर्षाभ्वा (१३०) | वर्षाभूभ्याम् | वर्षाभूभिः |
| | वर्षाभ्व् आ+ए (१३०, १०७) | | |
| च० | =वर्षाभ्वै (३) | ,, | वर्षाभूभ्यः |
| | वर्षाभ्व् आ+अस् (१३०, १०७) | | |
| पं० | =वर्षाभ्वाः (१) | ,, | ,, |
| | | | वर्षाभू+नाम् (२४) |
| ष० | वर्षाभ्वाः | वर्षाभ्वोः | =वर्षाभूणाम्* |
| | वर्षाभ्व्+आ+आम् (११९,१०७) | | |
| स० | =वर्षाभ्वाम् | ,, | वर्षाभूषु (३९) |
| सं० | वर्षाभु (१२२,९६) | वर्षाभ्वौ | वर्षाभ्वः |

इसी प्रकार खलपू पुं० (खलं पुनाति) के रूप जानो, केवल इतना भेद है कि खलपू पुँल्लिङ्ग है और इसी कारण इसकी 'नदी' संज्ञा न होकर आ ( ट् ) और नुट् का आगम नहीं होता और सम्बोधन एकवचन में ह्रस्वत्व नहीं होता, तथा ङि को 'आम्' आदेश नहीं होता। ष० खलप्वः, खलप्वाम्; स० खलप्वि; सं० खलपूः ।

* ' एकाजुत्तरपदे णः ' इस सूत्र से यहां पूर्वपदस्थ निमित्त ' ष् ' से परे एकाच् उत्तरपद ' भू ' की विभक्ति 'नाम्' के न को ण होता है ।

( १३१ ) ऋदन्त ( ह्रस्व ऋकारान्त ) अङ्ग के 'ऋ' के स्थान में अनङ् ( अन् ) आदेश होता है जब सम्बोधन एकवचन भिन्न सर्वनामस्थान परे हो।

( १३२ ) ङि तथा सर्वनामस्थान परे होने पर ऋदन्त अङ्ग के ऋ को गुण ( अर् ) होता है।

( १३३ ) ऋदन्त अङ्ग के 'ऋ' और ङसि ( अस् ), ङस् ( अस् ) के 'अ' के स्थान में 'उ' एकादेश होता है। यह उ "रपर" ही होगा।

धातृ पुं० (Creator)

| | | | |
|---|---|---|---|
| | धातृ+स् | धातृ+औ | धातृ+अस् |
| | =धातृ+अन् स् (१३१) | धातर्+औ (१३२) | धातर्+अस् (१३२) |
| | =धातान् (५७,४६) | | |
| प्र० | =धाता (५८) | धातारौ (७४) | धातारः (७४) |
| | | | धातृ+अस्= |
| द्वि० | धातारम् (१३२,७४) | ,, | धातॄन् (८८,८९) |
| | धातृ+आ | | |
| तृ० | धात्रा (४) | धातृभ्याम् | धातृभिः |
| | धातृ+ए | | |
| च० | धात्रे | ,, | धातृभ्यः |
| | धातृ+अस् | | |
| | धातुर् स् (१३३) | | |

---

( १३१ ) ऋदुशनस्पुरुदंसोऽनेहसां च। इस सूत्र का अपेक्षित अंश ही व्याख्यान किया गया है। ( १३२) ऋतो ङिसर्वनामस्थानयोः। ( १३३ ) ऋत उत्।

| | | | |
|---|---|---|---|
| पं० | धातुः (५२,३१) | ,, | ,, |
| ष० | धातुः | धात्रोः (४) | धातॄणाम् (९४,९५) |
| | धातर् (१३२) ह् | | |
| स० | धातरि | ,, | धातृषु (३९) |
| | धातर् (१३२)+स् | | |
| सं० | धातः (४६,३१) | धातारौ | धातारः |

इसी प्रकार सब तृन्-तृच्-प्रत्ययान्त पुँल्लिङ्ग शब्दों के रूप जानो। (७४) से स्वसृ (स्वसर्) की उपधा को दीर्घ होता है, यद्यपि यह अव्युत्पन्न * ( underived ) है।

इसी प्रकार मातृ, पितृ, जामातृ, भ्रातृ भी अव्युत्पन्न हैं, अतः इनकी उपधा को दीर्घ नहीं होता।

पितृ पुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | पितर् (१३२)+औ | पितर्+अम् (१३२) |
| प्र० | पिता | पितरौ | पितरः |
| द्वि० | पितरम (१३२) | ,, | पितॄन् (८८,८९) |

शेष धातृवत्।

मातृ स्त्री० ( mother )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | माता | मातरौ (१३२) | मातरः (१३२) |
| द्वि० | मातरम् (१३२) | ,, | मातॄः (८८) |

शेष धातृवत्।

( १३४ ) जिस अर्थ में शब्द का पुँल्लिङ्ग में प्रयोग होता

---

* उणादयोऽव्युत्पन्नानि प्रातिपदिकानीति वैयाकरणाः, शाकटायनस्तु व्युत्पन्नानीति मन्यते।

( १३४ ) तृतीयादिषु भाषितपुंस्कं पुंवद् गालवस्य। पुँल्लिङ्ग में धातृ शब्द का 'धारण करना'—अर्थ प्रयोग का निमित्त है और यही अर्थ नपुंसकलिङ्ग में भी निमित्त है।

है यदि उसी अर्थ में नपुंसकलिङ्ग में भी प्रयोग हो तो ऐसे इगन्त (इक-अन्त) नपुंसकलिङ्ग शब्द के रूप विकल्प से पुँल्लिङ्ग के समान होते हैं तृतीयादि अजादि ( अच्+आदि ) विभक्ति परे होने पर।

धातृ नपुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | धातृ (१०९) | धातॄणी (११०) | धातॄणि |
| द्वि० | ,, | ,, | ,, |
| तृ० | धात्रा(१३४)-धातृणा(११०) | धातृभ्याम् | धातृभिः |
| च० | धात्रे (१३४)-धातृणे(११०) | ,, | धातृभ्यः |
| पं० | धातुः-धातृणः | ,, | ,, |
| ष० | धातुः-धातृणः | धात्रोः-धातृणोः | धातॄणाम् |
| स० | धातरि-धातृणि | ,, - ,, | धातृषु |
| सं० | धातः (१०५)-धातृ | धातृणी | धातॄणि |

( १३५ ) 'रै' शब्द के ऐ को आकार आदेश होता है जब हलादि विभक्ति परे हो।

रै पुं० ( wealth )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | रै+स् =रा+स् (१३५) राः (३०, ३१) | रै+औ =रायौ (५) | रै+अस् =रायः (५) |
| द्वि० | रै+अम् रायम् (५) | ,, | ,, |
| तृ० | रै+आ= राया | राभ्याम् (१३५) | राभिः (१३५) |
| | रै+ए | | |

( १३५ ) रायो हलि।

| | | | |
|---|---|---|---|
| च० | राये (५) | ,, | राभ्यः |
| | रै+अस् | | |
| पं० | रायः | ,, | ,, |
| | | रै+ओस् | रै+आम्= |
| ष० | रायः | रायोः | रायाम् (५) |
| | रै+इ | | |
| स० | रायि | ,, | रासु (१३५) |

( १३६ ) ओकारान्त के 'ओ' को वृद्धि ( औ ) होती है सर्वनामस्थान विभक्ति परे होने पर।

( १३७ ) ओकारान्त शब्द के 'ओ' तथा 'अम्' और शस् ( अस् ) के 'अ' के स्थान में 'आ' एकादेश होता है।

## गो पुं०, स्त्री०

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | गौ+औ (१३६) | गौ (१३६)+अस् |
| प्र०, सं० | गौः (१३६,३०,३१) | गावौ (५) | गावः (५) |
| | गो+अम् | | गो+अस् |
| द्वि० | गाम् (१३७) | ,, | गाः (१३७) |
| | गो+आ | | |
| तृ० | गवा (५) | गोभ्याम् | गोभिः |
| | गो+ए | | |
| च० | गवे (५) | ,, | गोभ्यः |
| | गो+अस् | | |
| पं० | गोः (१०३) | गोभ्याम् | गोभ्यः |

---

( १३६ ) गोतो णित्—'गकारोऽविवक्षितः। गोत इत्येव तपरकरण-निर्देशादोकारान्तोपलक्षणं द्रष्टव्यम् । वर्णनिर्देशेषु हि तपरकरणं प्रसिद्धम्' इति काशिका ॥ ( १३७ ) औतोऽम्शसोः ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | गो+ओस् | गो+आम् |
| ष० | गोः (१०३) | गवोः (५) | गवाम् |
| | गो+इ= | | |
| स० | गवि (५) | ,, | गोषु (३९) |

इसी प्रकार द्यो स्त्री० ( आकाश ) के रूप जानो।

ग्लौ पुं० (moon)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०, सं० | ग्लौः | ग्लावौ (५) | ग्लावः |
| द्वि० | ग्लावम् (५) | ,, | ,, |
| तृ० | ग्लावा (५) | ग्लौभ्याम् | ग्लौभिः |
| च० | ग्लावे | ,, | ग्लौभ्यः |
| पं० | ग्लावः | ,, | ,, |
| ष० | ,, | ग्लावोः | ग्लावाम् (५) |
| स० | ग्लावि (५) | ,, | ग्लौषु |

इसी प्रकार 'नौ' स्त्री० ( boat ) के रूप जानो।

( १३८ ) अस्थि, दधि, सक्थि और अक्षि के इकार के स्थान में अनङ् ( अन् ) आदेश होता है यदि परे तृतीया एकवचन से लेकर कोई अजादि ( अच्-आदि ) विभक्ति हो।

दधि नपुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | दधि (१०९) | दधिनी (११०) | दधीनि (५०,५७) |
| द्वि० | ,, | ,, | ,, |
| | दधि+आ | | |
| | =दधन्+आ (१३८) | | |
| तृ० | =दध्ना (५९) | दधिभ्याम् | दधिभिः |

( १३८ ) अस्थिदधिसक्थ्यक्ष्णामनङुदात्तः।

| | | |
|---|---|---|
| दधि+ए | | |
| =दधन्+ए (१३८) | | |
| च० =दध्ने (५९) | ,, | दधिभ्यः |
| पं० दध्नः (१३८,५९) | ,, | ,, |
| | | दधि+आम् |
| | | =दधन्+आम् (१३८) |
| ष० दध्नः (१३८,५९) | दध्नोः | =दध्नाम् (५९) |
| स० दधनि–दध्नि (६०) | दध्नोः | दधिषु (३९) |
| सं० दधि–दधे (१०५) | दधिनी | दधीनि |

इसी प्रकार अस्थि नपुं० ( bone ) और सक्थि नपुं० ( thigh ) के रूप जानो।

अक्षि नपुं० (eye)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० अक्षि (१०९) | अक्षिणी (११०,४२) | अक्षीणि (५०,५७) |
| द्वि० ,, | ,, | ,, |
| तृ० अक्ष्णा (१३८,५९,४१) | अक्षिभ्याम् | अक्षिभिः |
| च० अक्ष्णे | ,, | अक्षिभ्यः |
| पं० अक्ष्णः | ,, | ,, |
| ष० अक्ष्णः | अक्ष्णोः | अक्ष्णाम् (४१) |
| स० अक्षणि–अक्ष्णि (६०) | ,, | अक्षिषु (३९) |

इति सुबन्तप्रक्रियायामजन्तशब्दविषयश्चतुर्थोऽध्यायस्य द्वितीयो वर्गः ॥

---

## तृतीय वर्ग—सर्वनाम (Pronouns)

संस्कृत में ३५ सर्वनाम * (Pronouns) हैं। जिस 'नाम' (substantive) के लिए यह प्रयुक्त होते हैं, जो लिङ्ग, विभक्ति और वचन उस का हो वही इन का होता है।

### मुख्य सर्वनाम यह हैं—

सर्व, विश्व, उभ, उभय, डतरA–डतमB–प्रत्ययान्त, अन्य, अन्यतर, इतर, पूर्व, पर, अवर, दक्षिण, उत्तर, अपर, अधर, स्व †, अन्तर †, त्यद्, तद्, यद्, एतद्, इदम्, अदस्, एक, द्वि, युष्मद्, अस्मद्, भवत् और किम्।

(१३९) अदन्त (अकारान्त) सर्वनाम से परे जस् के स्थान में शी (ई), 'ङे' के स्थान में स्मै, 'ङसि' और 'ङि' के स्थान में क्रम से स्मात् और स्मिन् और 'आम्' को सुट् ( स् ) का आगम होता है। शेष सुप्प्रत्यय वही हैं जो 'राम' से परे आते हैं॥

---

* सर्वादीनि सर्वनामानि। सर्वेषां नामानीति चातः सर्वनामानि। सर्वशब्द आदि र्येषां तानीमानि सर्वादीनि, इति तद्गुणसंविज्ञानो बहुव्रीहिः। सर्वनामानीत्यत्र 'पूर्वपदात्संज्ञायामगः' इति णत्वं प्राप्तं निपातनान्न भवतीति भाष्यकारः॥

A कतर यतर ततर एकतर। B कतम यतम ततम एकतम॥ † स्व शब्द की सर्वनाम संज्ञा तब होती है जब इसके अर्थ धन और ज्ञाति के न हों। अन्तर शब्द की सर्वनाम संज्ञा बाह्य ( outer, और परिधानीय ( garment ) अर्थ में होती है।

( १३९ ) जसः शी, सर्वनाम्नः स्मै, ङसिङ्योः स्मात्स्मिनौ, आमि सर्वनाम्नः सुट्।

### सर्व पुं० ( each, all )

| | | | सर्व+ई (१३९) |
|---|---|---|---|
| प्र० | सर्वः (३०, ३१) | सर्वौ | सर्वे |
| द्वि० | सर्वम् (८७) | ,, | सर्वान् (८८,८९,४३) |
| तृ० | सर्वेण(९०,२,४२) | सर्वाभ्याम् (९२) | सर्वैः (९०,३) |
| च० | सर्वस्मै (१३९) | ,, | सर्वेभ्यः (९१) |
| पं० | सर्वस्मात्(१३९) | ,, | ,, |
| | | | सर्व स्+आम्(१३९) |
| ष० | सर्वस्य (९०) | सर्वयोः ( ९३, ५) | सर्वेषाम् (९१,३९) |
| स० | सर्वस्मिन् (१३९) | ,, | सर्वेषु (९१,३९) |
| सं० | सर्व ( ९६ ) | सर्वौ | सर्वे |

### सर्व नपुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | सर्वम् (९७, ८७) | सर्वे (४७) | सर्वाणि (५०,९७) |
| द्वि० | ,, | ,, | ,, |

शेष पुँल्लिङ्ग के समान।

( १४० ) आबन्त ( आकारान्त स्त्रीलिङ्ग ) सर्वनाम से परे ङित् * विभक्ति से पूर्व स्याट ( स्या ) का आगम होता है और स्त्रीप्रत्यय आप् ( आ ) को ह्रस्व हो जाता है।

### सर्वा स्त्री०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | सर्वा (४६) | सर्वे (११६,२) | सर्वाः |
| द्वि० | सर्वाम् (८७) | ,, | ,, |
| तृ० | सर्वया (११७,५) | सर्वाभ्याम् | सर्वाभिः |

---

( १४० ) सर्वनाम्नः स्याड्ढ्रस्वश्च । * ङित् विभक्तियें—ङे, ङसि, ङस् और ङि हैं ॥ (१४०) नियम ( ११८ ) का अपवाद है ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| | सर्वा+ए | | |
| | =सर्व+स्या+ए (१४०) | | |
| च० | सर्वस्यै (३) | ,, | सर्वाभ्यः |
| | सर्व+स्या+अस् (१४०) | | |
| पं० | सर्वस्याः | ,, | ,, |
| ष० | सर्वस्याः | सर्वयोः | सर्वासाम् (१३९) |
| | सर्व+स्या+आम् (११९,१४०) | | |
| स० | सर्वस्याम् | ,, | सर्वासु |
| सं० | सर्वे (१२०,९६) | सर्वे | सर्वाः |

तीनों लिङ्गों में 'विश्व' के रूप 'सर्व' के समान ही होते हैं।

उभ (two) शब्द नित्य द्विवचन में प्रयुक्त होता है, इस के तीनों लिङ्गों में रूप 'सर्व' के समान होते हैं। उभय (each) का द्विवचन नहीं होता। रूप 'सर्व' के समान ही होते हैं।

( १४१ ) दिशा और काल के वाचक पूर्व, पर, अवर, दक्षिण, उत्तर, अपर, अधर की 'जस्' ( प्रथमा बहुवचन ) परे होने पर विकल्प से सर्वनाम संज्ञा होती है। सर्वादिगण में इनका पाठ होने से इनकी नित्य ही सर्वनाम संज्ञा प्राप्त है, परन्तु यहां विकल्प कर दिया। अतः पक्ष में राम की तरह रूप होंगे॥

( १४२ ) † पूर्व आदि नव ( nine ) शब्दों से परे ङसि और ङि विभक्ति के स्थान में स्मात् और स्मिन् विकल्प से

---

( १४१ ) पूर्वपरावरदक्षिणोत्तरापराधराणि व्यवस्थायामसंज्ञायाम्। ( १४२ ) पूर्वादिभ्यो नवभ्यो वा। † पूर्व से लेकर ' अन्तर ' पर्यन्त नव शब्द पूर्वादि हैं।

होते हैं। सर्वनाम संज्ञा होने से नित्य ही यह आदेश प्राप्त थे, यहां विकल्प कर दिया।

पूर्व पुं० ( East, former )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | पूर्वः | पूर्वौ | पूर्वे-पूर्वाः (१४१) |
| द्वि० | पूर्वम् | ,, | पूर्वान् |
| तृ० | पूर्वेण (४२) | पूर्वाभ्याम् | पूर्वैः |
| च० | पूर्वस्मै (१३९) | ,, | पूर्वेभ्यः |
| पं० | पूर्वस्मात् (१३९)-पूर्वात् (१४२) | ,, | ,, |
| ष० | पूर्वस्य | पूर्वयोः | पूर्वेषाम् (१३९) |
| स० | पूर्वस्मिन् (१३९)-पूर्वे (१४२) | ,, | पूर्वेषु |
| सं० | पूर्व | पूर्वौ | पूर्वे-पूर्वाः |

इसी प्रकार पर, अवर, उत्तर आदि के रूप जानो। पूर्व आदि शब्दों के स्त्रीलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग में 'सर्व' के समान ही रूप होते हैं।

* तीय-प्रत्ययान्त को विकल्प से सर्वनाम संज्ञा होती है ङित् विभक्ति परे होने पर।

द्वितीय ( second )

| | पुँलिङ्ग ( नपुंसकलिङ्ग ) | स्त्रीलिङ्ग |
|---|---|---|
| च० | द्वितीयस्मै (१३९) | द्वितीयस्यै (१४०) |
| | द्वितीयाय | द्वितीयायै |
| पं० | द्वितीयस्मात्-द्वितीयात् | द्वितीयस्याः-द्वितीयायाः |
| स० | द्वितीयस्मिन्-द्वितीये | द्वितीयस्याम्-द्वितीयायाम् |
| | शेष राम के समान। | शेष रामा के समान। |

---

* विभाषा प्रकरणे तीयस्य ङित्सूपसंख्यानम्।

( १४३ ) 'किम्' को 'क' आदेश हो जाता है जब कोई विभक्ति परे हो।

किम् पुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | कः (१४३) | कौ | के (१३९,२) |
| द्वि० | कम् | ,, | कान् |
| तृ० | केन | काभ्याम् | कैः |
| च० | कस्मै | ,, | केभ्यः (९,१) |
| पं० | कस्मात् | ,, | ,, |
| ष० | कस्य | कयोः | केषाम् |
| स० | कस्मिन् | ,, | केषु |

किम् नपुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | किम् * | के | कानि |
| द्वि० | ,, | ,, | ,, |

शेष पुँल्लिङ्ग के समान।

स्त्रीलिङ्ग में 'का' होकर सर्वा के समान रूप होते हैं।

( १४४ ) त्यद् आदि † शब्दों के अन्त्य वर्ण के स्थान में 'अकार' आदेश होता है जब कोई विभक्ति परे हो। और इस 'अकार' से पूर्व यदि स्वर हो तो उसका लोप हो जाता है॥

( १४५ ) त्यद् आदि के अनन्त्य (not final) तकार, दकार को 'स' आदेश होता है सु (प्रथमा एकवचन) परे होने पर।

---

( १४३ ) किमः कः। * सर्व विधियों से 'लुक्' बलवान् होने से पूर्व प्रवृत्त होता है, इसी कारण विभक्ति परे न होने से 'क' आदेश नहीं होता॥ ( १४४ ) त्यदादीनामः— † त्यद् से लेकर द्विपर्यन्त त्यदादि हैं॥ (१४५) तदोः सः सावनन्त्ययोः॥

### तद् पुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| | तद्+स् | तद्+औ | तद्+ई |
| | =त स् (१४४) | =त+औ (१४४) | =त ई (१४४) |
| प्र० | =सः (१४५,३०,३१) | तौ (३) | =ते (२) |
| | तद्+अम्=त अम् (१४४) | | |
| द्वि० | तम् (८७) | तौ | तान् |
| | तद्+टा (आ) | तद्+भ्याम् | |
| | =त इन् (१४४,९०) | =त भ्याम् (१४४) | |
| तृ० | =तेन | =ताभ्याम् (९२) | तैः |
| च० | तस्मै (१४४,१३९) | ,, | तेभ्यः |
| पं० | तस्मात् (१४४,१३९) | ,, | ,, |
| | | | त+साम् (१४४) |
| ष० | तस्य (१४४,९०) | तयोः | तेषाम् (९१,३९) |
| स० | तस्मिन् (१४४,१३९) | ,, | तेषु |

त्यद् आदि शब्दों का उत्सर्ग से ही सम्बोधन नहीं होता। स्त्रीलिङ्ग में तद् को 'ता' बनाकर सर्वा के समान रूप बनते हैं। प्र० सा, ते, ताः, द्वि० ताम्, ते, ताः इत्यादि।
नपुंसकलिङ्ग में प्रथमा और द्वितीया के रूप यह होते हैं—तद्, ते, तानि। शेष पुँलिङ्ग के समान जानो॥

### एतद् पुं० (this)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | एषः (१४४,१४५,३९) | एतौ | एते |
| द्वि० | एतम् | ,, | एतान् |
| तृ० | एतेन | एताभ्याम् | एतैः |

शेष स्पष्ट है।

स्त्रीलिङ्ग में एषा, एते, एताः इत्यादि और नपुंसकलिङ्ग में एतद्, एते, एतानि इत्यादि।

( १४६ ) 'इदम्' के म् को म् आदेश होता है सु ( स् ) विभक्ति परे होने पर। यह नियम ( १४४ ) का अपवाद है। ( १४४ ) से यहां भी मकार के स्थान में अकार प्राप्त था सो नहीं होता ॥

( १४७ ) इदम् के इद् को अय् हो जाता है सु ( स् ) विभक्ति परे होने पर पुँलिङ्ग में।

( १४८ ) 'इदम्' के द् को म् आदेश होता है जब कोई विभक्ति परे हो।

( १४९ ) इदम् के इद् को अन् आदेश होता है तृतीया एकवचन से लेकर कोई (अजादि) विभक्ति विवक्षित होने पर।

( १५० ) इदम् के इद् का लोप हो जाता है तृतीयादि हलादि विभक्ति परे होने पर।

इदम् पुं० ( this )

| | | | |
|---|---|---|---|
| | इदम्+स् (१४६) | इदम्+औ | इदम्+ई |
| | =अय् अ म्+स् (१४७) | =इद औ (१४४) | =इद ई (१४४) |
| प्र० | =अयम् (४६) | इमौ (१४८) | इमे (१४८,२) |
| | इद+अम् (१४४) | | |
| | =इम+अम् (१४८) | | |
| द्वि० | =इमम् (८७) | इमौ | इमान् (१४४,१४८) |
| | इदम्+टा (आ) | इदम्+भ्याम् | इदम्+भिस् |
| | =इद+इन (१४४,९०) | =इद भ्याम् (१४४) | =इद भिस् (१४४) |
| | =अन् अ+इन (१४९) | =अ भ्याम् (१५०) | =अ भिस्× (१५०) |

( १४६ ) इदमो मः। ( १४७ ) इदोऽय् पुंसि।

( १४८ ) दश्च। ( १४९ ) अनाप्यकः—आबिति टा इत्यारभ्य सुपः पकारेण प्रत्याहारः। ( १५० ) हलि लोपः। × इदम् और अदस के भिस् को ऐस् ( ९० ) नहीं होता। नेदमदसोरकोः॥

| | | |
|---|---|---|
| तृ० =अनेन (२) | =आभ्याम् (९२) | =एभिः (९१) |
| इद स्मै (१४४) | | |
| च० अस्मै (१५०) | ,, | एभ्यः (९१) |
| पं० अस्मात् (१४४,१५०) | ,, | ,, |
| | इद ओस् (१४४) | इद साम् (१४४) |
| | =अन+ओस् (१४९) | =अ साम् (१५०) |
| ष० अस्य (१४४,१५०) | =अनयोः (९३) | =एषाम् (९१) |
| स० अस्मिन् | ,, | एषु (९१,३९) |

(१५१) इदम् के द् को य् होता है सु (स्) विभक्ति परे होने पर स्त्रीलिङ्ग में।

इदम् स्त्री०

| | | |
|---|---|---|
| | इद औ (१४४) | |
| | =इदा* ई | |
| इदम् स् (१४६) | =इमा+ई (१४८) | इदा अस् |
| प्र० =इयम् (१५१,४६) | =इमे (२) | इमाः (१४८) |
| द्वि० इमाम् | इमे | इमाः |
| इदा+आ (१४४) | | |
| =अना+आ (१४९) | | इदा+भिस् |
| तृ० =अनया (११७) | आभ्याम् | आभिः (१५०) |
| च० अस्यै (१४०,१५०) | ,, | आभ्यः |
| पं० अस्याः (१४०,१५०) | ,, | ,, |

---

(१५१) यः सौ ॥ *यहां अदन्त रूप इद बनने पर स्त्रीत्व विवक्षा में स्त्रीप्रत्यय टाप् (आ) लगाया जाता है। पीछे (११६) से औ के स्थान में ई होता है ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| ष० | अस्याः | अनयोः (१४९,११७) | आसाम् |
| स० | अस्याम् | ,, | आसु |

इदम् नपुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | इदम् | इमे | इमानि |
| द्वि० | ,, | ,, | ,, |

शेष पुँलिङ्ग के समान।

( १५२ ) प्रथमा एकवचन परे होने पर 'अदस्' को 'औ' अन्तादेश होता है और 'सु' का लोप हो जाता है। यह (१४४) का अपवाद है॥

( १५३ ) असकारान्त जो अदस् शब्द उसके द् के स्थान में म् होता है और दकार से परे ह्रस्व स्वर के स्थान में ह्रस्व उ तथा दीर्घ के स्थान में दीर्घ ऊ आदेश होता है। इस नियम की प्रवृत्ति ( १४४ ) नियम के लगने पर ही होती है॥

( १५४ ) अदस् के द् से परे 'ए' को ई और द् को म् हो जाता है वहुवचन में।

अदस् पुं० ( that )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | अदस् स्<br>=अदौ (१५२)<br>=असौ (१४९) | अदस्+औ<br>=अदौ (१४४,३)<br>=अमू (१५३) | अदस्+ई<br>=अद ई (१४४)<br>=अदे (२)<br>=अमी (१५४) |
| | अद (१४४)+अम्<br>=अदम् (८७) | | अदस्+अस्<br>=अद अस्<br>=अदान् (८९) |

---

( १५२ ) अदस औ सुलोपश्च।

( १५३ ) अदसोऽसे र्दादु दो मः। ( १५४ ) एत ईद्बहुवचने।

| | | | |
|---|---|---|---|
| द्वि० | =अमुम् (१५३) | ,, | अमून् (१५३) |
| | | अद् भ्याम् (१४४) | अद् भिस् (१४४) |
| | अद् (१४४)+टा (आ) | अदा भ्याम् (९२) | =अदे भिस् (९१) |
| तृ० | =अमुना(१५३,९९,१०१) | =अमूभ्याम्(१५३) | =अमीभिः(१५४) |
| | अद् स्मै (१४४) | | |
| च० | =अमुष्मै (१५३,३९) | ,, | अमीभ्यः |
| | अद् स्मात् (१४४) | | |
| पं० | =अमुष्मात् (१५३,३९) | ,, | अमीभ्यः |
| | | अद् ओस्(१४४) | |
| | | अदे ओः (९३) | अद् (१४४) साम् |
| | अद् स्य (१४४) | =अदयोः | =अदे साम् (९१) |
| ष० | =अमुष्य (१५३,३९) | अमुयोः | =अमीषाम्(१५४,३९) |
| | | | अद् (१४४) सु |
| | अद् स्मिन् (१४४) | | =अदे सु ( ९१ ) |
| स० | =अमुष्मिन् | अमुयोः | =अमीषु(१५४,३९) |

अदस् स्त्री०

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | अदस् औ | |
| | | =अदा औ | अदस् अस् |
| | अदस् स् | =अदा ई (११६) | =अदा अस् |
| | =अदो (१५२) | =अदे (२) | =अदाः |
| प्र० | =असौ (१५५) | =अमू (१५३) | =अमूः (१५३) |
| | अदा अम् | | |
| | =अदाम् | | |
| द्वि० | =अमूम् (१५३) | ,, | अमूः |
| | अदा आ (१४४) | अदस् भ्याम् | अदस् भिस् |
| | =अदे आ (११७) | =अद भ्याम् | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | =अदया | =अदाभ्याम् | अदा भिः |
| तृ० | =अमुया (१५३) | =अमूभ्याम् | =अमूभिः |
| | अदस् ए | | |
| | =अदा ए (१४४) | | |
| | =अद स्या+ए | | |
| च० | =अमुष्यै (१५३,३९) | „ | अमूभ्यः |
| | अदा अस् | | |
| | अद स्या+अस् | | |
| पं० | अमुष्याः | „ | „ |
| | | अदा ओस् | |
| | | =अदे ओः=अदयोः | अदा साम् |
| ष० | „ | =अमुयोः | =अमूषाम् |
| | अद स्या+आम् | | अदा सु |
| स० | अमुष्याम् | „ | अमूषु |

अदस् नपुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | अदस् इ |
| प्र० | अदस् स | अदस् ई | =अद न् इ (१४४,५०) |
| | =अदस् (४६) | =अदे (१४४,२) | =अदानि (५७) |
| | =अदः | =अमू | =अमूनि (१५३) |
| द्वि० | „ | „ | „ |

शेष पुँल्लिङ्ग के समान।

युष्मद्, अस्मद् के तीनों लिङ्गों में समान ही रूप बनते हैं। इन की क्लिष्ट प्रक्रिया को छोड़ कर केवल रूप प्रदर्शन ही करेंगे।

युष्मद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | त्वम् | युवाम् | यूयम् |

| | | | |
|---|---|---|---|
| द्वि० | त्वाम्–त्वा * | „ –वाम् | युष्मान्—वः |
| तृ० | त्वया | युवाभ्याम् | युष्माभिः |
| च० | तुभ्यम्–ते | „ –वाम् | युष्मभ्यम्–वः |
| पं० | त्वत् | „ | युष्मत् |
| ष० | तव–ते | युवयोः–वाम् | युष्माकम्–वः |
| स० | त्वयि | „ | युष्मासु |

अस्मद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | अहम् | आवाम | वयम् |
| द्वि० | माम्–मा | „ –नौ | अस्मान्–नः |
| तृ० | मया | आवाभ्याम् | अस्माभिः |
| च० | मह्यम्–मे | „ –नौ | अस्मभ्यम्–नः |
| पं० | मत् | „ | अस्मत् |
| ष० | मम-मे | आवयोः–नौ | अस्माकम्–नः |
| स० | मयि | „ | अस्मासु |

इति सुबन्तप्रक्रियायां सर्वनामविषयश्चतुर्थाध्यायस्य
तृतीयो वर्गः ॥

---

## चतुर्थ वर्ग––संख्यावाचक शब्द (Numerals)

संख्या वाचक शब्द दो प्रकार के होते हैं, एक केवल संख्यावाचक (Cardinal), दूसरे संख्यापूरक अथवा "पूरण" (Ordinal)।

दश तक संख्या—एक, द्वि, त्रि, चतुर्, पञ्चन्, षष्, सप्तन्, अष्टन्, नवन्, दशन् ।

---

* युष्मद्, अस्मद् की द्वितीयादि विभक्ति में जो दूसरे रूप दर्शाये गये हैं उन का वाक्य के प्रारम्भ तथा पाद के आदि में प्रयोग नहीं होता ॥

## दश से आगे संख्या बनाने की विधि—

(१५५) द्वि, त्रि, अष्टन् को क्रम से 'द्वा', 'त्रयस्' और 'अष्टा' आदेश होते हैं बहुव्रीहि-भिन्न समास में अशीति-भिन्न संख्या परे होने पर। परन्तु चत्वारिंशत् (४०) से लेकर यह आदेश विकल्प से होते हैं। इस नियम की प्रवृत्ति 'शत' से पूर्व संख्याओं में ही होती है॥

दशन् से पूर्व एक, द्वि, त्रि——नवन् लगाने से उन्नीस तक के संख्यावाचक शब्द बन जाते हैं–यथा *एकादशन् ११, द्वादशन् १२ (१५५), त्रयोदशन् १३ (१५५,३०,३३), चतुर्दशन् १४, † पञ्चदशन् १५, षोडशन् १६, सप्तदशन् १७, अष्टादशन् १८ (१५५), नवदशन् १९।

विंशति २०, त्रिंशत् ३०, चत्वारिंशत् ४०, पञ्चाशत् ५०, षष्टि ६०, सप्तति ७०, अशीति ८०, नवति ९०, शत १००, सहस्र १०००।

दश के समुदाय को 'दशक' कहते हैं। १—१० तक प्रथम दशक है, दश से आगे २० तक द्वितीय दशक। जिस प्रकार दूसरे दशक की संख्याएं बनाई गई हैं, उसी प्रकार अगले दशकों की बनाई जाती हैं।

---

(१५५) द्व्यष्टनः संख्यायामबहुव्रीह्यशीत्योः, त्रेस्त्रयः, विभाषा चत्वारिंशत्प्रभृतौ सर्वेषाम्, प्राक् शतादिति वक्तव्यम्॥

† पञ्च ऽधिका दशेति विग्रहः, उत्तरपदलोपी समासः, नलोपः प्रातिपदिकान्तस्येति नलोपः॥

* एक+दशन्–यहां 'एक' को दीर्घ हो जाता है–पाणिनि मुनि स्वयं "प्रागेकादशभ्योऽच्छन्दसि" (५।३।४९) में एकादश शब्द का प्रयोग करते हैं। यही इस दीर्घत्व का ज्ञापक है॥

यथा एकविंशति २१, द्वाविंशति २२, त्रयोविंशति २३, अष्टाविंशति २८, द्वात्रिंशत् ३२, त्रयस्त्रिंशत् ३३, अष्टात्रिंशत् ३८, द्विचत्वारिंशत् वा द्वाचत्वारिंशत् ४२ (१५५), त्रिचत्वारिंशत् वा त्रयश्चत्वारिंशत् ४३ (१५५,२१), अष्टचत्वारिंशत् वा अष्टाचत्वारिंशत् ४८, त्रिपञ्चाशत् वा त्रयःपञ्चाशत् ५३, अष्टपञ्चाशत् वा अष्टापञ्चाशत् ५८, द्व्यशीति ८२, द्वि+अशीति–यहां द्वा आदि आदेश नहीं होते, देखो (१५५), द्विनवति वा द्वानवति ९२, अष्टनवति वा अष्टानवति ९८, द्विशतम्, द्विसहस्रम्–यहां भी 'द्वा' आदि आदेश नहीं होते, देखो नियम (१५५)।

## पूरण–संख्या बनाने की विधि

(१५६) असर्वनामस्थान स्वादि हलादि अर्थात् सु (४।१।२) से लेकर कप् (५।४।१५१) प्रत्यय पर्यन्त हलादि प्रत्ययों के परे होने पर पूर्व की "पद" संज्ञा होती है।

(१५७) असर्वनामस्थान स्वादि अर्थात् सु (४।१।२) से लेकर कप् (५।४।१५१) प्रत्यय पर्य्यन्त अजादि और यकारादि प्रत्ययों के परे होने पर पूर्व की "भ" संज्ञा होती है॥

(१५८) "भ" संज्ञक की "टि" का लोप हो जाता है डित् प्रत्यय परे होने पर।

---

(१५६) स्वादिष्वसर्वनामस्थाने। (१५७) यचि भम्॥ स्वादि विभक्तियां अष्टाध्यायी के (४।१।२) सूत्र में दी हुई हैं, और कप् प्रत्यय को पञ्चमाध्याय, चतुर्थपाद, १५१ वां सूत्र विधान करता है। अतः सु से लेकर कप् तक प्रायः स्त्रीप्रत्यय तथा तद्धितप्रत्यय ही दर्शाये गये हैं। समासान्त भी "तद्धित" संज्ञक ही हैं॥ १५६ और १५७ नियमों की व्याख्या अपेक्षित अंश में (४५) नियम में भी कर चुके हैं॥ (१५८) टेः।

( १५९ ) संख्यावाची प्रातिपदिक से डट् ( अ ) प्रत्यय होता है पूरण अर्थ में। यथा एकादशन्+डट् ( अ )=एकादश् ( १५८ )+अ=एकादश, द्वादश, त्रयोदश, चतुर्दश, पञ्चदश, * षोडश, सप्तदश, अष्टादश, नवदश ॥

( १६० ) असमास में नकारान्त संख्यावाचक प्रातिपदिक से परे डट् को मट् ( म् ) का आगम होता है, अर्थात् ( समुदित ) "म" होता है। पञ्चन्+म्+अ=पञ्च+म ( १५६,५८ )= पञ्चम, सप्तम, अष्टम, नवम ॥

(१६१) षष्, कति, कतिपय, चतुर् को थुक् (थ) का आगम होता है डट् ( अ ) परे होने पर। षष्+थ्+अ=षष्ठ ( २२ ), कतिथ, कतिपयथ, चतुर्थ ॥

( १६२ ) 'एक' का पूरण प्रथम, अग्रिम, आदिम बनता है। द्वि से तीय प्रत्यय आता है, त्रि से भी तीय होता है पर त्रि को सम्प्रसारण ( तृ ) हो जाता है। द्वितीय, तृतीय ॥

( १६३ ) 'भ' संज्ञक विंशति के 'ति' का लोप हो जाता है डित् प्रत्यय परे होने पर। विंशति+डट्=विंश+अ=विंशः। यहां ( १५८ ) से तो केवल 'इ' का लोप प्राप्त था, अतः यहां विशेष विधान कर दिया ॥

( १६४ ) विंशति से लेकर अगली संख्याओं से परे डट् प्रत्यय को विकल्प से तमट् ( तम् ) का आगम होता है।

---

( १५९ ) तस्य पूरणे डट् । * षष उत्वं दतृदशसु इति वार्तिकेन षकारस्य उत्वमुत्तरपदादेः ष्टुत्वञ्च । ( १६० ) नान्तादसंख्यादेर्मट् । ( १६१ ) षट्कतिकतिपयचतुरां थुक् । थुक् आगम में इत्संज्ञक 'क्' का यह प्रयोजन है कि 'थ्' षष् आदि शब्दों का अन्तावयव (final part) होता है, पूर्व नहीं लगाया जाता ॥ (१६२) द्वेस्तीयः, त्रेः सम्प्रसारणं च । ( १६३ ) ति विंशतेर्डिति । ( १६४ ) विंशत्यादिभ्यस्तमडन्यतरस्याम् ।

विंशः वा विंशति+तम्+अ=विंशतितमः, एकविंशः (१६३) वा एकविंशतितमः, त्रयस्त्रिंशत्+डट् (अ)=त्रयस्त्रिंश्+अ (१५७, १५८)=त्रयस्त्रिंशः वा त्रयस्त्रिंशत्तमः, अष्टचत्वारिंशः वा अष्टचत्वारिंशत्तमः, इस नियम की निर्बाध प्रवृत्ति नवपञ्चाशत् ५९ तक ही होती है।

(१६५) षष्टि से लेकर असमास में नित्य ही षष्टि आदि से परे डट् (अ) को तमट् का आगम होता है, यदि षष्ट्यादि से पूर्व कोई संख्या हो अर्थात् समास हो तो (१६४) नियम से विकल्प होता है। षष्टितमः, सप्ततितमः, अशीतितमः, नवतितमः,। परन्तु एकषष्टितमः वा एकषष्टः (१५७,१५८), द्वासप्ततितमः द्वासप्ततः, एकाशीतितमः वा एकाशीतः। शत से परे समास असमास दोनों में नित्य ही तमट् का आगम होता है, जैसे शत+तम्+अ=शततमः, पञ्चशतम्—पञ्चशततमम्॥

## बड़ी संख्या बनाने की विधि

शत से प्रारम्भ करके अगली संख्याओं को इस प्रकार बनाया जाता है कि छोटी संख्या को पहले रख कर तदनन्तर 'उत्तर' वा 'अधिक' शब्द का प्रक्षेप करके बड़ी संख्या को जोड़ दिया जाता है। एकाधिकं शतम् वा एकाधिकशतम् १०१, द्वादशाधिकसहस्रम् १०१२, द्वानवत्यधिकाष्टशताधिकसहस्रम् १८९२, त्रयोविंशत्युत्तरनवशतोत्तरसहस्रम् १९२३॥

## संख्यावाचकों के सुबन्त रूप (Declension)

'एक' और 'द्वि' शब्द सर्वनाम हैं क्योंकि इन का सर्वादिगण में पाठ है। एक तो एकत्व का वाचक होता हुआ

(१६५ षष्ट्यादेश्चासंख्यादेः। नित्यं शतादिमासार्धमाससंवत्सराच्च॥

एक वचन में ही प्रयुक्त होता है। संख्या अतिरिक्त अर्थ † में दूसरे वचनों में भी प्रयोग हो सक्ता है॥

| | पुं० | स्त्री० | पुं० | स्त्री०,नपुं० |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | एकः | एका | द्वौ (१४४) | द्वे |
| सं० | एक | एके | ,, | ,, |
| द्वि० | एकम् | एकाम् | ,, | ,, |
| तृ० | एकेन | एकया | द्वाभ्याम् | शेष पुँल्लिङ्ग के समान |
| च० | एकस्मै | एकस्यै | ,, | |
| पं० | एकस्मात् | एकस्याः | ,, | |
| ष० | एकस्य | ,, | द्वयोः | |
| स० | एकस्मिन् | एकस्याम् | ,, | |

(१६६) त्रि शब्द को 'त्रय' आदेश होता है जब आम् विभक्ति परे हो।

(१६७) स्त्रीलिङ्ग में त्रि और चतुर् को 'तिसृ' और 'चतसृ' आदेश होते हैं विभक्ति परे होने पर।

(१६८) तिसृ और चतसृ के ऋकार को रकार होता है 'अच्' परे होने पर। यह गुण (१००) और पूर्वसवर्ण दीर्घत्व (८८) का अपवाद है॥

(१६९) तिसृ और चतसृ के 'ऋ' को दीर्घ नहीं होता 'नाम्' परे होने पर। यह (९५) का अपवाद है॥

---

† एकोऽल्पार्थे प्रधाने च प्रथमे केवले तथा।
साधारणे समानेऽपि संख्यायां च प्रयुज्यते॥

(१६६) त्रेस्त्रयः। (१६७) त्रिचतुरोः स्त्रियां तिसृचतसृ। (१६८) अचि र ऋतः। (१६९) न तिसृचतसृ॥

| | पुं० | स्त्री० | नपुं० |
|---|---|---|---|
| प्र० | त्रि+अस् | तिसृ+अस् (१६७) | त्रि+न् इ |
| | त्रे+अस् (१००) | | |
| | त्रयः | तिस्रः (१६८) | त्रीणि (५०,२७,४२) |
| | त्रि+अस् | | |
| द्वि० | त्रीन् (८८,८९) | तिस्रः | त्रीणि |
| तृ० | त्रिभिः | तिसृभिः | शे. पुँल्लिङ्ग के समान |
| च० | त्रिभ्यः | तिसृभ्यः | |
| पं० | ,, | ,, | |
| | त्रि+नाम् | | |
| ष० | त्रयाणाम् (१६६,९५) | *तिसृणाम् (१६९) | |
| स० | त्रिषु | तिसृषु | |

(१७०) षकारान्त और नकारान्त संख्या वाचक शब्दों से तथा चतुर् से परे आम् विभक्ति को नुट् (न्) का आगम होता है। (९४) से यहां नुट् की प्राप्ति ही नहीं थी, अतः विशेष विधान कर दिया॥

| | पुं० | स्त्री० | नपुं० |
|---|---|---|---|
| प्र० | चतुर्+अस् | | चतुर् इ |
| | चतु+आर्+अस् (८४) | चतसृ+अस् (१६७) | चतु+आर् इ (८४) |
| | चत्वारः | चतस्रः (१६८) | चत्वारि |
| द्वि० | चतुरः | चतस्रः | ,, |

* तिसृ आम् इस अवस्था में (९४) से नुट् की भी प्राप्ति है और १६८) की भी, जिस से 'ऋ' के स्थान में 'र्' होता है इस लिए यहां अनिष्ट रूप प्रसङ्ग के भय से पहले नुट् कर देना चाहिए। (१७०) षट्चतुर्भ्यश्च॥

| | | |
|---|---|---|
| तृ० चतुर्भिः | चतसृभिः | शेष पुँल्लिङ्ग के समान |
| च० चतुर्भ्यः | चतसृभ्यः | |
| पं० ,, | ,, | |
| चतुर्+नाम् (१७०) | | |
| ष० चतुर्णाम् | चतसृणाम् (१६९) | |
| स० चतुर्षु | चतसृषु | |

(१७१) षकारान्त और नकारान्त संख्यावाचक शब्दों की 'षट्' संज्ञा होती है और इन से परे जस् तथा शस् विभक्तियों का लुक् होता है।

( १७२ ) नकारान्त की उपधा को दीर्घ होता है 'नाम्' परे होने पर।

(१७३) 'अष्टन्' के न् के स्थान में विकल्प से 'आकार' हो जाता है हलादि विभक्ति परे होने पर।

(१७४) अष्टन् के न् के स्थान में विकल्प से 'आ' होता है और 'जस्' और 'शस्' को औश् ( औ ) आदेश होता है। पक्ष में 'आ' नहीं होता और जस् और शस् का (१७१) से लुक् हो जाता है।

| पुं० नपुं० स्त्री० | पुं० नपुं० स्त्री० | पु० नपुं० स्त्री० |
|---|---|---|
| पञ्चन् | षष् | सप्तन् |
| प्र० पञ्च (१७१,५८ | षट्-ड् (१७१,१४,४७) | सप्त |
| द्वि०पञ्च (१७१,५८) | षट्-ड् | सप्त |
| तृ० पञ्चभिः (५८) | षड्भिः (१४) | सप्तभिः |
| च०पञ्चभ्यः | षड्भ्यः | सप्तभ्यः |
| प० ,, | ,, | ,, |

(१७१) ष्णान्ता षट्, षड्भ्यो लुक्। (१७२) नोपधायाः। (१७३) अष्टन आ विभक्तौ। (१७४) अष्टाभ्य औश्।

ष० पञ्चानाम् (१७२,५८) षण्णाम् † (१४,२२,१७) सप्तानाम्
स० पञ्चसु षट्सु सप्तसु

प्र० अष्ट (१७१), अष्टौ (१७४), द्वि० अष्ट, अष्टौ, तृ० अष्टभिः, अष्टाभिः (१७३), च० अष्टभ्यः, अष्टाभ्यः, पं० अष्टभ्यः, अष्टाभ्यः, ष० अष्टानाम् (१७२,५८), स० अष्टसु (५८), अष्टासु (१७३),

पञ्चन् से लेकर नवदशन् तक संख्यावाचकों के रूप तीनों लिङ्गों में समान ही होते हैं।

विंशति से लेकर नवनवति तक संख्यावाचक शब्द स्त्रीलिङ्ग हैं और एकवचन में प्रयुक्त होते हैं यद्यपि जिस की गणना की जावे वह पुँल्लिङ्ग अथवा क्लीव हो। यथा विंशति ब्राह्मणाः, चत्वारिंशत् क्षत्रियाः, विंशतिः फलानि, त्रिंशद् दिनानि। शत और सहस्र शब्दों का प्रयोग नपुंसकलिङ्ग में ही होता है-शतं स्त्रियः, सहस्रं पुरुषाः।

जब विंशत्यादि शब्दों का प्रयोग समुदाय अर्थ में (in a collective sense) हो तो द्विवचन तथा बहुवचन में भी प्रयोग होता है। द्वे विंशती नारीणाम् (Two twenties of women), ब्राह्मणानां तिस्रो विंशतयः॥

इति सुबन्तप्रक्रियायां संख्यावचनानि।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां सुबन्तव्याख्यानो नाम चतुर्थोऽध्यायः सम्पूर्णः॥

---

† षष् आम्, यहां (१७०) से आम् को नुट् होकर षष् नाम्—इस अवस्था में (४५) से पूर्व की पद संज्ञा होकर (१४) से षष् के द्वितीय ष् को ड् होकर (२२) से नाम् के न् को ण् होता है। यतः नाम् प्रत्यय है अतः ड् को (१७) से नित्य ही ण् होता है।

# पञ्चम अध्याय—स्त्रीप्रत्यय ।

प्रातिपदिक से परे 'आ' (टाप्, डाप्, चाप्), 'ई' (ङीप्, ङीष्, ङीन्), 'ऊङ्' आदि प्रत्यय आते हैं स्त्रीत्व विवक्षा में।

(१७५) १ अजादि (अज आदि) गण-पठित, तथा २ अदन्त प्रातिपदिक से परे टाप् प्रत्यय आता है स्त्रीत्वविवक्षा में। उदाहरण (१)-अजः (he-goat), अजा (she-goat), अश्वा (mare), चटका, मूषिका, कोकिला, बाला, होढा, वत्सा (a young girl), ज्येष्ठा, कनिष्ठा, मध्यमा, शूद्रा (a woman of the Sûdra class), इत्यादि ॥ २—खट्वा (a bed-stead), देवदत्ता (a woman of this name) । भुञ्जानः—भुञ्जाना, प्रतिकूला, मनोरमा, वामा (सुन्दरी), दयिता, कान्ता, (beloved), दक्षिणा, चतुरा, चपला इत्यादि ॥ परन्तु अदन्त कहने से दीर्घ आकारान्त शब्दों से टाप् नहीं होता, इसी कारण विश्वपा, गोपा आदि के प्रथमान्त रूप में (४६) से सु का लोप नहीं होता ॥

(१७६) जिन शब्दों के अन्त में प्रत्यय का 'क' हो, उन से परे आप् (आ) प्रत्यय आता है और साथ ही 'क' से पूर्व 'अ' के स्थान में 'इ' हो जाता है। उदाहरण—कारकः—कारिका, परिव्राजिका, पाचिका। अपवाद—अधित्यका

---

(१७५) अजाद्यतष्टाप्। अज आदि गण में अश्व, चटक, मूषक आदि शब्दों के पाठ का यह प्रयोजन है कि (१८३) से ङीष् की प्राप्ति थी वह रुक गई ॥ बाल आदि शब्दों से 'वयस्यचरमे' (१८०) की प्राप्ति रुक गई। (१७६) प्रत्ययस्थात्कात्पूर्वस्यात इदाप्यसुपः। त्यकनश्च निषेधः, क्षिपकादीनां च।

(table-land), उपत्यका (land lying at the foot of a mountain), कन्यका आदि में 'अ' के स्थान में 'इ' नहीं होता।

(१७७) ह्रस्व ऋकारान्त तथा नकारान्त शब्दों से परे ङीप् प्रत्यय आता है। उदाहरण—कर्तृ+ई=कर्त्री (४), छत्रिन्+ई =छत्रिणी, यशस्विनी, मनस्विनी, स्रग्विणी (garlanded), श्वन्+ई=शुन् ई (६१)=शुनी, युवन्—यूनी (६१, १), राजन्+ई =राज्न् ई (५९)=राज्ञ् ई (२१)=राज्ञी, नामन्+ई=नाम्न्+ई (५९)=नाम्नी—लवपुरनाम्नी नगरी।

(१७८) उगित् शब्द (जिस का 'उक्'=उ, ऋ, लृ 'इत्' हो) से परे ङीप् प्रत्यय आता है। डवतु, वतुप्, मतुप्, क्तवतु, वसु, क्वसु और शतृ प्रत्यय उगित् हैं, जिन से परे यह प्रत्यय आते हैं वह शब्द भी 'उगित्' कहलाते हैं। उदाहरण—भवत् (तु)—भवती, तावत्—तावती, बुद्धिमत्—बुद्धिमती, रूपवत्—रूपवती, कृतवत्—कृतवती, विद्वस्+ई= विदुस् ई=विदुषी (१५७, ७९, ३९) तस्थिवस्—तस्थु स् ई* (७९)=तस्थुषी, जग्मिवस्—जग्मुषी, निषेदिवस्—निषेदुषी, पचत्—पचन्ती, गच्छत्—गच्छन्ती (५४), प्राच् (उगित् 'अञ्चु' धातु से)—प्राची, प्रत्यच्—प्रतीची (७०), उदच्—उदीची (७१)॥

---

(१७७) ऋन्नेभ्यो ङीप्। (१७८) उगितश्च। डवतु, वतुप्, मतुप्, क्वसु आदि प्रत्ययों में ड्, प्, क् आदि "इत्" हैं, इन की इत्संज्ञा का प्रयोजन आगे दिखायेंगे। इन में उ तथा 'शतृ' में ऋ भी "इत्" हैं अतः यह सारे उगित् हैं॥

* तस्था वस् इत्यत्र स्त्रीत्वविवक्षायां ङीपि भसंज्ञायां सत्यां वसोः सम्प्रसारणमिति भाविना सम्प्रसारणेन वलादित्वं नङ्क्ष्यतीत्यालोच्यान्तरङ्गत्वात्प्राप्तमपि इटं न कुर्वन्ति। अकृतव्यूहाः पाणिनीयाः॥

(१७९) जो शब्द १ टित्प्रत्यय, २ ढ, ३ अण्, ४ अञ्, ५ द्वयसच्, ६ दघ्नच्, ७ मात्रच्, ८ तयप्, ९ ठक्, १० ठञ्, ११ कञ्, १२ क्वरप् प्रत्ययों से बनते हैं उन से परे स्त्रीलिङ्ग में ङीप् (ई) प्रत्यय आता है। क्रम से उदाहरण—१ सेनाचरः—सैनाचरी, स्त्री, चतुर्थ-चतुर्थी, चतुर्दशी, षोडशी इत्यादि, २ वैनतेयः ( गरुडः )—वैनतेयी, सारमेयी, सौपर्णेयी, ३ कुम्भकारी, ४ औत्सी, ५ जानुद्वयसी, ६ जानुदघ्नी, ७ जानुमात्री, उभयी*, ८ चतुष्टयी, पञ्चतयी, दशतयी, ९ धार्मिकी, १० मासिकी, ११ यादृशी, तादृशी, १२ गत्वरी (transient), इत्वरी।

(१८०) जो प्रातिपदिक श्रवणमात्र से १ कौमार (boyhood) अथवा २ यौवन (youth) का वाचक हो उस से ङीप् प्रत्यय आता है स्त्रीलिङ्ग में। १ कुमारी, किशोरी, २ वधूटी। प्रत्युदाहरण—स्थविरा, वृद्धा। स्मरण रहे कि यहां अदन्त से ही ङीप् प्रत्यय विधान किया गया है, अतः शिशु से परे नहीं होगा। पुंलिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग दोनों में एक ही रूप होता है॥

( १८१ ) पति शब्द के इकार के स्थान में न् आदेश होता है और नकारान्त होने से ( १७७ ) से ङीप् प्रत्यय तो सिद्ध ही है। पत्नी। परन्तु पत्नी वही है जिस का यज्ञ के अधिकारी

---

(१७९) टिड्ढाणञ्द्वयसज्दघ्नञ्मात्रच्तयप्ठक्ठञ्कञ्क्वरपः। द्वयसच्, दघ्नच्, मात्रच् प्रमाण अर्थ में प्रत्यय हैं, किं प्रमाणं पयः—उत्तर, जानुदघ्नम्, (knee-deep)। * 'मात्रजिति नेदं प्रत्ययग्रहणं किं तर्हि प्रत्याहारग्रहणं, क्व संनिविष्टानां प्रत्याहारः, मात्रशब्दादारभ्य आ अयचश्चकाराद्' इति भाष्यम्॥ ( १८० ) वयसि प्रथमे। वयस्यचरम इति वक्तव्यम्। (१८१) पत्युर्नो यज्ञसंयोगे॥

पति के साथ सम्बन्ध हो। जब अर्थ केवल स्वामिनी (mistress) हो तो आदेशादि नहीं होते, जैसे ग्रामस्य पतिरियं ब्राह्मणी।

(१८२) १ 'गौर' आदि गणपठित, तथा २ षकारेत् प्राति-पदिकों से परे ङीष् (ई) प्रत्यय आता है स्त्रीलिङ्ग में। ङीष् और ङीप् प्रत्ययों में केवल स्वर (accent) का भेद है। उदाहरण (१)—गौरी, सुन्दरी, मण्डली, बृहती, मातामही, पितामही, अनडुही, †अनड्वाही, सूर्य—सूरी, अगस्त्य—अग-स्ती। सूर्य, मत्स्य, अगस्त्य के 'य' का लोप हो जाता है। (२) खनकः—खनकी, रजकी, नर्तकी॥

(१८३) जातिवाचक शब्दों से (जो नित्य स्त्रीलिङ्ग न हों तथा हय गवय मुकय मनुष्य मत्स्य इन पाञ्च शब्दों से भिन्न यकारोपध न हों) परे ङीष् प्रत्यय आता है स्त्रीलिङ्ग में। उदाहरण—ब्राह्मणी, वृषली, सिंही, व्याघ्री, हंसी, मृगी, मयूरी, कुक्कुटी, काकी, सूकरी। हयी, गवयी, मुकयी, मत्सी, * मनुषी। प्रत्युदाहरण—मक्षिका॥

(१८४) गुणवाची उकारान्त शब्द से ङीष् प्रत्यय वि-कल्प से आता है—मृदुः वा मृद्वी, गुरुः वा गुर्वी, पटुः वा पट्वी। इकारान्त गुणवाची से कोई प्रत्यय नहीं होता—शुचिरियं ब्राह्मणी। 'अपां हि तृप्ताय न वारिधारा स्वादुः सु-गन्धिः स्वदते तुषारा॥'

---

(१८२) षिद्गौरादिभ्यश्च। सूर्यतिष्यागस्त्यमत्स्यानां य उपधायाः। † अनडुहः स्त्रियां वेति वक्तव्यादामागमः। (१८३) जातेरस्त्रीविषयादयोपधात्, योपधप्रतिषेधे हयगवयमुकय-मनुष्यमत्स्यानामप्रतिषेधः। * हलस्तद्धितस्य—अर्थात् 'हल्' से परे तद्धितसम्बन्धी 'य' हो तो उस का लोप हो जाता है जब ईकार आगे पड़ा हो, इसी से मनुष्य के 'य' का लोप हुआ है॥ (१८४) वोतो गुणवचनात्॥

( १८५ ) पुंयोग से अर्थात् मनुष्य के साथ विवाहादि सम्बन्ध के निमित्त जो स्त्री का नाम पड़ता है वह मनुष्य के नाम से परे ङीष् लगाने से बन जाता है । उदाहरण—गोपस्य स्त्री गोपी, शूद्रस्य स्त्री शूद्री ।

(१८६) इन्द्र, वरुण, भव, शर्व, रुद्र, मृड, हिम, अरण्य, यव, यवन, मातुल, आचार्य शब्दों से परे स्त्रीलिङ्ग में आनुक् ( आन् ) का आगम होता है और ङीष् प्रत्यय आता है। उदाहरण—इन्द्रस्य स्त्री इन्द्राणी (४२), वरुणस्य स्त्री वरुणानी, मृडस्य ( शिवस्य ) स्त्री मृडानी । महद् हिमं=हिमानी ( विस्तृत हिम ), महद् अरण्यम्=अरण्यानी ( बड़ा भारी जङ्गल), दुष्टो यवः=यवानी (बुरे जौ), यवनानी लिपिः (script of the Greeks), आचार्यस्य स्त्री आचार्य्यानी*, आचार्य्या स्वयं व्याख्यात्री (one who is herself a preceptress ।

(१८७) मनुष्यजातिवाची उकारान्त से ऊङ् (ऊ) प्रत्यय होता है स्त्रीलिङ्ग में । कुरूः, ब्रह्मबन्धूः ।

(१८८) 'युवन्' शब्द से 'ति' प्रत्यय होता है स्त्रीलिङ्ग में, और 'ति' की तद्धित संज्ञा है । युवन्+ति यहां युवन् की (१५६) से पद संज्ञा होकर (५८) से न् का लोप होता है । युवतिः ॥

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां स्त्रीप्रत्ययविषयः पञ्चमोऽध्यायः सम्पूर्णः ॥

---

(१८५) पुंयोगादाख्यायाम् । (१८६) इन्द्रवरुणभवशर्वरुद्रमृडहिमारण्ययवयवनमातुलाचार्य्याणामानुक् । ( १८७ ) ऊङुतः ( १८८ ) यूनस्तिः ।

* अत्राट्कुप्वाङ्—इति णत्वं प्राप्तमाचार्य्यादणत्वं चेति वचनात् प्रतिषिध्यते ।

# षष्ठ अध्याय—अव्यय (Indeclinables)

सदृशं त्रिषु लिङ्गेषु सर्वासु च विभक्तिषु।
वचनेषु च सर्वेषु यन्न व्येति तदव्ययम्॥

जिस शब्द का तीनों लिङ्गों में, सारी विभक्तियों में और सब वचनों में एक ही रूप हो उसे "अव्यय" कहते हैं। अव्ययों से परे सुप् विभक्तियें आती तो हैं परन्तु उन का लुक् हो जाता है +। सुबुत्पत्ति के प्रभाव से अव्यय भी "सुबन्त" ही हैं और सुबन्त होने से पद संज्ञक हैं।

(१८९) स्वर् आदि शब्द तथा निपात संज्ञकों की अव्यय संज्ञा है।

प्र, परा, अप, सम्, अनु, अव निस्, निर्, दुस्, दुर्, वि, आङ्, नि, अधि, अपि, अति, सु, उत्, अभि, प्रति, परि, उप की निपात संज्ञा होने से (१८९) से अव्यय संज्ञा तो सिद्ध ही है परन्तु क्रिया के योग में इन्हें उपसर्ग (Prepositions) कहते हैं। उपसर्गों का सविस्तर व्याख्यान पुस्तक के अन्त में एक परिशिष्ट के रूप में करेंगे।

स्वर् आदि शब्दाः—

| शब्द | अर्थ | शब्द | अर्थ |
|---|---|---|---|
| स्वर् | सुख, स्वर्ग | शनैस् | मन्द गति से, आहिस्ता |
| अन्तर् | मध्य में | ऋते | विना |
| प्रातर् | सूर्य्योदय का समय | युगपत् | एक ही बार |
| पुनर् | फिर | आरात् | दूर, समीप |
| उच्चैस् | ऊंचा, उन्नत | ह्यस् | गत दिन |
| नीचैस् | नीचा, अवनत | श्वस् | आगामी दिन |

---

+ अव्ययादाप्सुपः ॥ (१८९) स्वरादिनिपातमव्ययम्। आर्य्य धर्म्मशास्त्रों में परमात्मा को 'अव्यय' कहा है क्योंकि वह सदा एकरस और निर्विकार है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| दिवा | दिन में | पुरा | पूर्वकाल में |
| नक्तम् | रात्रि में | मिथस् | परस्पर |
| सायम् | सूर्य्यास्त वेला | अभीक्ष्णम् | पुनः पुनः |
| चिरम्, चिराय, चिरात्, चिरेण | चिर काल पर्य्यन्त | आर्यहलम् | बलात्कार से |
| | | साकम्, सार्धम् | साथ |
| | | नमस् | सत्कार |
| ईषत् | अल्प, थोड़ा | धिक् | धिक्कार |
| तूष्णीम् | चुपचाप | स्थाने | साम्प्रत, उचित |
| बहिस् | बाहिर | संवत् | सम्वत्सर |
| समया, निकषा | समीप | वदि | कृष्ण पक्ष |
| | | सुदि | शुक्ल पक्ष |
| स्वयम् | अपने आप | ओम् * | स्वीकार, हां |
| वृथा, मुधा | निष्फल | अथ निपाताः— | |
| | | च | समुच्चय आदि अर्थ |
| वत् ‡ (प्रत्ययान्त) | की नांई | वा | विकल्प |
| | | अह | आश्चर्य्य |
| सना, सनत्, सनात् | अनादि काल, अत्यन्त प्राचीन समय, सदा | एव | केवल |
| | | चण् | |
| | | चेत् | यदि |
| अन्तरा, अन्तरेण | मध्य में, विना, विषय में, लक्ष्य में | मा, माङ् | मत, निषेधार्थक |
| विना, नाना | विना | नूनम् | निश्चित |
| | | नाम † | प्रसिद्धि |

‡ जो तद्धितप्रत्ययान्त, कृत्प्रत्ययान्त, तथा अव्ययीभाव—समास और बहुव्रीहिविशेष अव्यय—संज्ञक होते हैं उनको यथावसर निर्देश करेंगे ।

* ओमित्युच्यताममात्यः । † आसीत्कोसलेषु अयोध्या नाम नगरी ॥

| | |
|---|---|
| स्वस्ति | कल्याण |
| स्वधा | पितरों का भोजन |
| अलम् | पर्य्याप्त, बस, समर्थ |
| अस्ति | विद्यमान |
| उपांशु | एकान्त में, गुप्ति में |
| दोषा | रात्रि में |
| मृषा, मिथ्या | झूठ, असत्य |
| तथाहि | जैसा कि, क्योंकि |
| किल | लोकवार्ता |
| दिष्ट्या | सौभाग्य से |
| सुष्ठु | भली प्रकार |
| खलु | निश्चित, निषेधार्थ में, वाक्यभूषा में ( रचना की शोभा में ) |
| शश्वत् | नित्य, सदा |
| युगपत् | एक ही बार |
| कच्चित् | प्रश्नपूर्वक आशा अर्थ में |
| हन्त | शोक, हर्ष |
| नञ् | नहीं |
| यावत् | जब, ज्यूं ही |
| तावत् | तब, त्यूं ही |
| स्वाहा | देवताओं का भोजन |
| अथ * | तब, पीछे, अनन्तर, अधिकार अर्थ में |
| अथो | अनन्तर |
| उत, आहोस्वित् | वा, विकल्प |

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यामव्ययानुक्रमणं नाम षष्ठोऽध्यायः परिसमाप्तः ॥

---

* अर्थान्तरप्रयुक्त एव ह्यथशब्दः श्रुत्या मङ्गलप्रयोजनो भवतीति शङ्करभगवत्पादाः ॥



# सप्तम अध्याय—समास (Compounds)

## प्रथम वर्ग—तत्पुरुष (Determinative)

जब दो वा दो से अधिक समर्थ * ( सम्बद्धार्थ ) पदों ( सुबन्तों ) को इस भांति मिलाया जावे कि वह एकार्थक एकपद प्रतीत हों उस वृत्ति (रचना-विशेष ) को समास कहते हैं और ऐसे पद को "समस्त पद" कहते हैं। जैसे हम 'राज्ञः पुरुषः' ( राजा का पुरुष ) भी कह सकते हैं और राजन् और पुरुष को मिलाकर 'राजपुरुषः' ( राजा का पुरुष ) भी। राजपुरुषः यह समस्त पद ( Compound word ) है। परन्तु यदि राजन् और पुरुष का परस्पर सम्बन्ध न हो, तो समास नहीं होगा। 'भार्य्या राज्ञः' 'पुरुषो देवदत्तस्य'—यहां राजन् का सम्बन्ध भार्या के साथ और पुरुष का देवदत्त के साथ है, अतः समास नहीं हुआ। समर्थ पदों का ही समास होता है॥

समासघटक पदों ( Component-members ) में जो अनेक सम्बन्ध हो सकते हैं तदनुसार समास भी कई प्रकार के होते हैं। ( १ ) तत्पुरुष, ( २ ) बहुव्रीहि, ( ३ ) द्वन्द्व, ( ४ ) अव्ययीभाव। तत्पुरुष के ही कर्म्मधारय और द्विगु अवान्तर भेद ( sub-divisions ) हैं॥

प्रायः तत्पुरुष में उत्तर-पद ( second member ) का अर्थ प्रधान होता है अर्थात् उत्तर-पद के अर्थ का अन्वय क्रिया में होता है। तत्पुरुष द्विपद ही होता है। तत्पुरुष का वही लिङ्ग होता है जो उत्तरपद का हो।

तत्पुरुष में पूर्वपद द्वितीयादि विभक्तियों में हो सकता है,

---

* समर्थः पदविधिः।

तदनुसार द्वितीयातत्पुरुष, तृतीयातत्पुरुष इत्यादि संज्ञायें होती हैं।

( १९० ) धातु और प्रातिपदिक का अवयव-भूत (forming part of) सुप् का लुक् हो जाता है।

( १९१ ) समास में सन्धि नित्य होती है, विकल्प से नहीं।

( १९२ ) समास-विधायक सूत्र में जो पद प्रथमान्त हो उसकी "उपसर्जन" संज्ञा होती है और समास रचना में उसे पहले रक्खा जाता है। द्वितीयातत्पुरुष विधायक सूत्र में 'द्वितीया' यह पद प्रथमान्त दिया हुआ है, द्वितीया के अर्थ हैं द्वितीयान्त पद, अतः द्वितीया समास में द्वितीयान्त की उपसर्जन संज्ञा है, तृतीया समास में तृतीयान्त की इत्यादि।

## द्वितीया-तत्पुरुष

( १९३ ) द्वितीयान्त पद का श्रित, अतीत, पतित, गत, अत्यस्त, प्राप्त और आपन्न पदों के साथ समास होता है, उसे द्वितीया-तत्पुरुष कहते हैं। कष्टं श्रितः=कष्टश्रितः। कष्टं श्रितः यह "लौकिक विग्रह" कहलाता है। कष्ट अम्, श्रित सु--इस अलौकिक विग्रह ( अवस्था ) में समास होने पर प्रातिपदिक संज्ञा होकर ( १९० ) से प्रातिपदिक के अन्तर्भूत 'अम्' और 'सु' विभक्ति का लुक् हो जाता है।

कान्तारमतीतः=कान्तारातीतः (जङ्गल से परे गया हुआ), नरकपतितः, ग्रामगतः, तुहिनात्यस्तः (हिम को उलांघा हुआ),

---

( १९० ) सुपो धातुप्रातिपदिकयोः।

( १९२ ) प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनम्, उपसर्जनं पूर्वम्।

( १९३ ) द्वितीया श्रितातीतपतितगतात्यस्तप्राप्तापन्नैः।

गमिगाम्यादीनामुपसंख्यानम्। गम्यादयः प्रयोगतोऽनुसर्तव्याः।

सुखप्राप्तः, सुखापन्नः ( सुख को प्राप्त )। ग्रामं गमी=ग्रामगमी ( ग्राम को जाने वाला ), ग्रामगामी, अन्नं बुभुक्षुः=अन्नबुभुक्षुः ( अन्न खाने की इच्छा वाला )।

(१९४) द्वितीयान्त कालवाची शब्दों का सुबन्त पद के साथ समास होता है जब उस सुबन्त का अर्थ उस काल विशेष को निरन्तर व्याप्त करता हो। मुहूर्त्तं सुखम्=मुहूर्त्त-सुखम् (मुहूर्त्त तक सुख), सम्वत्सरं वासः=सम्वत्सर-वासः (residence for a year), सर्वरात्रं कल्याणी=सर्वरात्रकल्याणी।

## तृतीया–तत्पुरुष

(१९५) तृतीयान्त का ऐसे गुण के वाचक सुबन्त के साथ और 'अर्थ' शब्द के साथ समास होता है जो गुण और जो अर्थ तृतीयान्त के अर्थ द्वारा निष्पन्न होते हों। शङ्कुलया खण्डः=शङ्कुलाखण्डः ( छेदनी से खण्डित हुआ हुआ ), किरिणा काणः=किरिकाणः ( सूकर से काणा किया हुआ ), धान्येन अर्थः=धान्यार्थः ( धान्य द्वारा प्राप्त धन )। परन्तु अक्ष्णा काणः यहां समास नहीं होता क्योंकि काणता नेत्रों ने नहीं बनाई किन्तु कारणान्तर रोगादि से उत्पन्न हुई है।

(१९६) तृतीयान्त का पूर्व, सदृश, सम, ऊनार्थक शब्द, कलह, निपुण, मिश्र, श्लक्ष्ण, आदि सुबन्तों के साथ

---

(१९४) अत्यन्तसंयोगे च।

(१९५) तृतीया तत्कृतार्थेन गुणवचनेन। (१९६) पूर्वसदृशसमोनार्थकलहनिपुणमिश्रश्लक्ष्णैः।

समास होता है, उसे तृतीया–तत्पुरुष कहते हैं। मासेन पूर्वः =मासपूर्वः ( earlier by one month ), मातृसदृशः, मातृसमः, माषेण ऊनः=माषोनः ( less by a māsha , माषविकलः ( माषा भर कम ), वाचा कलहः=वाक्कलहः ( bandying words ), आचारनिपुणः, ऋचा मिश्रम्= ऋङ्-मिश्रम् ( mixed up with riks ), आचारश्लक्ष्णः=polished in behaviour।

## चतुर्थी–तत्पुरुष

(१९७) ( क ) चतुर्थ्यन्त का सुबन्त के साथ समास होता है तादर्थ्य में ( 'इस के लिए' इस अर्थ में ) जब चतुर्थ्यन्त विकृतिवाचक हो और दूसरा सुबन्त प्रकृतिवाचक हो। यूपाय दारु=यूपदारु ( पशु बन्धनी बनाने के लिये लकड़ी ), कुण्डलाय हिरण्यम्=कुण्डलहिरण्यम् ( कुण्डल बनाने के लिए सोना )। परन्तु रन्धनाय स्थाली, अवहननाय उलूखलम्—यहां समास नहीं होता, यद्यपि स्थाली पकाने के लिए है तथापि पाक क्रिया स्थाली की तो नहीं बनती।

( ख ) चतुर्थ्यन्त का अर्थ, हित, बलि, सुख, रक्षित आदि सुबन्तों के साथ समास होता है। चतुर्थी समास में चतुर्थ्यन्त उपसर्जन है अतः उसे पूर्व रक्खा जाता है। द्विजाय अयं ( सूपः )=द्विजार्थः ( सूपः ), द्विजाय इयं (यवागूः) =द्विजार्था ( यवागूः ), द्विजाय इदं ( पयः )=द्विजार्थं ( पयः )। इन उदाहरणों में विग्रह–वाक्य ( expounding ) में 'अर्थ' शब्द नहीं आता, ऐसे विग्रह को "अस्वपद विग्रह" और ऐसे

---

(१९७ (क) तदर्थेन प्रकृतिविकारभावे समासोऽयमिष्यते। (ख) चतुर्थी तदर्थार्थबलिहितसुखरक्षितैः।

समास को नित्य समास कहते हैं। * इस 'अर्थ' शब्द के साथ समास का वही लिङ्ग होता है जो विशेष्य (qualified word) का हो। गोभ्यो हितम्=गोहितम् (salutary for the cows), भूतेभ्यो बलिः=भूतबलिः (प्राणियों को उपहार), गोसुखम्, गोरक्षितम् (preserved for the cows)।

## पञ्चमी-तत्पुरुष

(१९८) पञ्चम्यन्त का (१) भय, भीत, भीति, भी तथा (२) अपेत, अपोढ आदि सुबन्तों के साथ समास होता है, उसे पञ्चमी-तत्पुरुष कहते हैं। वृकेभ्यो भयम्=वृकभयम् (fear from wolves), चौराद् भयम्=चौरभयम् (fear of a thief), वृकभीतिः, वृकभीः (भेड़ियों का डर), सुखाद् अपेतः=सुखापेतः (सुख से पृथक्), कल्पनापोढः (transcending thought)।

## षष्ठी-तत्पुरुष

(१९९) षष्ठ्यन्त का समर्थ सुबन्त के साथ समास होता है उसे षष्ठी-तत्पुरुष कहते हैं। राज्ञः पुरुषः=राजपुरुषः यहां राजन् की 'अस्' विभक्ति का (१९०) से लुक् होकर (५८) से न् का लोप होता है। तस्य पुरुषः=तत्पुरुषः। †

---

* अर्थेन नित्यसमासो विशेष्यलिङ्गता चेति वक्तव्यम् ॥ (१९८) पञ्चमी भयेन। भयभीतभीतिभीभिरिति वाच्यम्। (१९९) षष्ठी ॥

† स्मरण रहे कि अश्वघासः (घोड़े के लिए घास), गोग्रासः, क्रीडाम्बुजम् (a lotus for play), वासभवनम्, नाट्यशाला आदि षष्ठी-समास ही हैं यद्यपि तादर्थ्य में समास हुए हैं क्योंकि (१९७) की प्राप्ति यहां नहीं है ॥

(२००) तत्पुरुष समास में राजन्, अहन्, सखि उत्तर-पदों से परे टच् (अ) समासान्त † होता है।

(२०१) भ-संज्ञक इवर्ण और अवर्ण का लोप होता है जब परे ईकार वा तद्धित प्रत्यय हो। राज्ञः सखा=राजसखः, यहां ( २०० ) से टच् ( अ ) प्रत्यय हुआ, सखि की इ का (२०१) से लोप हुआ, तब 'राजसखः' ऐसा प्रथमान्त रूप सिद्ध हुआ।

## सप्तमी—तत्पुरुष

(२०२) सप्तम्यन्त का (१) शौण्ड, धूर्त्त, कितव (२) सिद्ध, शुष्क, पक्व आदि सुबन्तों के साथ समास होता है, उसे सप्तमी-तत्पुरुष कहते हैं। अक्षेषु शौण्डः=अक्षशौण्डः (clever at dice), अक्षधूर्त्तः, अक्षकितवः, न्याये निपुणः=न्यायनिपुणः, ईश्वरे अधि=ईश्वराधीनः *, यहां नित्य ही 'अधि' उत्तर-पद से परे 'ईन' प्रत्यय होता है। आतपे शुष्कः=आतपशुष्कः (dried in the sun), तैलपक्वः (fried in oil)।

(२०३) सप्तम्यन्त का काकवाची सुबन्त के साथ समास होता है जब निन्दा अर्थ हो। तीर्थे ध्वाङ्क्ष इव=तीर्थध्वाङ्क्षः (तीर्थ पर कौआ), अत्यन्त लोभी मनुष्य को ऐसा कहा जाता है। तीर्थवायसः तीर्थकाकः।

---

( २०० ) राजाहःसखिभ्यष्टच्। (२०१) यस्येति च।
† समासान्त से वह प्रत्यय अभिप्रेत है जो समास का अन्तावयव बनता है। (२०२) सप्तमी शौण्डैः, सिद्धशुष्कपक्वबन्धैश्च। * अधीन शब्द स्वतन्त्रतया संस्कृत में प्रयुक्त नहीं हो सकता, समास में ही होता है॥ ( २०३ ) ध्वाङ्क्षेण क्षेपे।

## अलुक्–तत्पुरुष

कई तत्पुरुष समासों में पूर्वपद की विभक्ति का लुक् नहीं होता, उन्हें अलुक्–तत्पुरुष कहते हैं। क्रमशः उदाहरण–

तृतीया–अलुक्—सहसाकृतम्, ओजसाकृतम्, जनुषान्धः (जन्म से अन्धा), आत्मनाद्वितीयः second by himself।

चतुर्थी–अलुक्—परस्मैपदम्, (Voice for another), आत्मनेपदम् (Voice for one's self)।

पञ्चमी–अलुक्—स्तोकान्मुक्तः, अभ्याशादागतः (समीप से आया)।

षष्ठी–अलुक्—वाचस्पतिः (वाणी का पति), वाचोयुक्तिः (चातुर्य्यमयी वाणी), पश्यतोहरः (जो देखते २ चुरा ले अर्थात् स्वर्णकार वा अन्य कितव आदि), दिशोदण्डः (दण्डाकार तारों की पङ्क्ति), दास्याः पुत्रः a wretched son (literally son of a slave), देवानां प्रियः † a fool; long-lived।

सप्तमी–अलुक्—खेचरः (आकाश में विचरने वाला), युधिष्ठिरः, गविष्ठिरः (आकाश में स्थित), सरसिजम्=कमलम्॥

## नञ्–तत्पुरुष

(२०४) निषेधार्थक नञ् (न) का समर्थ सुबन्त के साथ समास होता है उसे नञ्–तत्पुरुष कहते हैं।

---

† प्राक्तने साहित्ये देवानां प्रिय इत्यस्य 'चिरञ्जीवी' इत्येवार्थः, मूर्खत्वस्याचिरकालिकी प्रवृत्तिः, भाष्येऽपि 'देवानां प्रिय इति च'–इत्येव दृश्यते

(२०४) नञ्।

( २०५ ) नञ् के न् का लोप होता है उत्तरपद परे होने पर। न् लोप होने पर 'अ' शेष रह जाता है । न ब्राह्मणः= अब्राह्मणः, न वृषलः=अवृषलः ।

( २०६ ) नकार लुप्त हो जाने पर यदि उत्तरपद अजादि हो तो उससे पूर्व नुट् (न्) का आगम होता है । न अश्वः=अ अश्वः ( २०५ ) अ न्+अश्वः ( २०६ )=अनश्वः । अनजः ॥

## कर्म्मधारय (Appositional)

( २०७ ) तत्पुरुष की कर्म्मधारय संज्ञा होती है जब दोनों पूर्वपद और उत्तरपद समानाधिकरण अर्थात् समान-कारक ( of the same case ) हों ।

( २०८ ) विशेषणवाची सुबन्त का समानाधिकरण, विशेष्यवाची सुबन्त के साथ समास होता है, उसे कर्म्मधारय कहते हैं । नीलं च तदुत्पलञ्च=नीलोत्पलम्, कृष्णसर्पः, गभीरश्चासौ नादः=गभीरनादः । परन्तु रामो जामदग्न्यः इत्यादि में समास नहीं होता ।

( २०९ ) उपमानवाची ( denoting a standard of comparison ) सुबन्त का समानाधिकरण, साधारणधर्म्म-विशिष्ट उपमेय ( the thing compared ) के साथ समास होता है । घन इव श्यामः=घनश्यामः ( dark like a cloud ) यहां घन उपमान है, श्यामत्व ( darkness ) साधारण धर्म्म ( common quality ) है, श्याम शब्द ऐसे उपमेय को बता रहा है जो श्यामत्व-विशिष्ट है ।

---

( २०५ ) नलोपो नञः । ( २०६ ) तस्मान्नुडचि । (२०७) तत्पुरुषः समानाधिकरणः कर्म्मधारयः । ( २०८ ) विशेषणं विशेष्येण बहुलम् । ( २०९ ) उपमानानि सामान्यवचनैः ।

( २१० ) उपमेयवाची सुबन्त का समानाधिकरण, व्याघ्रादि उपमानवाची सुबन्तों के साथ समास होता है जब साधारणधर्म्म-वाचक शब्द का प्रयोग न हो। पुरुषो व्याघ्र इव=पुरुषव्याघ्रः ( lion-like man ), मुखं कमलमिव=मुखकमलम् (lotus-like face ),करः किसलय इव=करकिसलयः ( leaf-like hand ) यहां क्रमशः शौर्य्य, सौन्दर्य्य और सौकुमार्य ( कोमलता ) आदि साधारणधर्म्मों का शब्द द्वारा ग्रहण नहीं किया। †

( २११ ) पूर्वकाल का अपरकाल के साथ तथा एक, सर्व, पुराण आदि सुबन्तों का समानाधिकरण सुबन्त के साथ समास होता है। पूर्वं स्नातः पश्चाद् अनुलिप्तः=स्नातानुलिप्तः ( first bathed and then anointed ), सुप्तोत्थितः ( first slept and then got up), पूर्वं पीतः पश्चात् प्रतिबद्धः=पीतप्रतिबद्धः ( a calf who was suckled first and then tied ), एकश्चासौ नाथः=एकनाथः ( sole monarch ), सर्वे च ते शैलाश्च=सर्वशैलाः ( सब पर्वत ), पुराणं च तद् अन्नं च =पुराणान्नम्।

( २१२ ) 'किम्' का सुबन्त के साथ समास होता है जब अर्थ निन्दा हो। इस समास में उत्तरपद से परे (२००) से समासान्त नहीं होता। किंसखा योऽभिद्रुह्यति (वह कुत्सित मित्र है जो द्रोह करता है), किंगौः यो न वहति ( वह वृष कुत्सित है जो भार नहीं उठाता )।

---

(२१०) उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे। † भाष्याब्धिः क्वातिगम्भीर इति कैयटप्रयोगे तु मयूरव्यंसकादित्वात्समासः। (२११) पूर्वकालैकसर्वजरत्पुराणनवकेवलाः समानाधिकरणेन। (२१२) किं क्षेपे, किमः क्षेपे।

( २१३ ) कु (अव्यय) का समर्थ सुबन्त के साथ नित्य ही समास होता है, अर्थात् स्वतन्त्रतया वाक्य में इसका प्रयोग होता ही नहीं।

( २१४ ) (a) तत्पुरुष समास में 'कु' को 'कत्' होता है अजादि उत्तरपद होने पर, (b) पुरुष उत्तरपद होने पर विकल्प से 'का,' (c) उष्ण शब्द उत्तरपद होने पर विकल्प से 'कव' और का होते हैं। कद् अश्वः=कदश्वः ( a bad horse ), कदजः (a bad goat), कुत्सितः पुरुषः=कुपुरुषः वा कापुरुषः। कदुष्णम् (lukewarm ), कवोष्णम् ( कव+उष्णम् ), कोष्णम्।

( २१५ ) समानाधिकरण उत्तरपद परे होने पर पूर्वपद 'महत्' के त् को 'आ' होजाता है। महांश्चासौ देवः=महादेवः, महाराजः †, महाब्राह्मणः, महाबाहुः, महाबलः। परन्तु महतः सेवा=महत्सेवा ( service of the great ), महतः पुत्रः=महत्पुत्रः इत्यादि में उत्तरपद के समानाधिकरण न होने से आकार नहीं हुआ॥

## द्विगुः (Numeral

( २१६ ) जिस तत्पुरुष समास में पूर्वपद संख्यावाचक हो उसे द्विगु समास कहते हैं।

---

( २१३ ) कुगतिप्रादयः। (२१४) कोः कत्तत्पुरुषेऽचि, विभाषा पुरुषे, कवञ्चोष्णे। ( २१५ ) आन्महतः समानाधिकरणजातीययोः।

† यहां उत्तरपद राजन् है, (१९०) से टच् (अ) समासान्त होता है, महाराजन् की "भ" संज्ञा होकर 'टि=अन्' का लोप हो जाता है, महाराज अकारान्त शब्द बन जाता है। (२१६) संख्यापूर्वो द्विगुः।

(२१७) द्विगुसमास तीन अवस्थाओं में ही सम्भव होता है। १–जब समास का विषय तद्धितार्थ हो, २–जब समास में (तीसरा) उत्तरपद हो अर्थात् बहुव्रीहि आदि समास होने पर, ३–जब समाहार (aggregate) अर्थ हो।

(२१८) द्विगुसमास का एकवचन में ही प्रयोग होता है।

(२१९) समाहार-वाचक द्विगु और समाहार-वाचक द्वन्द्व समास नपुंसक लिङ्ग में प्रयुक्त होते हैं।

(२२०) नपुंसक लिङ्ग में अजन्त प्रातिपदिक को ह्रस्व हो जाता है।

(२२१) गो-शब्दान्त तत्पुरुष से टच् (अ) प्रत्यय समासान्त होता है यदि समास में तद्धित प्रत्यय का लुक् न हुआ हो।

क्रम से उदाहरण—(१) षण्णां मातॄणाम् अपत्यम्= षाण्मातुरः (कार्त्तिकेयः), यह (२१६) से द्विगु समास तो सिद्ध ही है, (२१७) केवल समास का विषय बताता है। (२) पञ्च गावो धनं यस्य=पञ्चगवधनः इस बहुव्रीहि में 'धन' उत्तरपद होने पर 'पञ्चगव'+द्विगु है, 'पञ्चगो' से परे (२२१) से टच् (अ) प्रत्यय होता है। (३) पञ्चानां कुमारीणां समाहारः=पञ्चकुमारि, दशकुमारि। यहां (२१९) से नपुंसक लिङ्ग होने पर (२२०) से ह्रस्व होता है।

---

(२१७) तद्धितार्थोत्तरपदसमाहारे च। (२१८) द्विगुरेकवचनम्। (२१९) स नपुंसकम्। (२२०) ह्रस्वो नपुंसके प्रातिपदिकस्य। (२२१) गोरतद्धितलुकि। + द्विगु होने से तत्पुरुष संज्ञा होकर समासान्त प्रत्यय और समासान्तोदात्तत्व सिद्ध होता है॥

( २२२ ) अकारान्त द्विगु स्त्रीलिङ्ग में प्रयुक्त होता है और ङीप् ( ई ) स्त्रीप्रत्यय आता है। यह नियम ( २१९ ) का अपवाद है। त्रयाणां लोकानां समाहारः=त्रिलोकी, पञ्चानां वटानां समाहारः=पञ्चवटी, शतम् अब्दाः समाहृताः=शताब्दी (a century) अष्टानामध्यायानां समाहारः=अष्टाध्यायी। परन्तु पञ्चपात्रम्, त्रिभुवनम्, चतुर्युगम् आदि में स्त्रीलिङ्ग नहीं होता।

## द्वितीय वर्ग—बहुव्रीहि (Attributive)

( २२३ ) दो वा दो से अधिक प्रथमान्त पदों का जो समास किसी अन्य पद का विशेषण हो उसे बहुव्रीहि कहते हैं। इस का विग्रह 'इदम्' वा 'यद्' की प्रथमा-भिन्न विभक्ति लगाने से होता है। इस समास में न पूर्वपद का अर्थ प्रधान होता है और न ही उत्तरपद का, किन्तु समास से बहिर्भूत अन्य पद का अर्थ ( इदम् वा यद् से विवक्षित ) प्रधान होता है। चित्रा गावो यस्य स चित्रगुः, लम्बौ कर्णौ यस्य स लम्बकर्णः। यहां चित्र और गो शब्द का, तथा लम्ब और कर्ण शब्द का अर्थ गौण है, चित्रगु और लम्बकर्ण के विशेष्य पुरुष आदि ही प्रधान हैं जिस के विना समास का अर्थ पूर्ण नहीं होता। अतः बहुव्रीहि समास को "सर्वोपसर्जन" कहते हैं।

(२२४) सप्तम्यन्त और विशेषण को बहुव्रीहि समास में पूर्व रक्खा जाता है। कण्ठे कालो यस्य स कण्ठेकालः। महा-

---

(२२२) अकारान्तोत्तरपदो द्विगुः स्त्रियां भाष्यते, द्विगोः। पात्राद्यन्तस्य न। (२२३) अनेकमन्यपदार्थे। (२२४) सप्तमीविशेषणे बहुव्रीहौ॥

बाहुः, महाबलः। समानाधिकरण बहुव्रीहि समास होता ही प्रथमान्तों का है अतः प्रत्येक पद उपसर्जन संज्ञक होता है। उपसर्जन का पूर्व-निपात होता है परन्तु हर एक का कैसे पूर्व निपात संभव है, इस कारण इस सूत्र की प्रवृत्ति हुई॥

(२२५) निष्ठान्त (क्तान्त) का पूर्व निपात होता है। प्राप्तम् उदकं यं ग्रामं स प्राप्तोदको ग्रामः, ऊढो रथो येन स ऊढरथः (अनड्वान्)=a bullock that drives a cart, उपहृतः पशुर्यस्मै स उपहृतपशुः (रुद्रः)=Rudra to whom an animalis offered, उद्धृत ओदनो यस्याः सा उद्धृतौदना (स्थाली)=the cooking pot out of which rice is taken away।

## बहुव्रीहि के कतिपय उदाहरण—

पीताम्बरः (पीतानि अम्बराणि यस्य सः), वीरपुरुषः (वीराः पुरुषा अस्य, अस्मिन् वा), विष्णुशर्म्मनामा (विष्णुशर्म्मा इति नाम यस्य), इन्द्रादयः (इन्द्र आदिरेषां ते), वसिष्ठप्रमुखाः (वसिष्ठः प्रमुख एषां ते), नलाभिधः (नल इत्यभिधा यस्य), चिन्तापरायणः (चिन्ता परम् अयनं यस्य), अपुत्रः (अविद्यमानः पुत्रोऽस्य), सपुत्रः (पुत्रेण सह वर्तमानः), रूपवद्भार्यः * (रूपवती भार्या अस्य), चित्रा गावोऽस्य इति चित्रगुः + (one who has dappled cows), × बहुनदीको देशः, सस्त्रीकः, देवमातृको देशः, गतभ्रातृकः

(२२५) निष्ठा। * पुंवद्भाषितपुंस्कादिति रूपवतीशब्दस्य पुंवद्भावः, बहुव्रीहौ 'प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनम्' इति सर्वोपसर्जनत्वाद् भार्याशब्दोऽप्युपसर्जनम्, 'गोस्त्रियोरुपसर्जनस्येति ह्रस्वत्वम्। + गोस्त्रियोरुपसर्जनस्येति गोशब्दस्य ह्रस्वत्वे क्रियमाणे 'एच इग्घ्रस्वादेशे' इति उकार एव ह्रस्वो भवति। × इत्यादिषु 'नद्यृतश्चे'ति कप्॥

इत्यादि में कप् (क) समासान्त होता है।

‡ व्यूढोरस्कः ( व्यूढम्=expanded उरो यस्य ), अवमुक्तोपानत्कः (अवमुक्ते उपानहौ येन), प्रियसर्पिष्कः ( प्रियं सर्पि यस्य=fond of ghee ) इत्यादि में भी कप् प्रत्यय होता है। पद्मगन्धि भोजनम् ( पद्मस्य गन्ध इव गन्धो यस्य तत् ), घृतगन्धिः सूपः ( अल्पमस्मिन् घृतम् ), सुगन्धिः† ( शोभनो गन्धोऽस्य )—इन में इकार समासान्त अन्त्य स्वर के स्थान में आदेश होता है। युवजानिः ( युवति जाया यस्य ) यहां 'जाया' के अन्त्य आकार के स्थान में निङ् ( नि ) समासान्त आदेश होता है, और य् का लोप हो जाता है। अधिज्यधन्वा ( अधिज्यं धनु यस्य ) यहां 'धनुस्' के स के स्थान में अनङ् ( अन् ) आदेश होता है। मरणधर्मा ( मरणं धर्मोऽस्य ) यहां एक ही पूर्वपद होने पर धर्म को अनिच् (अन्) अन्तादेश होता है। सुप्रजाः ( शोभना प्रजा अस्य ), दुर्मेधाः ( दुष्टा मेधा अस्य ) यहां प्रजा और मेधा शब्द के आकार के स्थान में असिच् ( अस् ) आदेश समासान्त होता है। बह्वृचो ब्राह्मणः, अनृचो माणवकः ( a student who has not studied any Richā ) यहां 'अ' प्रत्यय समासान्त होता है।

इति बहुव्रीहिसमासविषयस्सप्तमाध्यायस्य द्वितीयो वर्गः।

---

‡ इत्यादिषु उरः प्रभृतिभ्यः कबिति कप्। † सुगन्धि शब्द संस्कृत में विशेषण है और इस का विशेष्य अन्य पदार्थ होता है अतः सुगन्धिः=( what has good odour ), सुगन्धः=( good odour ) ॥

विकल्प से समाहार अर्थ में द्वन्द्व समास होता है। शीतोष्णम् वा शीतोष्णे, सुखदुःखम् वा सुखदुःखे, जीवितमरणम् वा जीवितमरणे ।

इति द्वन्द्वसमासविषयस्सप्तमाध्यायस्य तृतीयो वर्गः ।

---

## चतुर्थ वर्ग—अव्ययीभाव (Adverbial)

(२३०) अव्ययीभाव समास में बहुधा पूर्वपद 'अव्यय' होता है और प्रायः उस का अर्थ प्रधान होता है। अव्ययीभाव समास अव्यय-संज्ञक और नपुंसकलिङ्ग होता है।

(२३१) १ विभक्ति, २ समीप, ३ समृद्धि (prosperity), ४ व्यृद्धि (adversity), ५ अर्थाभाव (absence of an object), ६ अत्यय (अतिक्रम), ७ असम्प्रति (inopportune), ८ शब्दप्रादुर्भाव, ९ पश्चात्, १० यथा, ११ आनुपूर्व्य (succession), १२ यौगपद्य (एक ही समय में), १३ सादृश्य, १४ सम्पत्ति (शक्ति वा प्रताप), १५ साकल्य (सम्पूर्णता) और १६ अन्त—इन अर्थों के वाचक अव्ययों का समर्थ सुबन्त के साथ समास होता है उसे अव्ययीभाव कहते हैं। १ गोपि इति=अधिगोपम् (२३०, २२०), अधिहरि (२३०, १०९), अध्यात्मम्, २ कृष्णस्य समीपम्=उपकृष्णम् (near Krishna), ३ मद्राणां समृद्धिः=सुमद्रम्, ४ यवनानां व्यृद्धिः=दुर्यवनम्, ५ मक्षिकाणाम् अभावः=निर्मक्षिकम्,

---

(२३०) अव्ययीभावश्च I. I. 41., II. 4. 18. (२३१) अव्ययं विभक्तिसमीपसमृद्धिव्यृद्ध्यर्थाभावात्ययासम्प्रतिशब्दप्रादुर्भावपश्चाद्यथानुपूर्व्ययौगपद्यसादृश्यसम्पत्तिसाकल्यान्तवचनेषु ।

६ अतीतानि हिमानि=निर्हिमम् (On the departure of the cold weather), ७ निद्रा सम्प्रति न युज्यते इति=अतिनिद्रम् (past sleeping time), पाणिनिशब्दस्य प्रकाशः=इतिपाणिनि, ९ रथस्य पश्चात्=अनुरथं (पादातम्)=रथों के पश्चात् पदाति, १० यथा शब्द के चार अर्थ हैं—(i) योग्यता fitness, (ii) वीप्सा repetition, (iii) पदार्थानतिवृत्तिः Non-violation of, not going beyond, (iv) सादृश्य similarity, i स्वरूपस्य योग्यम्=अनुरूपम्, ii अर्थमर्थं प्रति प्रत्यर्थम्, एकमेकं प्रति=प्रत्येकम्, अहन्यहनि=प्रत्यहम् every day, (iv) हरेः सादृश्यम्=सहरि यहां सह को 'स' होता है। (११) ज्येष्ठस्यानुपूर्व्येण=अनुज्येष्ठम् (in the order of seniority), १२ चक्रेण युगपत्=सचक्रम् along with the wheel, सह को 'स' आदेश होता है। १३ सदृशः सख्या=ससखि—यहां गुणभूतसादृश्य अभिप्रेत है। १४ क्षत्राणां सम्पत्तिः=सक्षत्रम् with the Kshatriyas in power, १५ तृणमपि अपरित्यज्य (अत्ति)=सतृणम् in a manner not leaving out even grass, १६ अग्निपर्यन्तमधीते=साग्नि (अधीते) (studies) including the chapter on fire।

(२३२) असादृश्य-वाची 'यथा' अव्यय का सुबन्त के साथ समास होता है। ये ये वृद्धाः=यथावृद्धम्, यथावृद्धं ब्राह्मणानामन्त्रयस्व=जो जो वृद्ध ब्राह्मण हैं उन्हें बुलाओ। शक्तिमनतिक्रम्य=यथाशक्ति, यहां 'यथा' का पदार्थानतिवृत्ति अर्थ है।

(२३३) १ मर्यादा (limit exclusive) और २ अभि-

---

(२३२) यथाऽसादृश्ये। (२३३) आङ् मर्यादाभिविध्योः।

विधि (limit inclusive) वाचक आङ् का पञ्चम्यन्त के साथ विकल्प से समास होता है। आपाटलिपुत्रं वृष्टो देवः, वा आ पाटलिपुत्रात्=पाटलिपुत्र तक वर्षा हुई है। २ आकुमारं यशः पाणिनेः, वा आ कुमारात्=पाणिनि का यश कुमारों तक विस्तृत है।

(२३४) अदन्त अव्ययीभाव से परे सुप् का लुक् न हो किन्तु पञ्चमी को छोड़ कर उस के स्थान में 'अम्' आदेश हो, तृतीया और सप्तमी के स्थान में बहुलतया ऐसा होता है अर्थात् कहीं नहीं भी होता।

अव्ययीभाव की अव्यय संज्ञा होने से सर्वत्र सुप्-लुक् प्राप्त है, अतः यहां विशेष विधान कर दिया। (२३१) में दर्शाये हुए उपकृष्णम्, सुमद्रम्, निर्मक्षिकम्, निर्हिमम्, अतिनिद्रम्, अनुरथम्, अनुज्येष्ठम्, सक्षत्रम्, सतृणम् आदि इस नियम के उदाहरण हैं, तृतीया और सप्तमी में कभी कभी अम् आदेश नहीं होता और सुप् का लुक् भी नहीं होता—अपदिशम् वा अपदिशेन, समक्षम् वा समक्षे।

(२३५) अव्ययीभाव समास में यदि प्रति, पर, सम्, अनु पूर्वपद हों और 'अक्षि' उत्तरपद हो तो टच् (अ) समासान्त होता है। टच् प्रत्यय परे होने पर (२०१) से अक्षि की 'इ' का लोप हो जाता है। अक्षि प्रति=प्रत्यक्षम्, † अक्ष्णः परम्

---

(२३४) नाव्ययीभावादतोऽम् त्वपञ्चम्याः। (२३५) प्रतिपरसमनुभ्योऽक्ष्णः (गणसूत्रम्)। † अक्ष्णः परमिति विग्रहे समासान्तविधानसामर्थ्यात् समासः। परोक्षे लिडिति निपातनात्परस्यौकारादेशः।

(३०५) विद् धातु से परे लट् लकार के अर्थ में विकल्प से लिट् प्रत्यय आते हैं।

विद् (to know)

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | वेत्ति (२६२,१५) / वेद (३०५) | वित्तः / विदतुः | विदन्ति / विदुः |
| म० पु० | वेत्सि (२६२,१५) / वेत्थ † | वित्थः / विदथुः | वित्थ / विद |
| उ० पु० | वेद्मि / वेद | विद्वः / विद्व † | विद्मः / विद्म † |

(३०६) सिप् परे होने पर धातु के पदान्त द् को विकल्प से रु (र्) हो जाता है।

(३०७) सिच् प्रत्यय, विद् धातु और 'अभ्यस्त'-संज्ञक धातुओं से परे 'ङित्' लकार में 'झि' को जुस् (उस्) आदेश होता है।

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अ विद् त् / अवेद् त् (२६२) | अ विद् ताम् | अ विद् झस् (३०७) |

---

(३०५) विदो लटो वा। † विदिरयं सेट्, परं लडादेशानां तिबादीनां स्थाने भावितत्वान् णलादीनामार्धधातुकसंज्ञा न भवतीति कृष्णेति बोध्यम्। (३०६) दश्च। (३०७) सिजभ्यस्तविदिभ्यश्च।

| | | | |
|---|---|---|---|
| | अवेद् (४६) | | |
| | अवेद्—त् (४७) | अवित्ताम् (१५) | अविदुः |
| म० पु० | अवेद्—त् (४७) | | |
| | अवेः(४६,३०६,३१) | अवित्तम् | अवित्त |
| उ० पु० | अवेद्म | अविद्व | अविद्म |

( ३०८ ) लोट् लकार में विकल्प से विद् धातु से परे 'आम्' आता है और तदनन्तर 'कृ' के लोट् लकार के रूप लगाये जाते हैं।

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | वेत्तु | वित्ताम् | विदन्तु |
| | विदाङ्करोतु | विदाङ्कुरुताम् | विदाङ्कुर्वन्तु |
| म० पु० | विद् धि (२९३) | वित्तम् | वित्त |
| | विद्धि | | |
| | विदाङ्कुरु | विदाङ्कुरुतम् | विदाङ्कुरुत |
| उ० पु० | वेदानि | वेदाव | वेदाम |
| | विदाङ्करवाणि | विदाङ्करवाव | विदाङ्करवाम |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | विद्यात् | विद्याताम् | विद्युः |
| म० पु० | विद्याः | विद्यातम् | विद्यात |
| उ० पु० | विद्याम् | विद्याव | विद्याम |

( ३०९ ) जक्ष्, शास्, जागृ, दरिद्रा, चकास् और जुहोत्यादि गण के धातुओं * की 'अभ्यस्त' संज्ञा है । अभ्यस्त धातुओं से परे को 'अत्' आदेश होता है॥

---

(३०८) विदाङ्कुर्वन्त्वित्यन्यतरस्याम् । (३०९) जक्षित्यादयः षट्, अदभ्यस्तात् ॥ * तब ही जब कि धातु के एकाच् को द्वित्व हो गया हो ॥

## जागृ (to wake up)

### लट्

जागृ+अति (३०९)

प्र० पु० जागर्ति (२६१) जागृतः जाग्रति (४)
म० पु० जागर्षि (२६१,३९) जागृथः जागृथ
उ० पु० जागर्मि (२६१) जागृवः जागृमः

(३१०) जुस् (उस्) परे होने पर इगन्त (इक्+अन्त) अङ्ग को गुण होता है।

### लङ्

प्र० पु० अ जागृ त्
अ जागर् त् (२६१) अ जागृ उस् (३०७)
अजागर् (४६) अ जागर् उस् (३१०)
अजागः (३१) अजागृताम् अजागरुः

म० पु० अ जागृ स्
अ जागर् स् (२६१)
अजागर् (४६)
अजागः (३१) अजागृतम् अजागृत

उ० पु० अ जागृ अम्
अजागरम् (२६१) अजागृव अजागृम

### लोट्

प्र० पु० जागर्तु जागृताम् जाग्रतु (३०९,४)
म० पु० जागृहि जागृतम् जागृत
उ० पु० जागराणि (२६१,४२) जागराव जागराम

---

(३१०) जुसि च। इन रूपों से स्पष्ट है कि जहां कहीं सार्वधातुक प्रत्यय 'अपित्' है, वहां अङ्ग को गुण नहीं होता।

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जागृयात् | जागृयाताम् | जागृयुः |
| म० पु० | जागृयाः | जागृयातम् | जागृयात |
| उ० पु० | जागृयाम् | जागृयाव | जागृयाम |

( ३११ ) शास् धातु की उपधा ( आ ) को इत् ( इ ) हो जाता है 'अङ्' प्रत्यय अथवा हलादि कित्, ङित् प्रत्यय परे होने पर।

शास् ( to instruct, to rule )

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | शिस् तः (३११) | |
| | | शिष् तः (७८) | शास् अति (३०९) |
| प्र० पु० | शास्ति | शिष्टः (२२) | शासति |
| म० पु० | शास्सि | शिष्ठः (३११,७८,२२) | शिष्ठ |
| उ० पु० | शास्मि | शिष्वः | शिष्मः |

( ३१२ ) तिप् परे होने पर अस्-भिन्न सकारान्त धातु के पदान्त स् को द् हो जाता है।

( ३१३ ) सिप् परे होने पर अस्-भिन्न सकारान्त धातु के पदान्त स् को विकल्प से रु (र्) होता है, पक्ष में द् होता है।

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अ शास् त् | अ शिस् ताम् | |
| | अ शास् (४६) | अ शिष् ताम् | अ शास् उस् |
| | अशात्—द् (३१२,४७) | अशिष्टाम् | अशासुः |

( ३११ ) शास इदङ्हलोः। यहाँ 'इ' को 'तपर' किया गया है ताकि इससे ह्रस्व इ का बोध हो। ( ३१२ ) तिप्यनस्तेः। ( ३१३ ) सिपि धातो रुर्वा।

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० पु० | अशात्—द् (४६,४७)<br>अशाः (३१३) | अशिष्टम् | अशिष्ट |
| उ० पु० | अशासम् | अशिष्व | अशिष्म |

( ३१४ ) 'हि' परे होने पर शास् को 'शा' आदेश होता है। 'शा' आदेश को झलन्त मान करके ( २९३ ) से हि को 'धि' भी हो जाता है।

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शास्तु | शिष्टाम् | शासतु * (३०९) |
| म० पु० | शास् हि<br>शा हि (३१४)<br>शाधि (२९३) | शिष्टम् | शिष्ट |
| उ० पु० | शासानि | शासाव | शासाम |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शास् यात् †<br>शिष्यात् (३११,७८) | शिष्याताम् | शिष्युः |
| म० पु० | शिष्याः | शिष्यातम् | शिष्यात |
| उ० पु० | शिष्याम् | शिष्याव | शिष्याम |

## आस् (to sit) आत्मनेपदी

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | आस्ते | आसाते | आसते |

( ३१४ ) शा हौ।

* 'झ' को अत् होता है, झि=अति, परन्तु लोट् में 'इ' के स्थान में 'उ' हो जाता है, अतः लोट् में "अतु" हुआ। † यासुट् ङित् है, अतः विधिलिङ् में सर्वत्र शास् की उपधा को इकार होता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० पु० | आस्से | आसाथे | आद्ध्वे *(१५) |
| उ० पु० | आसे | आस्वहे | आस्महे |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | आ आस् त | | |
| | आस्त | आसाताम् | आसत |
| म० पु० | आस्थाः | आसाथाम् | आद्ध्वम् (१५) |
| उ० पु० | आसि | आस्वहि | आस्महि |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | आस्ताम् | आसाताम् | आसताम् |
| म० पु० | आस्स्व | आसाथाम् | आद्ध्वम् |
| उ० पु० | आसै | आसावहै | आसामहै |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | आस् ईत | आस् ईयाताम् | आस् ईरन् |
| | आसीत | आसीयाताम् | आसीरन् |
| म० पु० | आसीथाः | आसीयाथाम् | आसीध्वम् |
| उ० पु० | आसीय | आसीवहि | आसीमहि |

( ३१५ ) शी (ङ्) धातु को गुण होता है सार्वधातुक प्रत्यय परे होने पर। आत्मनेपदी प्रत्यय सब के सब अपित् हैं, अतः ( २६३ ) से ङित् वत् होकर ( २६४ ) से गुण का निषेध करते हैं। अतः यह नियम ( २६४ ) का अपवाद है॥

( ३१६ ) शीङ् धातु से परे अते, अताम्, अत प्रत्ययों से पूर्व रुट् ( र् ) का आगम होता है।

---

* धि चेति सूत्रस्य सिज्लोप एव विषय इति मतमभिमतं नः। सकारस्य झलां जश् झशीति दकारः॥

( ३१५ ) शीङः सार्वधातुके गुणः। ( ३१६ ) शीङो रुट्।

## शी (ङ्) ( to sleep, to lie )

### लट्

| | शी ते | शी आते | शे अते |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शेते (३१५) | शयाते (३१५,५ | शेरते (३१६) |
| म० पु० | शेषे (३१५,३९) | शयाथे | शेध्वे (३१५) |
| उ० पु० | शये (३१५,५) | शेवहे | शेमहे |
| प्र० पु० | अशेत | अशयाताम्(३१५,५) | अशेरत (३१६) |
| म० पु० | अशेथाः | अशयाथाम् | अशेध्वम् |
| उ० पु० | अशयि | अशेवहि | अशेमहि |

### लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शेताम् | शयाताम् | शेरताम् |
| म० पु० | शेष्व (३९) | शयाथाम् | शेध्वम् |
| उ० पु० | शयै | शयावहै | शयामहै |

### विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शयीत (३१५,५) | शयीयाताम् | शयीरन् |
| म० पु० | शयीथाः | शयीयाथाम् | शयीध्वम् |
| उ० पु० | शयीय | शयीवहि | शयीमहि |

( ३१७ ) ब्रू(ञ्) धातु से परे हलादि पित् सार्वधातुक से पूर्व ई (ट्) का आगम होता है।

## ब्रू ( to speak ) उभयपदी

### लट् (परस्मैपद)

ब्रू ई ति (३१७)
ब्रो ई ति (२६१)                                        ब्रू अन्ति

---

( ३१७ ) ब्रुव ईट्।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ब्रवीति (५) | ब्रूतः | ब्रुवन्ति (१२३) |
| म० पु० | ब्रवीषि (३९) | ब्रूथः | ब्रूथ |
| उ० पु० | ब्रवीमि | ब्रूवः | ब्रूमः |

लङ्

अ ब्रू ई+त्

अब्रो ई त् अ ब्रू अन्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अब्रवीत् | अब्रूताम् | अब्रुवन् (१२३) |
| म० पु० | अब्रवीः (३१७) | अब्रूतम् | अब्रूत |
| उ० पु० | अब्रवम् | अब्रूव | अब्रूम |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ब्रवीतु (३१७,२६१,५) | ब्रूताम् | ब्रुवन्तु (१२३) |
| म० पु० | ब्रूहि | ब्रूतम् | ब्रूत |

ब्रू आनि

ब्रो आनि (२६१)

| | | | |
|---|---|---|---|
| उ० पु० | ब्रवाणि (५४२) | ब्रवाव | ब्रवाम |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ब्रूयात् * | ब्रूयाताम् | ब्रूयुः |
| म० पु० | ब्रूयाः | ब्रूयातम् | ब्रूयात |
| उ० पु० | ब्रूयाम् | ब्रूयाव | ब्रूयाम |

आत्मनेपद प्रत्ययों में हलादि पित् प्रत्यय कोई नहीं अतः यहां ई (ट्) आगम कहीं नहीं होता

---

* यासुट् आगम ङित् है, यद्यपि हलादि तो है, अतः (३१७ से ईट् आगम नहीं होता है और ( २६१ से गुण भी नहीं होता।

लट् (आत्मनेपद)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ब्रुते | ब्रुवाते (१२३) | ब्रुवते (१२३) |
| म० पु० | ब्रूषे (३९) | ब्रुवाथे | ब्रूध्वे |
| उ० पु० | ब्रुवे | ब्रूवहे | ब्रूमहे |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अब्रूत | अब्रुवाताम् | अब्रुवत |
| म० पु० | अब्रूथाः | अब्रुवाथाम् | अब्रूध्वम् |
| उ० पु० | अब्रुवि | अब्रूवहि | अब्रूमहि |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ब्रूताम् | ब्रुवाताम् | ब्रुवताम् |
| म० पु० | ब्रूष्व (३९ | ब्रुवाथाम् | ब्रूध्वम् |
| उ० पु० | ब्रवै * | ब्रवावहै | ब्रवामहै |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ब्रुवीत (१२३) | ब्रुवीयाताम् | ब्रुवीरन् |
| म० पु० | ब्रुवीथाः | ब्रुवीयाथाम् | ब्रुवीध्वम् |
| उ० पु० | ब्रुवीय | ब्रुवीवहि | ब्रुवीमहि |

* लोट् में आट् आगम पित् माना गया है अतः लोट् उत्तम-पुरुष में दोनों पदों में आट् से पूर्व अङ्ग को गुण होता है।

## 'जुहोत्यादि गण—Third Conjugation

( ३१८ ) जुहोति आदि धातुओं से परे शप् को 'श्लु' आदेश होता है। यह श्लु लोप की एक संज्ञा है जैसे कि 'लुक्' लोप की संज्ञा है। प्रत्यय विशेष नहीं है॥

( ३१९ ) शप् को श्लु हो जाने पर धातु को द्वित्व (reduplication) होता है।

( ३२० ) यदि धातु अनेकाच् ( polysyllabic ) हो तो पूर्व एकाच् (first syllable) को द्वित्व होता है, अन्यथा सकल धातु को। यदि धातु अजादि हो तो द्वितीय एकाच् को ( second syllable) द्वित्व होता है। एकाच् धातु सारा द्वित्व को प्राप्त होता है।

( ३२१ ) द्वित्व करने से जो दो शब्द-रूप बनते हैं, उन में से पहले की 'अभ्यास' संज्ञा है।

( ३२२ ) अभ्यास के अच् को ह्रस्व हो जाता है।

( ३२३ ) अभ्यास के कवर्ग और हकार को चवर्ग आदेश होता है।

( ३२४ ) अभ्यास के 'झल्' को जश् और 'खय्' को चर् आदेश होता है।

( ३२५ ) हु धातु के 'उ' तथा श्नु-प्रत्ययान्त अनेकाच् अङ्ग के 'उ' को यण् (व्) होता है अजादि सार्वधातुक परे होने पर, यदि उ से पूर्व संयोग न हो। यह (१२३) का अपवाद है॥

---

(३१८) जुहोत्यादिभ्यः श्लुः। (३१९) श्लौ। (३२०) एकाचो द्वे प्रथमस्य, अजादे र्द्वितीयस्य। ( ३२१ ) पूर्वोऽभ्यासः। ( ३२२ ) ह्रस्वः। (३२३) कुहोश्चुः। ( ३२४ ) अभ्यासे चर्च। ( ३२५ ) हुश्नुवोः सार्वधातुके॥

हु ( to pour offerings; to propitiate ) **परस्मैपदी**

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| | हु हु ति (३१९,३२०) | | हु हु अति (३१९,३०९) |
| | जु हु ति (३२३) | | जु हु अति (३२३) |
| प्र० पु० | जुहोति (२६१) | जुहुतः | जुह्वति (३२५) |
| म० पु० | जुहोषि (३९) | जुहुथः | जुहुथ |
| उ० पु० | जुहोमि | जुहुवः | जुहुमः |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अ हु हु त् (३१९,३२०) | | अ जु हु उस् (३०७) |
| | अ जु हु त् (३२३) | | अ जु हो उस् (३१०) |
| | अजुहोत् (२६१) | अजुहुताम् | अजुहवुः (५) |
| म० पु० | अजुहोः (३१९, ३२०,३२३,२६१) | अजुहुतम् | अजुहुत |
| उ० पु० | अजुहवम् (२६१) | अजुहुव | अजुहुम |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जुहोतु | जुहुताम् | जुह्वतु (३०९,३२५) |
| म० पु० | जुहुधि (२९३) | जुहुतम् | जुहुत |
| उ० पु० | जुहवानि(२६१,५) | जुहवाव | जुहवाम |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जुहुयात् | जुहुयाताम् | जुहुयुः |
| म० पु० | जुहुयाः | जुहुयातम् | जुहुयात |
| उ० पु० | जुहुयाम् | जुहुयाव | जुहुयाम |

( ३२६ ) भी धातु के ईकार को ह्रस्व हो जाता है विकल्प से हलादि कित्, ङित् सार्वधातुक परे होने पर ।

भी ( to fear ) परस्मैपदी

लट्

भी भी ति (३१९, ३२०)
बी भी ति (३२४)
बि भी ति (३२५) बिभी अति

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | बिभेति (२६१) | बिभीतः / बिभितः (३२६) | बिभ्यति (१२७) |
| म० पु० | बिभेषि (३९) | बिभीथः / बिभिथः | बिभीथ / बिभिथ |
| उ० पु० | बिभेमि | बिभीवः / बिभिवः | बिभीमः / बिभिमः |

लङ्

अ बि भी उस्
अबिभे उस्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अबिभेत् | अबिभीताम् / अबिभिताम् | अबिभयुः |

( ३२६ ) भियोऽन्यतरस्याम् ।

| | | |
|---|---|---|
| म० पु० अबिभेः | अबिभीतम् / अबिभितम् | अबिभीत / अबिभित |
| उ० पु० अबिभयम् (२६१,५) | अबिभीव / अबिभिव | अबिभीम / अबिभिम |

लोट्

| | | |
|---|---|---|
| प्र० पु० बिभेतु | बिभीताम् / बिभिताम् | बि भी अतु / बिभ्यतु (१२७) |
| म० पु० बिभीहि* / बिभिहि | बिभीतम् / बिभितम् | बिभीत / बिभित |
| उ० पु० बिभयानि | बिभयाव | बिभयाम |

विधिलिङ्

| | | |
|---|---|---|
| प्र० पु० बिभीयात् † / बिभियात् | बिभीयाताम् / बिभियाताम् | बिभीयुः / बिभियुः |
| म० पु० बिभीयाः / बिभियाः | बिभीयातम् / बिभियातम् | बिभीयात / बिभियात |

* हम पूर्व कह आये हैं कि सिप् के स्थान में जो 'हि' आदेश होता है वह 'अपित्' मानना चाहिये । अपित् सार्वधातुक ङित् वत् होता है ॥ † अत्र धातोः परतो यासुडस्ति स च न सार्वधातुक इति कथं ह्रस्वत्वं विकल्प्येत । उच्यते । यदागमास्तद्गुणीभूतास्तद्ग्रहणेन गृह्यन्ते । आगमाः खलु न स्वतन्त्राः प्रत्ययाः किन्तर्हि आगमिनामवयवाः । अत्र यासुटो ङितो लिङादेशानां तिबादीनामवयवत्वाद् अस्ति धातोः परतो ङित्सार्वधातुकमिति सूत्रं प्रवर्तते ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| उ० पु० | बिभीयाम् / बिभियाम् | बिभीयाव / बिभियाव | बिभीयाम / बिभियाम |

( ३२७ ) 'श्ना' और अभ्यस्त धातु के 'आ' को 'ई' आदेश होता है हलादि कित्, ङित् सार्वधातुक परे होने पर। परन्तु घु-संज्ञक धातुओं में ऐसा नहीं होता।

( ३२८ ) हा (to give up) के आकार को 'इकार' विकल्प से होता है हलादि कित्, ङित् सार्वधातुक परे होने पर।

( ३२९ ) श्ना और अभ्यस्त धातु के 'आ' का लोप हो जाता है कित्, ङित् सार्वधातुक परे होने पर।

### ओहाक् (हा=to give up, forsake) परस्मैपदी

#### लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | हा हा ति (३१९,३२०) जहाति (३२४,३२२) | जहीतः(३२७) / जहितः(३२८) | जह् अति (३२९) जहति |
| म० पु० | जहासि | जहीथः(३२७) / जहिथः | जहीथ / जहिथ |
| उ० पु० | जहामि | जहीवः / जहिवः | जहीमः / जहिमः |

---

( ३२७ ) ई हल्यघोः। 'घु' संज्ञा के लिये देखो नियम। ( ३०२ ) ( ३२८ ) जहातेश्च। (३२९) श्नाऽभ्यस्तयोरातः।

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अजहात् | अजहीताम् (३२७) / अजहिताम् (३२८) | अजहा उस् / अजहुः (३२९) |
| म० पु० | अजहाः | अजहीतम् / अजहितम् | अजहीत / अजहित |
| उ० पु० | अजहाम | अजहीव (३२७) / अजहिव (३२८) | अजहीम / अजहिम |

(३३०) हा (to give up) को 'हि' परे होने पर 'आकार' अन्तादेश होता है तथा 'इ' और ई भी (३२८, ३२७) से होते हैं।

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जहातु | जहीताम् / जहिताम् | जहा अतु / जहतु (३२६) |
| म० पु० | जहाहि (३३०) / जहीहि (३२७) / जहिहि (३२८) | जहीतम् / जहितम् | जहीत / जहित |
| उ० पु० | जहानि * | जहाव | जहाम |

(३३१) हा (to give up) के आकार का लोप हो जाता है यकारादि सार्वधातुक परे होने पर।

---

(३३०) आ च हौ। * आनि पित् सार्वधातुक है इस का अवयव आट् आगम भी 'पित्' कहा गया है। अतः यहां धातु के 'आ' का लोप नहीं होता। (३३१) लोपो यि॥

### विधिलिङ्

जहा यात्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जह्यात् (३३१) | जह्याताम् | जह्युः |
| म० पु० | जह्याः | जह्यातम् | जह्यात |
| उ० पु० | जह्याम् | जह्याव | जह्याम |

दा, धा धातुओं के आकार को ईकार नहीं होता क्योंकि यह 'घु'–संज्ञक हैं।

## दा (to give) उभयपदी

### लट् (परस्मैपद)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | दा दा ति (३१९,३२०) | द द् तः (३२२,३२९) | द द् अति (३०९,३२९) |
| | ददाति (३२२) | दत्तः (१५) | ददति |
| म० पु० | ददासि | दत्थः (३२२, ३२९,१५) | दत्थ |
| उ० पु० | ददामि | दद्वः (३२९) | दद्मः (३२९) |

### लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अददात् | अदद् ताम् (३२९) | अद दा अस् |
| | | अदत्ताम् (१५) | अददुः (३२९) |
| म० पु० | अददाः | अदत्तम् | अदत्त |
| उ० पु० | अददाम् | अदद्व (३२९) | अदद्म (३२९) |

### लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ददातु (३२२) | दत्ताम् | ददतु (३०९,३२९) |
| म० पु० | दा दा हि | | |
| | देहि (३०२) | दत्तम् | दत्त |
| उ० पु० | ददानि (३२२) | ददाव | ददाम |

### विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| | द दा यात् (३२२ | | |
| प्र० पु० | दद्यात् (३२९) | दद्याताम् | दद्युः |
| म० पु० | दद्याः | दद्यातम् | दद्यात |
| उ० पु० | दद्याम् | दद्याव | दद्याम |

### लट् (आत्मनेपद)

| | | | |
|---|---|---|---|
| | द दा ते (३२२) | द दा आते | द दा अते |
| | द द् ते (३२९) | द द् आते (३२९) | द द् अते |
| प्र० पु० | दत्ते (१५) | ददाते | ददते |
| म० पु० | दत्से ( १५ ) | ददाथे | दद्ध्वे |
| उ० पु० | ददे ( ३२९ ) | दद्वहे (३२९) | दद्महे |

### लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| | अ द दा त | | |
| | अदद् त<br>( ३२२, ३२९ ) | | |
| प्र० पु० | अदत्त ( १५ ) | अददाताम् | अददत(३२९) |
| म० पु० | अदत्थाः | अददाथाम् | अदद्ध्वम् |
| उ० पु० | अददि ( ३२६ ) | अदद्वहि | अदद्महि |

### लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | दत्ताम् | ददाताम् | ददताम् |
| म० पु० | दत्स्व ( १५ ) | ददाथाम् | दद्ध्वम् |
| उ० पु० | ददै | ददावहै | ददामहै |

## विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | द दा ईत | | |
| | ददीत ( ३२९ ) | ददीयाताम् | ददीरन् |
| म० पु० | ददीथाः (३२९) | ददीयाथाम् | ददीध्वम् |
| उ० पु० | ददीय | ददीवहि | ददीमहि |

( ३३२ ) अभ्यास आदि कार्य्य के पश्चात् धा धातु के "दध्" रूप के द् को ध् हो जाता है जब परे त्, थ्, स्, ध्व में से कोई हो।

### धा (to hold) उभयपदी

### लट् ( परस्मैपद )

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | द धा तः ( ३२२,३२४ ) | |
| प्र० पु० | धा धा ति | द् धू तः ( ३२९ ) | द धा अति |
| | ( ३१९, ३२० ) | ध धू तः (३३२) | द ध् अति |
| | दधाति (३२४) | धत्तः ( १५ ) | दधति |
| म० पु० | दधासि | धत्थः ( ३३२, १५) | धत्थ |
| उ० पु० | दधामि | दध्वः | दध्मः |

## लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अदधात् | अधत्ताम् | अदधुः |
| म० पु० | अदधाः | अधत्तम् ( ३३२ ) | अधत्त |
| उ० पु० | अदधाम् | अदध्व (३२९) | अदध्म |

---

( ३३२ ) दधस्तथोश्च ।

### लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | दधातु | धत्ताम् ( ३३२ ) | दधतु(३२९) |
| म० पु० | धेहि (३०२) | धत्तम् | धत्त |
| उ० पु० | दधानि | दधाव | दधाम |

### विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | दध्यात् (३२९.) | दध्याताम् | दध्युः |
| म० पु० | दध्याः | दध्यातम् | दध्यात |
| उ० पु० | दध्याम् | दध्याव | दध्याम |

### लट् (आत्मनेपद)

द धा ते ( ३२२, ३२४ )
द ध् ते ( ३२९ )
ध ध् ते ( ३३२ )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | धत्ते (१५) | दधाते | दधते |
| म० पु० | धत्से(३३२) | दधाथे | धद्ध्वे |
| उ० पु० | दधे ( ३२९) | दध्वहे | दध्महे |

### लङ्

अद धा त
अद ध् त ( ३२९ )
अ ध ध् त (३३२)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अधत्त | अदधाताम् | अदधत (३२९) |
| म० पु० | अधत्थाः (३३२) | अदधाथाम् | अधद्ध्वम् |
| उ० पु० | अदधि (३२९) | अदध्वहि | अदध्महि |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | धत्ताम् (३३२) | दधाताम् | दधताम् |
| म० पु० | धत्स्व (३३२) | दधाथाम् | धद्ध्वम् (३३२) |
| उ० पु० | दधै | दधावहै | दधामहै |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | दधीत (३२९) | दधीयाताम् | दधीरन् |
| म० पु० | दधीथाः | दधीयाथाम् | दधीध्वम् |
| उ० पु० | दधीय | दधीवहि | दधीमहि |

## स्वादिगण—Fifth Conjugation.

(३३३) 'सु' आदि धातुओं से परे श्नु (नु) प्रत्यय आता है कर्तृवाचक सार्वधातुक परे होने पर। यह शप् का अपवाद है। 'श्नु' अपित् सार्वधातुक प्रत्यय है अतः (२६३) से ङित् वत् होकर (२६४) से पूर्व अङ्ग के गुण का निषेध करेगा।

(३३४) प्रत्यय के असंयोग-पूर्वक उकार का विकल्प से लोप होजाता है वकारादि, मकारादि प्रत्यय परे होने पर।

(३३५) प्रत्यय के असंयोग-पूर्वक 'उ' से परे "हि" का लुक् होजाता है।

---

(३३३) स्वादिभ्यः श्नुः। (३३४) लोपश्चास्यान्यतरस्यां म्वोः। (३३५) उतश्च प्रत्ययादसंयोगपूर्वात्।

सु (ञ्) (to distil liqure, to press Soma) उभयपदी

लट् (परस्मैपद)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | सु नु ति (३३३) | | सु नु अन्ति |
| | सुनोति (२६१) | सुनुतः | सुन्वन्ति (३२५) |
| म० पु० | सुनोषि (२६१) | सुनुथः | सुनुथ |
| उ० पु० | सुनोमि | सुनुवः / सुन्वः (३३४) | सुनुमः / सुन्मः |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | असुनोत् | असुनुताम् | असुन्वन् (३२५) |
| म० पु० | असुनोः (२६१) | असुनुतम् | असुनुत |
| उ० पु० | अ सु नु अम्<br>अ सु नो अम् (२६१) | | |
| | असुनवम् (५) | असुनुव / असुन्व (३३४) | असुनुम / असुन्म |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | सुनोतु | सुनुताम् | सुन्वन्तु (३२५) |
| म० पु० | सुनु (३३५) | सुनुतम् | सुनुत |
| उ० पु० | सु नो आनि (२६१) | | |
| | सुनवानि | सुनवाव | सुनवाम |

### विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | सुनुयात् | सुनुयाताम् | सुनुयुः |
| म० पु० | सुनुयाः | सुनुयातम् | सुनुयात |
| उ० पु० | सुनुयाम् | सुनुयाव | सुनुयाम |

### लट् (आत्मनेपद)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | सुनुते | सुन्वाते (३२५) | सुन्वते (३२५) |
| म० पु० | सुनुषे | सुन्वाथे | सुनुध्वे |
| उ० पु० | सुन्वे (३२५) | सुनुवहे-सुन्वहे | सुनुमहे-सुन्महे |

### लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | असुनुत | असुन्वाताम् | असुन्वत (३२५) |
| म० पु० | असुनुथाः | असुन्वाथाम् | असुनुध्वम् |
| उ० पु० | असुन्वि (३२५) | असुनुवहि<br>असुन्वहि | असुनुमहि<br>असुन्महि |

### लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | सुनुताम् | सुन्वाताम् (३२५) | सुन्वताम् |
| म० पु० | सुनुष्व ( ३९ ) | सुन्वाथाम् | सुनुध्वम् |
| उ० पु० | सुनवै | सुनवावहै | सुनवामहै |

### विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | सुन्वीत (३२५) | सुन्वीयाताम् | सुन्वीरन् |
| म० पु० | सुन्वीथाः | सुन्वीयाथाम् | सुन्वीध्वम् |
| उ० पु० | सुन्वीय (३२५) | सुन्वीवहि | सुन्वीमहि |

इसी प्रकार चि (श्नु), वृ (श्नु) उभयपदी और 'हि', और श्रु परस्मैपदी के रूप जानो। श्रु को नु प्रत्यय परे "श्रृ" आदेश होता है। चिनोति—चिनुते, वृणोति—वृणुते, हिनोति, शृणोति। † हि धातु प्रायः प्र-पूर्वक प्रयुक्त होता है और इसके 'नु' प्रत्यय को णत्व हो जाता है। प्रहिणोमि, प्रहिणुवः—प्रहिण्वः इत्यादि ॥

## आप् to (obtain) परस्मैपदी

### लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | आप्नोति (२६१) | आप्नुतः | आप्नुवन्ति (१२३) |
| म० पु० | आप्नोषि (३९) | आप्नुथः | आप्नुथ |
| उ० पु० | आप्नोमि | आप्नुवः* | आप्नुमः |

### लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | आ आप् नु त (२६९, ३३३) | | |
| | आप्नोत् (२६१) | आप्नुताम् | आप्नुवन् (१२३) |
| म० पु० | आप्नोः | आप्नुतम् | आप्नुत |
| उ० पु० | आप्नवम् (२६१,५) | आप्नुव | आप्नुम |

---

† हि धातुरयं गतौ वृद्धौ च पठितः। गतौ यथा—'नैनं हिन्वन्त्यपि वाजिनेषु' इत्यत्र। अन्तर्भूतण्यर्थोऽपि प्रयुज्यते, यथा 'यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै' इत्यत्र ॥ * यहां 'उ' का लोप नहीं होता क्योंकि 'उ' से पूर्व प्, न् का संयोग है।

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | आप्नोतु | आप्नुताम् | आप्नुवन्तु |
| म० पु० | आप्नुहि * | आप्नुतम् | आप्नुत |
| उ० पु० | आप्नवानि | आप्नवाव | आप्नवाम |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | आप्नुयात् | आप्नुयाताम् | आप्नुयुः |
| म० पु० | आप्नुयाः | आप्नुयातम् | आप्नुयात |
| उ० पु० | आप्नुयाम् | आप्नुयाव | आप्नुयाम |

इसी प्रकार राध् (to accomplish), साध्, शक् (to be able), धृष्, (to be bold) के रूप जानो। राध्नोति, शक्नोति, धृष्णोति ॥

## रुधादि-गण—Seventh Conjugation.

( ३३६ ) रुध् आदि धातुओं के अन्त्य अच् से परे श्नम् (न्) प्रत्यय आता है कर्तृवाचक सार्वधातुक परे होने पर। यह शप् का अपवाद है ॥

( ३३७ ) झष् (प्रत्याहार) से परे त्, थ् को ध् हो जाता है, धा धातु के विषय में ऐसा नहीं होता।

( ३३८ ) हल्-उत्तर-वर्ती झर् का विकल्प से लोप हो जाता है सवर्ण झर् परे होने पर।

---

* यहां ( ३३५ ) से 'हि' का लुक् नहीं होता क्योंकि पूर्व प्, न् का संयोग है।

( ३३६ ) रुधादिभ्यः श्नम्। ( ३३७ ) झषस्तथोर्धोऽधः। (३३८) झरो झरि सवर्णे ॥

## रुधिर् ( रुध् ) to obstruct, to besiege. उभयपदी

### लट् ( परस्मैपद )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | रु न ध् ति (३३६) | रु न ध् तः<br>रु न् ध् अः (२९९,३३७) | रु न् ध् अन्ति (२९९) |
| | रु ण ध् धि (३३७) | रुं द्धः (१९) | रुं ध् अन्ति |
| | रुणद्धि (१६) | रुन्द्धः—रुन्धः (३३८) | रुन्धन्ति (२०) |
| म० पु० | रु न ध् सि (३३६) | रुन्ध् थस् (१९,२०) | |
| | रुणत्सि (४२,१५) | रुन्द्धः—रुन्धः (३३७,१६,३३८) | रुन्द्ध—रुन्ध+ |
| उ० पु० | रुणध्मि | रुन्ध्वः (१९,२०) | रुन्ध्मः |

### लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अ रुण ध् त् (४२) | | |
| | अरुणध् (४६) | | |
| | अरुणत्—द् (४७) | अरुन्धाम् | अरुन्धन् |
| म० पु० | अरुणत्—द् (४६,४७)<br>अरुणः (३०६) | अरुन्धम् | अरुन्ध |
| उ० पु० | अरुणधम् (४२) | अरुन्ध्व | अरुन्ध्म |

### लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | रुणद्धु (३३७,१६) | रुन्धाम् | रुन्धन्तु |

---

\+ जहां ( २९९,३३७ ) की प्रवृत्ति होती है वहां ही ( ३३८ ) का अवकाश है, अतः आगे हम धकार-लोप वाले रूप लिखेंगे, दूसरे रूप स्वयं समझ लें ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० पु० | रुन्धि † | रुन्धम् | रुन्ध |
| उ० पु० | रुणधानि | रुणधाव | रुणधाम |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | रुन्ध्यात् (२९९) | रुन्ध्याताम् | रुन्ध्युः |
| म० पु० | रुन्ध्याः | रुन्ध्यातम् | रुन्ध्यात |
| उ० पु० | रुन्ध्याम् | रुन्ध्याव | रुन्ध्याम |

लोट् उत्तमपुरुष के बिना सब आत्मनेपद प्रत्यय अपित् हैं, अतः ( २९९ ) से अकार का लोप सर्वत्र होगा।

आत्मनेपद

लट्

प्र० पु० रु न् ध् ते ( २९९ )
रु न् ध् धे ( ३३७ )
रुं ध् धे ( १९ )
रुन्ध् धे ( २० )

| | | | |
|---|---|---|---|
| | रुन्धे (३३८) | रुन्धाते | रुन्धते |
| म० पु० | रुन्त्से (१५) | रुन्धाथे | रुन्ध्वे |
| उ० पु० | रुन्धे | रुन्ध्वहे | रुन्ध्महे |

लङ्

अरुन्ध् त (१९, २०)
अरुन्ध् ध ( ३३७ )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अरुन्ध (३३८) | अरुन्धाताम् | अरुन्धत |

---

† हि का आदेश 'धि' भी अपित् है अतः 'अ' का लोप होता है ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० पु० | अरुन्धाः | अरुन्धाथाम् | अरुन्ध्वम् |
| उ० पु० | अरुन्धि | अरुन्ध्वहि | अरुन्ध्महि |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | रुन्धाम् | रुन्धाताम् | रुन्धताम् |
| म० पु० | रुन्त्स्व (१५) | रुन्धाथाम् | रुन्ध्वम् |
| उ० पु० | रुणधै | रुणधावहै | रुणधामहै |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | रुन्धीत (२९९) | रुन्धीयाताम् | रुन्धीरन् |
| म० पु० | रुन्धीथाः | रुन्धीयाथाम् | रुन्धीध्वम् |
| उ० पु० | रुन्धीय | रुन्धीवहि | रुन्धीमहि |

इसी प्रकार भिदिर् (भिद् to tear, to shatter), छिदिर् (छिद् to cut in twain) के रूप जानो।

## भुज् ( to protect ) परस्मैपदी

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | भु न् ज् तः (२९९) | |
| प्र० पु० | भु न ज् ति | भु न् ग् तः (६८) | भु न् ज् अन्ति |
| | भु न क् ति(६८,१५) | भु न् क् तः (१५ | भुं ज् अन्ति |
| | भुनक्ति | भुङ्क्तः(१९,२०) | भुञ्जन्ति (२७) |
| म० पु० | भु न ज् सि | | |
| | भु न ग् सि (६८) | | |
| | भु न क् सि (१५) | | |
| | भुन क् षि (३९) | | |
| | भुनक्षि | भुङ्क्थः | भुङ्क्थ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| उ० पु० | भुनज्मि | भुञ्ज्वः (१९,२०) | भुञ्ज्मः |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अ भु न ज् त् | | |
| | अ भु न ज् (४६) | | |
| | अभुनक्—ग् (६८,४७) | अभुङ्क्ताम् | अभुञ्जन् |
| म० पु० | अभुनक्—ग् | अभुङ्क्तम् | अभुङ्क्त |
| उ० पु० | अभुनजम् | अभुञ्ज्व | अभुञ्ज्म |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | भुनक्तु | भुङ्क्ताम् | भुञ्जन्तु |
| म० पु० | भु न् ज् धि (२९९) | | |
| | भु न् ग् धि (६८) | | |
| | भुङ्ग्धि (१९,२०) | भुङ्क्तम् | भुङ्क्त |
| उ० पु० | भुनजानि | भुनजाव | भुनजाम |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | भुञ्ज्यात् (२९९,१९,२०) | भुञ्ज्याताम् | भुञ्ज्युः |
| म० पु० | भुञ्ज्याः | भुञ्ज्यातम् | भुञ्ज्यात |
| उ० पु० | भुञ्ज्याम् | भुञ्ज्याव | भुञ्ज्याम |

भुज् ( to eat, to enj y etc.) आत्मनेपदी

लट्

| | |
|---|---|
| प्र० पु० | भु न् ज् ते (२९९) |
| | भु न् ग् ते (६८) |
| | भु न् क् ते (१५) |

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | भुङ्क्ते (१९,२०) | भुञ्जाते (१६,२०) | भुञ्जते |
| म० पु० | भुङ्क्षे | भुञ्जाथे | भुङ्ग्ध्वे (६८) |
| उ० पु० | भुञ्जे | भुञ्ज्वहे | भुञ्ज्महे |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अभुङ्क्त | अभुञ्जाताम् | अभुञ्जत |
| म० पु० | अभुङ्क्थाः | अभुञ्जाथाम् (६८,१५) | अभुङ्ग्ध्वम् |
| उ० पु० | अभुञ्जि | अभुञ्ज्वहि | अभुञ्ज्महि |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | भुङ्क्ताम् | भुञ्जाताम् | भुञ्जताम् |
| म० पु० | भुङ्क्ष्व (६८,१५,३९) | भुञ्जाथाम् | भुङ्ग्ध्वम् |
| उ० पु० | भुनजै | भुनजावहै | भुनजामहै |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | भुञ्जीत | भुञ्जीयाताम् | भुञ्जीरन् |
| म० पु० | भुञ्जीथाः | भुञ्जीयाथाम् | भुञ्जीध्वम् |
| उ० पु० | भुञ्जीय | भुञ्जीवहि | भुञ्जीमहि |

इसी प्रकार युज्, रिच् (to empty) आदि के रूप जानो।

## तनादि गण—Eighth Conjugation.

(३३९) तन् आदि धातु तथा कृ से परे 'उ' प्रत्यय आता है कर्तृवाचक सार्वधातुक परे होने पर। यह उ प्रत्यय आर्धधातुक है और शप् का अपवाद है।

---

(३३९) तनादिकृञ्भ्य उः ॥

## तनु (तन् to spread ) उभयपदी

| | तन् उ ति (३३९) | तन् उ तः | तनु अन्ति |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | तनोति (२६१) | तनुतः | * तन्वन्ति (४) |
| म० पु० | तनोषि (३९) | तनुथः | तनुथ |
| उ० पु० | तनोमि | { तनुवः<br>तन्वः (३३४) | { तनुमः<br>तन्मः |

### लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अतनोत् | अतनुताम् | अतन्वन् |
| म० पु० | अतनोः | अतनुतम् | अतनुत |
| | अतनो अम् (२६१) | | |
| उ० पु० | अतनवम् (५) | { अतनुव<br>अतन्व (३३४) | { अतनुम<br>अतन्म |

### लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | तनोतु | तनुताम् | तन्वन्तु |
| म० पु० | तनु (३३५) | तनुतम् | तनुत |
| उ० पु० | तनवानि | तनवाव | तनवाम |

### विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | तनुयात् | तनुयाताम् | तनुयुः |
| म० पु० | तनुयाः | तनुयातम् | तनुयात |
| उ० पु० | तनुयाम् | तनुयाव | तनुयाम |

* यहां (१२३) से उवङ् की प्राप्ति नहीं क्योंकि 'उ' धातु का नहीं किन्तु विकरण का है ।

लट् ( आत्मनेपद )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | तनुते | तन्वाते (४) | तन्वते (४) |
| म० पु० | तनुषे (३९) | तन्वाथे | तनुध्वे |
| उ० पु० | तन्वे (४) | तनुवहे / तन्वहे | तनुमहे / तन्महे |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अतनुत | अतन्वाताम् | अतन्वत |
| म० पु० | अतनुथाः | अतन्वाथाम् | अतनुध्वम् |
| उ० पु० | अतन्वि | अतनुवहि / अतन्वहि | अतनुमहि / अतन्महि |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | तनुताम् | तन्वाताम् | तन्वताम् |
| म० पु० | तनुष्व | तन्वाथाम् | तनुध्वम् |
| उ० पु० | तनवानि | तनवाव | तनवाम |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | तन्वीत (४) | तन्वीयाताम् | तन्वीरन् |
| म० पु० | तन्वीथाः | तन्वीयाथाम् | तन्वीध्वम् |
| उ० पु० | तन्वीय | तन्वीवहि | तन्वीमहि |

( ३४० ) कृ धातु से परे प्रत्यय के 'उ' का नित्य ही लोप हो

---

( ३४० ) नित्यं करोतेः, ये च ।

जाता है यकारादि, वकारादि मकारादि प्रत्यय परे होने पर। ( ३३४ ) से विकल्प प्राप्त था, यहां नित्य विधान कर दिया।

( ३४१ ) उ-प्रत्ययान्त कृ धातु के अकार को 'उकार' आदेश होता है कित्, ङित् सार्वधातुक परे होने पर।

## डुकृञ् ( कृ to do ) उभयपदी

### लट् ( परस्मैपद )

| | | | |
|---|---|---|---|
| | कृ उ ति | कृ उ तः | कृ उ अन्ति |
| | कर् उ ति (२६१) | कर उ तः (२६१) | कर् उ अन्ति |
| प्र० पु० | करोति (२६१) | कुरुतः (३४१) | कुर्वन्ति (३४१,४) |
| म० पु० | करोषि (३९) | कुरुथः(२६१,३४१) | कुरुथ |
| उ० पु० | करोमि | कुर्वः (३४१,३४०) | कुर्मः(३४१,३४०) |

### लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | अकरु ताम् (२६१) | |
| प्र० पु० | अकरोत् | अकुरुताम्(३४१) | अकुर्वन् |
| म० पु० | अकरोः | अकुरुतम् | अकुरुत |
| उ० पु० | अ करु अम् (२६१) | अ करु व (२६१) | अ करु म |
| | अ करो अम् (२६१) | अ कु रु व (३४१) | अ कुरु म |
| | अकरवम् (५) | अकुर्व (३४०) | अकुर्म |

### लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | करोतु | कुरुताम् | कुर्वन्तु |
| | करु हि (२६१) | | |
| म० पु० | कुरु (३४१,३३५) | कुरुतम् | कुरुत |

---

( ३४१ ) अत उत्सार्वधातुके।

| | | | |
|---|---|---|---|
| उ० पु० | करवाणि (२६१,४२) | करवाव | करवाम |

विधिलिङ्

कृ उ यात्
करु यात् (२६१)
कुरु यात् (३४१)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | कुर्यात् (३४०) | कुर्याताम् | कुर्युः |
| म० पु० | कुर्याः | कुर्यातम् | कुर्यात |
| उ० पु० | कुर्याम् | कुर्याव | कुर्याम |

कृ ( आत्मनेपदी )

लट्

कृ उ ते
कर् उ ते (२६१)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | कुरुते (३४१) | कुर्वाते | कुर्वते |
| म० पु० | कुरुषे (३९) | कुर्वाथे | कुरुध्वे |
| उ० पु० | कुर्वे | कुर्वहे (३४०) | कुर्महे (३४०) |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अकुरुत | अकुर्वाताम् | अकुर्वत |
| म० पु० | अकुरुथाः | अकुर्वाथाम् | अकुरुध्वम् |
| उ० पु० | अकुर्वि | अकुर्वहि (३४०) | अकुर्महि |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | कुरुताम् (३४१) | कुर्वाताम् | कुर्वताम् |
| म० पु० | कुरुष्व(२६१,३४१) | कुर्वाथाम् | कुरुध्वम् |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | कर् उ ऐ (२६१) | | |
| | करो ऐ (२६१) | | |
| उ० पु० | करवै | करवावहै | करवामहै |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| | कुरु ईत (२६१,३४१) | | |
| प्र० पु० | कुर्वीत (४) | कुर्वीयाताम् | कुर्वीरन् |
| म० पु० | कुर्वीथाः | कुर्वीयाथाम् | कुर्वीध्वम् |
| उ० पु० | कुर्वीय | कुर्वीवहि | कुर्वीमहि |

---

## क्र्यादिगण—Ninth Conjugation.

(३४२) क्री आदि धातुओं से परे श्ना (ना) प्रत्यय आता है कर्तृवाचक सार्वधातुक परे होने पर। यह शप् का अपवाद है॥

### डुक्रीञ् (क्री to purchase) उभयपदी

लट् (परस्मैपद)

| | | | |
|---|---|---|---|
| | क्री ना ति (३४२) | क्री ना तः | क्री ना अन्ति |
| प्र० पु० | क्रीणाति (४२) | क्रीणीतः (३२७,४२) | क्रीणन्ति (३२९) |
| म० पु० | क्रीणासि | क्रीणीथः | क्रीणीथ |
| उ० पु० | क्रीणामि | क्रीणीवः | क्रीणीमः |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अक्रीणात् | अक्रीणीताम् | अक्रीणन् (३२९) |

---

(३४२) क्र्यादिभ्यः श्ना।

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० पु० | अक्रीणाः | अक्रीणीतम् | अक्रीणीत |
| उ० पु० | अक्रीणाम् | अक्रीणीव | अक्रीणीम |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | क्रीणातु | क्रीणीताम् | क्रीणन्तु |
| म० पु० | क्रीणीहि (३२७) | क्रीणीतम् | क्रीणीत |
| उ० पु० | क्रीणानि | क्रीणाव | क्रीणाम |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | क्रीणीयात् | क्रीणीयाताम् | क्रीणीयुः |
| म० पु० | क्रीणीयाः | क्रीणीयातम् | क्रीणीयात |
| उ० पु० | क्रीणीयाम् | क्रीणीयाव | क्रीणीयाम |

लट् (आत्मनेपद)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | क्रीणीते (३२७) | क्रीणाते (३२९) | क्रीणते (३२९) |
| म० पु० | क्रीणीषे (३९) | क्रीणाथे | क्रीणीध्वे |
| उ० पु० | क्रीणे (३२९) | क्रीणीवहे | क्रीणीमहे |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अक्रीणीत (३२७) | अक्रीणाताम | अक्रीणत |
| म० पु० | अक्रीणीथाः (३२७) | अक्रीणाथाम् | अक्रीणीध्वम् |
| उ० पु० | अक्रीणि | अक्रीणीवहि | अक्रीणीमहि |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | क्रीणीताम् | क्रीणाताम् | क्रीणताम् |
| म० पु० | क्रीणीष्व (३२७) | क्रीणाथाम | क्रीणीध्वम् |
| उ० पु० | क्रीणै | क्रीणावहै | क्रीणामहै |

विधिलिङ्

क्रीणा ईत

क्रीण् ईत ( ३२९ )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | क्रीणीत | क्रीणीयाताम् | क्रीणीरन् |
| म० पु० | क्रीणीथाः | क्रीणीयाथाम् | क्रीणीध्वम् |
| उ० पु० | क्रीणीय (३२९) | क्रीणीवहि | क्रीणीमहि |

इसी प्रकार प्री ( ञ् ) to please, ज्ञा to know, आदि के रूप जानो। ज्ञा को (२८०) से 'जा' हो जाता है श्ना प्रत्यय परे होने पर। पू (ञ्) to purify, लू (ञ्) to cut off, वॄ (ञ्) to choose और धू (ञ्) to shake—इनको ह्रस्व हो जाता है श्ना प्रत्यय परे होने पर। रूप 'क्री' के समान ही हैं। पुनाति—पुनीते, लुनाति—लुनीते, वृणाति—वृणीते, धुनाति—धुनीते इत्यादि।

( ३४३ ) * अनिदित् हलन्त अङ्ग के उपधा-नकार का लोप हो जाता है कित्, ङित् प्रत्यय परे होने पर।

( ३४४ ) हलन्त धातु से परे 'श्ना' को शानच् ( आन ) आदेश होता है 'हि' परे होने पर।

बन्ध् ( to bind ) परस्मैपद

लट्

बन्ध् ना ति

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | बध्नाति (३४३)† | बध्नीतः (३२७) | बध्नन्ति (३२९) |

---

( ३४३ ) अनिदितां हल उपधायाः क्ङिति। * जिस का 'इ' इत् न हो॥ ( ३४४ ) हलः श्नः शानज्झौ॥

† श्ना प्रत्यय अपित् सार्वधातुक होने से ङित्-वत् है॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० पु० | बध्नासि (३४३) | बध्नीथः | बध्नीथ |
| उ० पु० | बध्नामि (३४३) | बध्नीवः (३२७) | बध्नीमः |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अबध्नात् | अबध्नीताम् | अबध्नन् (३२९) |
| म० पु० | अबध्नाः | अबध्नीतम् | अबध्नीत |
| उ० पु० | अबध्नाम् | अबध्नीव | अबध्नाम |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | बध्नातु | बध्नीताम् | बध्नन्तु |
| | बन्ध् ना हि | | |
| | बध् ना हि (३४३) | | |
| | बध् आन (३४४) * | | |
| म० पु० | बधान | बध्नीतम् | बध्नीत |
| उ० पु० | बध्नानि | बध्नाव | बध्नाम |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | बध्नीयात् (३२९) | बध्नीयाताम् | बध्नीयुः |
| म० पु० | बध्नीयाः | बध्नीयातम् | बध्नीयात |
| उ० पु० | बध्नीयाम् | बध्नीयाव | बध्नीयाम |

इसी प्रकार मुष् to steal, अश् to eat, पुष् to nourish के रूप जानो। मुष्णाति (४१), मुषाण, अश्नाति, अशान, पुष्णाति (४१), पुषाण (४२) इत्यादि।

---

* अदन्त अङ्ग होने से 'हि' का लुक् हो जाता है जैसे "भव" में होता है॥

ग्रह् ( to seize ) के र् को ऋ ( सम्प्रसारण ) हो जाता है ( २८६ ) से श्ना प्रत्यय परे होने पर। क्योंकि श्ना अपित् सार्वधातुक होने से ङित् वत् है ॥ गृह्णाति, गृह्णीते, गृहाण। इसके भी रूप बन्ध् के समान ही होते हैं ॥

---

## द्वितीय वर्ग—आर्धधातुक प्रत्यय

इस अध्याय के प्रारम्भ में यह निरूपित किया जा चुका है कि तिङ् और शित् से भिन्न धातु से विहित प्रत्यय को आर्धधातुक कहते हैं। इस वर्ग में ऐसे लकारों ( Tenses and Moods ) के रूप दर्शायेंगे जिनमें धातु से परे शित् सार्वधातुक शप् आदि नहीं आते किन्तु इन के अपवाद-रूप अन्य आर्धधातुक प्रत्यय लगाये जाते हैं और जिनके आदेश तिङ् की भी आर्धधातुक * संज्ञा है। यह आर्धधातुक प्रत्यय धातु मात्र से परे आते हैं, धातु किस गण में पढ़ी गई है यह कोई विचार नहीं। तिङ् प्रत्यय ( आदिष्ट, विकृत, अविकृत ) तो यहां भी समान ही हैं क्योंकि तिङ् लकार मात्र का आदेश है।

( ३४५ ) धातु मात्र से परे लृट् और लृङ् में ' स्य ', और लुट् में 'तास्' प्रत्यय आते हैं। यह ' स्य ' और ' तास्' आर्धधातुक प्रत्यय हैं और शप्, श्यन् आदि का अपवाद हैं।

( ३४६ ) लुट् प्रथमपुरुष के स्थान में क्रम से डा (आ) रौ, रस् प्रत्यय दोनों पदों में होते हैं। डा के पूर्व आस् का लोप होता है।

---

* लिट् के आदेश और आशीर्लिङ् के आदेश ' तिङ् ' की आर्धधातुक संज्ञा है अन्य की नहीं। ( ३४५ ) स्यतासी लृलुटोः। ( ३४६ ) लुटः प्रथमस्य डारौरसः।

(३४७) तास् प्रत्यय और अस् धातु के 'स्' को 'ह' आदेश होना है 'ए' परे होने पर।

(३४८) रकारादि प्रत्यय परे होने पर तास् और अस् के 'स्' का लोप हो जाता है।

(३४९) धकारादि प्रत्यय परे होने पर 'स्' का लोप हो जाता है।

तिङ् और तास् को मिला कर लुट् लकार में धातु से परे निम्नलिखित प्रत्यय (terminations) आते हैंः—

लुट् (First Future)

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ता (३४६) | तारौ (३४८) | तारः (३४८) | ता | तारौ (३४८) | तारः |
| म० पु० | तासि (३००) | तास्थः | तास्थ | तासे (३००) | तासाथे | ताध्वे (३४९) |
| उ० पु० | तास्मि | तास्वः | तास्मः | ताहे | तास्वहे | तास्महे |

तास्+डा (आ)—यहां पूर्व का लोप हो जाता है॥ तास्+सि, तास्+से यहां (३००) से पूर्व स् का लोप हो जाता है॥

तिङ् और स्य को मिला कर लृट् लकार में धातु से परे निम्न लिखित प्रत्यय आते हैंः—

लृट् (Second Future)

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | स्यति | स्यतः | स्यन्ति | स्यते | स्येते | स्यन्ते |
| म० पु० | स्यसि | स्यथः | स्यथ | स्यसे | स्येथे | स्यध्वे |
| उ० पु० | स्यामि | स्यावः | स्यामः | स्ये | स्यावहे | स्यामहे |

(३४७) ह एति। (३४८) रि च। (३४९) धि च।

स्य-प्रत्ययान्त अङ्ग के अदन्त होने से यहां (२६८) से दीर्घ होता है। अदन्त अङ्ग, होने से ही आत्मनेपद में इते, अन्ते, इथे प्रत्यय होते हैं। स्य+इते=स्येते, स्येथे इत्यादि॥

जो लङ् के आदेश तिङ् प्रत्यय हैं लृङ् के भी वही हैं- केवल यहां (३४९) से धातु से परे स्य प्रत्यय अधिक आता है और धातु से पूर्व (२६९) से अट्, आट् आगम भी होते हैं॥

(३५०) धातु से परे वलादि (वल्=यकार-भिन्न व्यञ्जन) आर्धधातुक प्रत्यय से पूर्व इट् (इ) का आगम होता है।

यह इट् सब धातुओं से परे नहीं होता, जिनसे परे होता है उन्हें सेट्, जिनसे परे नहीं होता उन्हें अनिट् और जिनसे परे विकल्प से होता है उन्हें वेट् (वा+इट्)कहते हैं॥

(३५१) जो धातु धातुपाठ में अनुदात्त एकाच् पढ़ी गई हो उस से परे वलादि आर्धधातुक से पूर्व इट् का आगम नहीं होता। अनेकाच् धातु सेट् ही होते हैं *।

यहां प्रसंग वश सेट् और अनिट् धातुओं का संग्रह करते हैं। ऊकारान्त, ॠकारान्त, यु to join, to disjoin अदादि परस्मैपद, रु to cry, अदादि प०, क्ष्णु to sharpen भ्वादि प०, स्नु to drip, अदादि प०, नु to praise अदादि प०, क्षु to cough, अदादि प०, श्वि to go, to increase भ्वादि प०, शीङ् to sleep अदादि आत्मनेपद, डीङ्, to fly भ्वादि, दिवादि आ०, श्रिञ् to resort to, भ्वादि उभयपद, वृङ् to select, वृञ् to choose स्वादि उ०-इन धातुओं के अतिरिक्त सब एकाच् अजन्त धातु अनिट् हैं अर्थात् स्वरान्त धातुओं में यही सेट् हैं। प्रसिद्ध २ अनिट् हलन्त धातु यह हैं:—

---

(३५०) आर्धधातुकस्येड् वलादेः।

शक् to be able, स्वादि परस्मैपद
पच् to cook भ्वादि उभयपद
मुच् to release, तुदादि उ०
वच् ( ब्रू का आदेश भी ) to speak अदादि
सिच् to sprinkle, तुदादि उ०
प्रच्छ् to inquire, तुदादि प०
त्यज् to give up भ्वादि प०
भज् to serve भ्वादि उ०
भुज् to protect; to eat रुधादि उ०
मस्ज् to bathe तुदादि प०
यज् to worship; to give, भ्वादि उ०
युज् to unite, to meditate, रुधादि उ०
सञ्ज् to attach भ्वादि प०
सृज् to create तुदादि, प० दिवादि आ०
अद् to eat अदादि प०
छिद् to cut in twain रुधादि उ०
तुद् to pain तुदादि, उ०
नुद् to prompt, to direct, तुदादि उ०
पद् to go दिवादि आत्मनेपद
भिद् to break, to shatter रुधादि उ०
विद् to be दिवादि आ०, रुधा० आ० to consider
शद् to reduce भ्वादि आ० सार्वधातुक शित् परे ।
सद् to go, to decay, भ्वादि प०
क्रुध् to be angry दिवादि प०
क्षुध् to be hungry दिवादि प०
बन्ध् to bind क्र्यादि प०

बुध् to know दिवादि आत्मनेपद
युध् to fight दिवादि आ०
रुध् to obstruct रुधादि उ०
राध्–साध् to accomplish स्वादि प०
मन् to think, to consider दिवादि आ०
हन् to strike, to kill, अदादि प०
आप् to obtain स्वादि प०
क्षिप् to throw तुदादि उ०
तृप् to be pleased दिवादि प०
लिप् to besmear तुदादि उ०
लुप् to lop off तुदादि उ०
स्वप् to sleep अदादि प०
रभ् to begin भ्वादि आ०
लभ् to obtain भ्वादि आ०
गम् to go भ्वादि प०
नम् to bend, to bow भ्वादि प०
यम to restrain भ्वादि प०
रम् to sport, to play, भ्वादि आ०
क्रुश् to call out, to cry, भ्वादि प०
दंश् to bite, to sting भ्वादि प०
दिश् to give तुदादि उ०
दृश् to see भ्वादि प०
विश् to enter, तुदादि प०
स्पृश् to touch तुदादि प०
कृष् to plough, to drag, भ्वादि प०, तुदादि उ०
तुष् to be contented दिवादि प०

द्विष् to hate अदादि उ०
पुष् to nourish दिवादि प०
शुष् to run dry दिवादि प०
वस् to dwell भ्वादि प०
रुह् to grow भ्वादि प०
वह् to lead, to carry भ्वादि उ०

भू to be

लुट् (First Future)

भू इ ता†
भो इ ता (२६१)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | भविता (५) | भवितारौ | भवितारः |
| म० पु० | भवितासि | भवितास्थः | भवितास्थ |
| उ० पु० | भवितास्मि | भवितास्वः | भवितास्मः |

लृट् (Second Future)

भू इ स्यति
भो इ स्यति (२६१)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | भविष्यति (३९) | भविष्यतः | भविष्यन्ति |
| म० पु० | भविष्यसि | भविष्यथः | भविष्यथ |
| उ० पु० | भविष्यामि | भविष्यावः | भविष्यामः |

लृङ् (Conditional)

अ भू इ स्य त् (३४५)
अ भो इ स्य त् (२६१)

---

† भू धातु ऊकारान्त होने से सेट् है ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अभविष्यत् (३९) | अभविष्यताम् | अभविष्यन् |
| म० पु० | अभविष्यः | अभविष्यतम् | अभविष्यत |
| उ० पु० | अभविष्यम् | अभविष्याव | अभविष्याम |

शी (ङ्)( to sleep ) आत्मनेपदी

लुट्

शी इ ता

शे इ ता ( २६१ )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शयिता | शयितारौ | शयितारः |
| म० पु० | शयितासे | शयितासाथे | शयिताध्वे |
| उ० पु० | शयिताहे (३४७) | शयितास्वहे | शयितास्महे |

लृट्

शी इ स्यते

शे इ स्यते (२६१)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शयिष्यते (३९) | शयिष्येते | शयिष्यन्ते |
| म० पु० | शयिष्यसे | शयिष्येथे | शयिष्यध्वे |
| उ० पु० | शयिष्ये | शयिष्यावहे | शयिष्यामहे |

लृङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अशयिष्यत | अशयिष्येताम् | अशयिष्यन्त |
| म० पु० | अशयिष्यथाः | अशयिष्येथाम् | अशयिष्यध्वम् |
| उ० पु० | अशयिष्ये (२) | अशयिष्यावहि | अशयिष्यामहि |

( ३५२ ) ब्रू धातु को 'वच्' आदेश होता है आर्धधातुक विषय में।

---

( ३५२ ) ब्रुवो वचिः ।

( ३५३ ) ऋकारान्त धातु तथा 'हन्' धातु से परे इट् का आगम होता है 'स्य' प्रत्यय परे होने पर। वृ (ङ्) और वृ(ञ्) के बिना सब एकाच् ऋकारान्त धातु अनिट् हैं, हन् भी अनिट् है, अतः स्य प्रत्यय परे होने पर इट् का विशेष विधान किया है।

( ३५४ ) वृङ्, वृञ् और ॠकारान्त धातुओं से परे इट् (इ) को विकल्प से दीर्घ हो जाता है॥

( ३५५ ) धातुपाठ में जो धातु एजन्त ( एच्+अन्त ) पढ़ी गई हो उसके 'एच्' को आकार आदेश होता है, परन्तु शित् प्रत्यय परे होने पर ऐसा नहीं होता।

( ३५६ ) षकार और ढकार को ककार आदेश होता है सकार परे होने पर।

( ३५७ ) मस्ज् के अन्त्य अक्षर से पूर्व तथा नश् के 'अ' के पश्चात् नुम् ( न् ) का आगम होता है झलादि प्रत्यय परे होने पर।

( ३५८ ) पद के अन्त में अथवा झल् परे होने पर जो संयोग हो उसके आदि 'स्', 'क्' का लोप हो जाता है।

( ३५९ ) सृज् ( to create ) और दृश् के अन्त्य अच् ( ऋ ) के परे अ (म्) आगम होता है अ-कित् झलादि प्रत्यय परे होने पर।

---

( ३५३ ) ऋद्धनोः स्ये। ( ३५४ ) वॄतो वा।

( ३५५ ) आदेच उपदेशेऽशिति। ( ३५६ ) षढोः कः सि। ( ३५७ ) मस्जिनशोर्झलि। ( ३५८ ) स्कोः संयोगाद्योरन्ते च। ( ३५९ ) सृजिदृशोर्झल्यमकिति।

( ३६० ) एकाच् झषन्त धातु के अवयव 'बश्' को 'भष्' हो जाता है पदान्त विषय में, सकार वा 'ध्व' शब्द परे होने पर।

( ३६१ ) तकारादि आर्धधातुक प्रत्यय परे होने पर इष् (to desire), सह्, लुभ् (to covet), रुष्, रिष् (to injure) से परे इ (ट्) का आगम विकल्प से होता है। इन धातुओं के सेट् होने से नित्य ही इट् प्राप्त था, यहां विकल्प कर दिया।

( ३६२ ) गम् धातु से परे इ ( ट् ) आगम होता है सकारादि आर्धधातुक प्रत्यय परे होने पर परस्मैपद में। गम् धातु के अनिट् होने से इडागम कहीं भी प्राप्त नहीं था।

( ३६३ ) अस् (to be) को 'भू' आदेश होता है आर्धधातुक विषय में।

( ३६४ ) सकारान्त अङ्ग के सकार को तकार आदेश होता है सकारादि आर्धधातुक परे होने पर।

( ३६५ ) ग्रह् धातु से परे इ ( ट् ) को दीर्घ हो जाता है, परन्तु लिट् लकार में ऐसा नहीं होता।

( ३६६ ) ढकार का ढकार परे होने पर लोप हो जाता है।

( ३६७ ) सह् और वह् धातुओं के अवर्ण के स्थान 'ओ' हो जाता है ढ-लोप होने पर।

---

( ३६० ) एकाचो बशो भष् झषन्तस्य स्ध्वोः। ( ३६१ ) तीषसहलुभरुषरिषः। ( ३६२ ) गमेरिट् परस्मैपदेषु। ( ३६३ ) अस्तेर्भूः॥ ( ३६४ ) सः स्यार्धधातुके। ( ३६५ ) ग्रहोऽलिटि दीर्घः। ( ३६६ ) ढो ढे लोपः। ( ३६७ ) सहिवहोरोदवर्णस्य।

| धातु | लुट् उ० पु० | लृट् उ० पु० | लृङ् उ० पु० |
|---|---|---|---|
| *घ्रा | घ्रातास्मि | घ्रास्यामि | अघ्रास्यम् |
| दा | दातास्मि<br>दाताहे | दास्यामि<br>दास्ये | अदास्यम्<br>अदास्ये |
| धा | धातास्मि<br>धाताहे | धास्यामि<br>धास्ये | अधास्यम्<br>अधास्ये |
| ध्मा | ध्मातास्मि | ध्मास्यामि | अध्मास्यम् |
| पा पीना | पातास्मि | पास्यामि | अपास्यम् |
| म्ना | म्नातास्मि | म्नास्यामि | अम्नास्यम् |
| स्था | स्थातास्मि | स्थास्यामि | अस्थास्यम् |
| हा त्यागना | हातास्मि | हास्यामि | अहास्यम् |
| चि | चेतास्मि (२६१) | चेष्यामि (३९) | अचेष्यम् |
| जि<br>वि, परा | जेतास्मि<br>जेताहे | जेष्यामि<br>जेष्ये | अजेष्यम्<br>अजेष्ये |
| श्रि | श्रि इ तास्मि<br>श्रे इ तास्मि (२६१) | | |
| | श्रयितास्मि<br>श्रयिताहे | श्रयिष्यामि<br>श्रयिष्ये | अश्रयिष्यम्<br>अश्रयिष्ये |
| हि | हेतास्मि | हेष्यामि | अहेष्यम् |

---

*घ्रा—स्था धातुओं को 'जिघ्र' आदि आदेश नहीं हुए क्योंकि परे शित् प्रत्यय नहीं है। दा, धा को द्वित्व आदि नहीं हुआ, यतः शप् का अपवाद स्य, तास् हैं न कि श्लु ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| क्री | केतास्मि<br>क्रेताहे | क्रेष्यामि (२६१,३९)<br>क्रेष्ये | अक्रेष्यम्<br>अक्रेष्ये |
| नी | नेतास्मि<br>नेताहे | नेष्यामि<br>नेष्ये | अनेष्यम्<br>अनेष्ये |
| भी | भेतास्मि | भेष्यामि | अभेष्यम् |
| धू (ञ्)* | धोतास्मि<br>धवितास्मि<br>धोताहे<br>धविताहे | धोष्यामि<br>धविष्यामि<br>धोष्ये<br>धविष्ये | अधोष्यम्<br>अधविष्यम्<br>अधोष्ये<br>अधविष्ये |
| ब्रू | वच् तास्मि (३५२) | वच् स्यामि<br>वक् स्यामि | |
| | वक्तास्मि (६८)<br>वक्ताहे | वक्ष्यामि<br>वक्ष्ये | अवक्ष्यम्<br>अवक्ष्ये |
| लू | लवितास्मि<br>लविताहे | लविष्यामि<br>लविष्ये | अलविष्यम्<br>अलविष्ये |
| श्रु | श्रोतास्मि | श्रोष्यामि (३९) | अश्रोष्यम् |
| स्तु | स्तोतास्मि | स्तोष्यामि | अस्तोष्यम् |
| हु | होतास्मि | होष्यामि | अहोष्यम् |
| कृ | कर्तास्मि<br>कर्ताहे | करिष्यामि (३५३)<br>करिष्ये | अकरिष्यम्<br>अकरिष्ये |

---

* धू (ञ् धातु वेट् है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| जागृ | जागरिता | जागरिष्यामि † | अजागरिष्यम् |
| आ+दृ | आदर्ताहे | आदरिष्ये (३५३) | आदरिष्ये |
| +मृ(ङ्) | मर्तास्मि | मरिष्यामि(३५३) | अमरिष्यम् |
| सृ | सर्तास्मि | सारिष्यामि | असारिष्यम् |
| स्मृ | स्मर्तास्मि | स्मरिष्यामि | अस्मरिष्यम् |
| हृ (ञ्) | हर्तास्मि<br>हर्ताहे | हरिष्यामि (३५३)<br>हरिष्ये | अहरिष्यम्<br>अहरिष्ये |
| वृ (ङ्) | वरिताहे<br>वरीताहे (३५४) | वरिष्ये (३५४)<br>वरीष्ये | अवरिष्ये<br>अवरीष्ये |
| कॄ | करितास्मि<br>करीतास्मि | करिष्यामि (३५४)<br>करीष्यामि | अकरिष्यम्<br>अकरीष्यम् |
| तॄ | तरितास्मि<br>तरीतास्मि | तरिष्यामि<br>तरीष्यामि | अतरिष्यम्<br>अतरीष्यम् |
| वॄ (ञ्) | वरितास्मि<br>वरीतास्मि<br>वरिताहे<br>वरीताहे | वरिष्यामि<br>वरीष्यामि<br>वरिष्ये<br>वरीष्ये | अवरिष्यम्<br>अवरीष्यम्<br>अवरिष्ये<br>अवरीष्ये |
| दो | दातास्मि (३५५) | दास्यामि | अदास्यम् |
| छो | छातास्मि(३५५) | छास्यामि | अछास्यम् |
| शो | शातास्मि(३५५) | शास्यामि | अशास्यम् |

† जागृ धातु अजन्त है और अनेकाच् होने से सेट् है। + यहां मृ धातु से परस्मैपद प्रत्यय ही आते हैं ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| सो | सातास्मि(३५५) | सास्यामि | असास्यम् |
| गै | गातास्मि (३५५) | गास्यामि | अगास्यम् |
| ध्यै | ध्यातास्मि(३५५) | ध्यास्यामि | अध्यास्यम् |
| शक् | शक्तास्मि | *शक्ष्यामि (३९) | अशक्ष्यम् |
| ईक्ष् | ईक्षिताहे | ईक्षिष्ये | ऐक्षिष्ये |
| पच् | पक्तास्मि (६८) | पक्ष्यामि (६८,३९) | अपक्ष्यम् |
| मुच् | मोक्तास्मि<br>मोक्ताहे | मोक्ष्यामि (६८,३९)<br>मोक्ष्ये | अमोक्ष्यम्<br>अमोक्ष्ये |
| रच् | रच्+णिच् तास्मि (२८७)<br>रचि+इ तास्मि †<br>रचे इ तास्मि (२६१) | | |
| | रचयितास्मि (५) | रचयिष्यामि | अरचयिष्यम् |
| सिच् | सेक्तास्मि<br>सेक्ताहे | सेक्ष्यामि<br>सेक्ष्ये | असेक्ष्यम्<br>असेक्ष्ये |
| प्रच्छ् | प्र ष् तास्मि (६९) | प्र ष् स्यामि (६९)<br>प्र क् स्यामि (३५६) | |
| | प्रष्टास्मि (२२) | प्रक्ष्यामि (३९) | अप्रक्ष्यम् |
| त्यज् | त्यक्तास्मि(६८,१५) | त्यक्ष्यामि | अत्यक्ष्यम् |

---

गै, ध्यै भ्वादि धातु है। गै + अति=गायति, ध्यायति इत्यादि। *शक् स्यामि, यहां ( ३९ ) से स् को ष् होता है, क् और ष् मिल कर " क्ष् " बन जाता है। † चुरादि धातुओं से णिच् (इ) सर्वत्र आता है क्योंकि यह स्वार्थ में प्रत्यय है। णिच् के पश्चात् धातु अनेकाच् होने से "सेट्" होता है ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| भुज् | भोक्तास्मि (६८,१५) / भोक्ताहे | भोक्ष्यामि / भोक्ष्ये | अभोक्ष्यम् / अभोक्ष्ये |
| मस्ज् | म स् न् ज् तास्मि (३५७) | | |
| | म न् ज् तास्मि (३५८) | | |
| | म न् क् तास्मि (६८,९५) | | |
| | मङ्क्तास्मि (१९,२०) | मङ्क्ष्यामि (३९) | अमङ्क्ष्यम् |
| यज् | य ष् तास्मि (६९) | य ष् स्यामि (६९) | |
| | यष्टास्मि (२२) / यष्टाहे | यक् स्यामि (३५६) / यक्ष्यामि–यक्ष्ये | अयक्ष्यम् / अयक्ष्ये |
| युज् | योक्तास्मि / योक्ताहे | योक्ष्यामि (३९) / योक्ष्ये | अयोक्ष्यम् / अयोक्ष्ये |
| सञ्ज् | सङ्क्तास्मि (६८ १५) | सङ्क्ष्यामि (१९,२०) | असङ्क्ष्यम् |
| सृज् | सृ+अ ज् तास्मि (३५९) | स्र ज् स्यामि (३५९) | |
| | स्रज् तास्मि (४) | स्रष् स्यामि (६९) | |
| | | स्रक् स्यामि (३५६) | |
| | स्रष्टास्मि(६९,२२) | स्रक्ष्यामि (३९) | अस्रक्ष्यम् |
| स्वञ्ज् | स्वङ्क्ताहे | स्वङ्क्ष्ये | अस्वङ्क्ष्ये |
| वृत् | वर्तिताहे | वर्तिष्ये | अवर्तिष्ये |
| कथ् | कथयितास्मि | कथयिष्यामि | अकथयिष्यम् |
| छिद् | छेत्तास्मि(१५) / छेत्ताहे | छेत्स्यामि / छेत्स्ये | अछेत्स्यम् / अछेत्स्ये |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तुद् | तोत्तास्मि<br>तोत्ताहे | तोत्स्यामि<br>तोत्स्ये | अतोत्स्यम्<br>अतोत्स्ये |
| पद् | पत्ताहे (१५) | पत्स्ये | अपत्स्ये |
| भिद् | भेत्तास्मि (१५)<br>भेत्ताहे | भेत्स्यामि<br>भेत्स्ये | अभेत्स्यम्<br>अभेत्स्ये |
| विद् (to know) | वेदितास्मि | वेदिष्यामि | अवेदिष्यम् |
| विद् to be | वेत्ताहे | वेत्स्ये | अवेत्स्ये |
| शद् | शत्तास्मि (१५) | शत्स्यामि | अशत्स्यम् |
| सद् | सत्तास्मि (१५) | सत्स्यामि | असत्स्यम् |
| क्रुध् | क्रुध् धा स्मि (३३७) | | |
| | क्रोद्धास्मि (१६) | क्रोत्स्यामि (१५) | अक्रोत्स्यम् |
| वन्ध् | वन्द्धास्मि (३३७) | भन्त्स्यामि (३६०) | अभन्त्स्यम् |
| वुध् दिवा० | वोद्धाहे | भोत्स्ये (३६०, १५) | अभोत्स्ये |
| वुध् भ्वा० | वोधितास्मि | वोधिष्यामि | अवोधिष्यम् |
| युध् | योद्धाहे | योत्स्ये (१४) | अयोत्स्ये |
| रुध् | रोद्धास्मि<br>रोद्धाहे | रोत्स्यामि (१५)<br>रोत्स्ये | अरोत्स्यम्<br>अरोत्स्ये |
| तन् | तनितास्मि<br>तनिताहे | तनिष्यामि<br>तनिष्ये | अतनिष्यम्<br>अतनिष्ये |
| हन् | हन्तास्मि | हनिष्यामि (३५३) | अहनिष्यम् |
| आप् | आप्तास्मि | आप्स्यामि | आप्स्यम् |

| | | | |
|---|---|---|---|
| लिप् | लेप्तास्मि<br>लेप्ताहे | लेप्स्यामि<br>लेप्स्ये | अलेप्स्यम्<br>अलेप्स्ये |
| लुप् | लोप्तास्मि<br>लोप्ताहे | लोप्स्यामि<br>लोप्ताहे | अलोप्स्यम्<br>अलोप्स्ये |
| स्वप् | स्वप्तास्मि | स्वप्स्यामि | अस्वप्स्यम् |
| रभ् | रब्धाहे(३३७,१६) | रप्स्ये (१५) | अरप्स्ये |
| लभ् | लब्धाहे | लप्स्ये (१५) | अलप्स्ये |
| लुभ् | लोब्धास्मि (३३७)<br>लोभितास्मि | लोभिष्यामि | अलोभिष्यम् |
| क्रम् | क्रमितास्मि | क्रमिष्यामि | अक्रमिष्यम् |
| क्लम् | क्लमितास्मि | क्लमिष्यामि | अक्लमिष्यम् |
| गम् | गन्तास्मि(१९,२०) | गमिष्यामि(३६२) | अगमिष्यम् |
| सम्+गम | संगन्ताहे | संगंस्ये | असंगंस्ये |
| भ्रम् | भ्रमितास्मि | भ्रमिष्यामि | अभ्रमिष्यम् |
| रम् | रन्ताहे | रंस्ये | अरंस्ये |
| शम् | शमितास्मि | शमिष्यामि | अशमिष्यम् |
| श्रम् | श्रमितास्मि | श्रमिष्यामि | अश्रमिष्यम् |
| दिव् | देवितास्मि | देविष्यामि | अदेविष्यम् |
| दंश् | दंश् तास्मि | दंष् स्यामि (६९) | |
| | दंष् तास्मि (६९) | दंक् ष्यामि (३५६,३९) | |
| | दंष्टास्मि (२२) | दंक्ष्यामि | अदङ्क्ष्यम् |
| दृश् | द अ श् तास्मि (३५९) | | |
| | द्र ष् तास्मि (६९) | | |
| | द्रष्टास्मि (२२) | द्रक्ष्यामि (३५९) | अद्रक्ष्यम् |

| | | | |
|---|---|---|---|
| नश् | नशितास्मि | नशिष्यामि | अनशिष्यम् |
| | न न् श् तास्मि(३५७) | नं ष् स्यामि | |
| | नं ष् तास्म (१९) | नं क् ष्यामि (३५६, ३९) | |
| | नंष्टास्मि (२२) | नङ्क्ष्यामि | अनङ्क्ष्यम् |
| इष् | एषितास्मि<br>एष्टास्मि<br>(३६१,२२) | एषिष्यामि | ऐषिष्यम् |
| तुष् | तोष्टास्मि (२२) | तोक्ष्यामि | अतोक्ष्यम् |
| पुष् दिवा० | पोष्टास्मि | पोक्ष्यामि | अपोक्ष्यम् |
| मुष् | मोषितास्मि | मोषिष्यामि | अमोषिष्यम् |
| रिष् भ्वा० | रेषितास्मि<br>रेष्टास्मि<br>(३६१) | रेषिष्यामि | अरेषिष्यम् |
| रुष् भ्वा० | रोषितास्मि<br>(३६१)<br>रोष्टास्मि | रोषिष्यामि | अरोषिष्यम् |
| अस् | भवितास्मि(३६३) | भविष्यामि | अभविष्यम् |
| वस् | वस्तास्मि | वत्स्यामि (३६४) | अवत्स्यम् |
| शास् | शासितास्मि | शासिष्यामि | अशासिष्यम् |
| ग्रह् | ग्रहीतास्मि<br>(३६५)<br>ग्रहीताहे | ग्रहीष्यामि<br>(३६५)<br>ग्रहीष्ये | अग्रहीष्यम्<br>अग्रहीष्ये |
| दह् भ्वा० | दह् तास्मि | द घ् स्यामि † | |
| | द घ् धास्मि (३३७) | ध घ् स्यामि (३६०) | |

† उपदेश में दकारादि हकारान्त धातु के 'ह्' को घ होता है झल् परे होने पर और पदान्त विषय में।

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | धक् स्यामि (८५) | |
| | दग्धास्मि (१६) | धक्ष्यामि (३९) | अधक्ष्यम् |
| रुह् | रोढ् तास्मि (८३) | रोढ् स्यामि (८३) | |
| | रोढ् ढास्मि (३३७,२२) | रोक् स्यामि (३५६) | |
| | रोढास्मि (३६६) | रोक्ष्यामि (३९) | अरोक्ष्यम् |
| वह् | वढ् धास्मि (८३,३३७) | | |
| | वढ् ढास्मि (२२) | वढ् स्यामि | |
| | वढास्मि (३६६) | वक् स्यामि (३५६) | |
| | वोढास्मि (३६७) | वक्ष्यामि | अवक्ष्यम् |
| सह् | { सोढाहे | | |
| | सहिताहे | सहिष्ये | असहिष्ये |

## लुङ् (Aorist)

लुङ् लकार में धातु से परे * अङ्, सिच्, चङ्, आदि प्रत्यय आते हैं। कहीं २ सिच् का लुक् भी होजाता है। किस धातु से परे कौन सा प्रत्यय आता है यह क्रमशः नियमों द्वारा दिखलाकर रूप प्रदर्शन करेंगे। दोनों पदों में लुङ्-प्रत्यय वही हैं जो लुङ् के हैं। परस्मैपद में सिच् प्रत्यय से परे (२६७) से प्रथमपुरुष वहुवचन जुस् (उस्) होता है और सिच्-लुक् होने पर आकारान्त धातु से भी + ॥

( ३६८ ) दिवादिगण में पठित पुष् आदि, भ्वादिगण में पठित द्युत् आदि तथा लृदित् धातुओं से परे अ ( ङ् ) प्रत्यय होता है परस्मैपदी लुङ् में।

---

* अङ्, सिच् और चङ् आर्धधातुक प्रत्यय हैं। + आतः ॥

( ३६८ ) पुषादिद्युताद्युलृदितः परस्मैपदेषु।

( ३६९ ) अद् को घस्लृ ( घस् ) आदेश होता है लुङ्-प्रत्यय और 'सन्' प्रत्यय परे होने पर।

( ३७० ) पत्लृ ( पत् ) धातु के 'अ' से परे पुम् ( प् ) आगम होता है अ ( ङ् ) प्रत्यय परे होने पर।

( ३७१ ) अस् ( to throw ), ब्रू का आदेश वच् अथवा अदादि 'वच्' धातु तथा † चक्ष्' ( to tell ) के आदेश ख्या ( ञ् ) से परे अ ( ङ् ) प्रत्यय आता है लुङ् में *।

( ३७२ ) वच् के 'अ' से परे उ ( म् ) आगम होता है अङ् परे होने पर।

( ३७३ ) अस् धातु के अन्त में थुक् ( थ् ) आगम होता है अङ् प्रत्यय परे होने पर।

( ३७४ ) जुहोत्यादि 'सृ' और 'ऋ', तथा शास् (to instruct) से परे अङ् प्रत्यय आता है कर्तृवाची लुङ् परे होने पर।

( ३७५ ) लिप्, सिच्, ह्वे ( ञ् ) to call, to challenge से परे अङ् प्रत्यय आता है परस्मैपदी लुङ् में। आत्मनेपद में यह प्रत्यय विकल्प से आता है, पक्ष में सिच् ( स् ) होता है।

( ३७६ ) इरित् ( 'इर्' जिस का इत् हो ) धातु से अङ् विकल्प से आता है परस्मैपदी लुङ् में।

---

(३६९) लुङ्सनो र्घस्लृ। ( ३७० ) पतः पुम्। ( ३७१ ) अस्यतिवक्तिख्यातिभ्योऽङ्। † चक्ष् अदादि आत्मनेपदी धातु है, चष्टे, चक्षाते, चक्षते। * जहां जहां इन नियमों में परस्मैपद वा आत्मनेपद का विशेष ग्रहण नहीं किया, वहां २ अङ् दोनों पदों में होता है ऐसा समझना चाहिये। ( ३७२ ) वच उम्। ( ३७३ ) अस्यतेस्थुक्। ( ३७४ ) सर्तिशास्त्यर्तिभ्यश्च। ( ३७५ ) लिपिसिचिह्वश्च। आत्मनेपदेष्वन्यतरस्याम्। ( ३७६ ) इरितो वा।

( ३७७ ) अ ( ङ् ) परे होने पर 'ऋ' और दृश् धातु के 'इक्' को गुण होता है। अ (ङ्) प्रत्यय के ङित् होने से (२६४) से सर्वत्र गुण का निषेध हो जाता है। अतः यहां पुनः विधान कर दिया॥

## लुङ्—अङ्-प्रत्यय

पुष् to nourish, दिवादि

| | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अ पुष् अ त् (२६९, ३६८) | अ पुष् अ ताम् | अ पुष् अ अन् |
| | अपुषत् (२६४) | अपुषताम् | अपुषन् (२६४) |
| म० पु० | अपुषः | अपुषतम् | अपुषत |
| उ० पु० | अपुषम् | अपुषाव (२६८) | अपुषाम |

| धातु | गण | लुङ् प्र० पु० | धातु | गण | लुङ् प्र० पु० |
|---|---|---|---|---|---|
| शुष् | दिवा० | अशुषत् (३६८) | शम् | दिवा० | अशमत् |
| तुष् | ,, | अतुषत् (३६८) | श्रम् | ,, | अश्रमत् |
| श्लिष् | ,, | अश्लिषत् | भ्रम् | ,, | अभ्रमत् |
| क्रुध् | ,, | अक्रुधत् | क्लम् | ,, | अक्लमत् |
| शुध् | ,, | अशुधत् | भ्रंश् | ,, | अभ्रशत्(३४३) |
| नश् | ,, | अनशत् | हृष् | ,, | अहृषत् |
| तृप् | ,, | अतृपत् | कुप् | ,, | अकुपत् |
| मिद् | ,, | अमिदत् | गृध् | ,, | अगृधत् |
| तम् | ,, | अतमत् | लुभ् | ,, | अलुभत् |
| दम् | ,, | अदमत् | | | |

---

( ३७७ ) ऋदृशोऽङि गुणः ॥

द्युत् आदि धातु आत्मनेपदी हैं, परन्तु लुङ् में इन से विकल्प से परस्मैपद प्रत्यय भी आते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| द्युत् | भ्वादि | अद्युतत् (३६८) |
| रुच् | ,, | अरुचत् |
| शुभ् | ,, | अशुभत् |
| स्विद् | ,, | अस्विदत् |
| स्रंस् | ,, | अस्रसत् (३४३) |
| ध्वंस् | ,, | अध्वसत् (३४३) |
| वृत् | ,, | अवृतत् |
| वृध् | ,, | अवृधत् |
| स्यन्द् | ,, | अस्यदत् |
| स्रम्भ् | ,, | अस्रभत् |

आपॢ (आप्) स्वादि आपत् (३६८)
गमॢ (गम्) भ्वादि अगमत्
घस्लृ (घस्) अदादि अघसत् (३६९)
पतॢ (पत्) भ्वादि अपप्तत् (३७०)
मुचॢ (मुच्) तुदादि अमुचत्
लुपॢ (लुप्) ,, अलुपत्
विदॢ (विद्) तुदादि अविदत्
शकॢ (शक्) स्वादि अशकत्
शदॢ (शद्) भ्वादि अशदत्
सदॢ (सद्) ,, असदत्
अस् to throw दिवा० आस्थत् (३७१, ३७२)
ब्रू वा वच् अदा० अव उच् अत् अवोचत्
चक्ष् अदा० अ ख्या अ त् (३७१) अख्यत् *
शास् अदा० अशास् अ त् (३७४) आशिस् अ त् (३११) अशिषत् (७८)
लिप् तुदादि अलिपत् (३७५)
सिच् ,, असिचत्
ह्वे (ह्व) भ्वा० अ ह्वा अ त् (३५५) अह्वत् *
छिदिर् (छिद्) रु० अच्छिदत् (३७६)
भिदिर् (भिद्) रुधादि अभिदत्
बुधिर् (बुध्) भ्वा० अबुधत्

* "आतो लोप इटि च"—इस सूत्र से यहां आकार का लोप होता है। इस सूत्र की व्याख्या लिट् प्रकरण में करेंगे

दृशिर् (दृश्) ,, अदर्शत् (३७७)
युजिर् (युज्) [illegible]धा० अयुजत्
रुदिर् (रुद्) [illegible]० अरुदत्
रुधिर् (रुध्) [illegible]० अरुधत्
रिचिर् (रिच्) ,, अरिचत्

शुचिर् (शुच्) दिव० अशुचत् (to bathe)
स्कन्दिर् (स्कन्द्) भ्वा०
अ स् न्द् अ त्
अस्कदत् (३४३)
स्फुटिर् (स्फुट्) भ्वा० अस्फुटत्

---

## सिच्-प्रत्यय

लुङ् लकार में धातु से परे सिच् (स्) प्रत्यय आता है दोनों पदों में। सिच् आर्धधातुक है और धातु मात्र से विधान किया गया है। अङ्, चङ् आदि इसके अपवाद हैं। वलादि आर्धधातुक होने से सेट् धातुओं से परे सिच् से पूर्व इ (ट्) आगम भी होता है।

### शी (ङ्) to sleep, आत्मनेपदी।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अ शी इ स् त<br>अशे इष् त (२६१,३९)<br>अशयिष्ट (५,२२) | अ शी इ स् आताम्<br>अशे इष् आताम्<br>अशयिषाताम् | अशी इस् अत<br>अशे इष् अत<br>अशयिषत |
| म० पु० | अशयिष्ठाः | अशयिषाथाम् | अशयिध्वम् (३४९)<br>अशयिढ्वम् (३७८) |
| उ० पु० | अशयिषि | अशयिष्वहि | अशयिष्महि |

---

† सिच्-प्रत्ययान्त अङ्ग के हलन्त होने से लुङ् के प्रत्यय आताम्, अत और आथाम् आदि होते हैं॥

(३७८) a इणन्त अङ्ग से परे आशीर्लिङ् में 'षीध्वम्', लुङ् में 'ध्वम्' और लिट् में 'ध्वे' के धकार को मूर्धन्य (ढ्) हो जाता है। b परन्तु यदि इण् से परे 'इट्' भी हो तो यह आदेश विकल्प से होता है।

(३७९) हलन्त धातु जिसके हल् से पूर्व 'इक्' हो, से परे झलादि लिङ् और सिच् कित् होते हैं आत्मनेपद में। झलादि लिङ् और सिच् तभी संभव होते हैं जब सीयुट् (सीय्) और सिच् (स्) से पूर्व इट् आगम न हो, अर्थात् जब धातु अनिट् हो।

(३८०) ऋवर्णान्त धातु से परे झलादि लिङ् और सिच् कित् होते हैं आत्मनेपद में।

(३८१) झल् से परे 'स्' का लोप हो जाता है झल् परे होने पर।

(३८२) ह्रस्वान्त अङ्ग से परे 'स्' का लोप होजाता है झल् परे होने पर।

(३८३) स्था धातु तथा घु-संज्ञक को इत् (इ) अन्तादेश होता है और सिच् कित् होता है आत्मनेपद में। घु-संज्ञकों के लिये देखो नियम (३०२)॥

(३८४) पद् धातु से परे च्विण् (इ) प्रत्यय आता है लुङ् में 'त' परे होने पर। दीप्, जन् आदि धातुओं से विकल्प से आता है॥

(३८५) च्विण् से परे 'त' शब्द का लुक् हो जाता है।

---

(३७८) इणः षीध्वंलुङ्लिटां धोऽङ्गात्। विभाषेटः॥ (३७९) लिङ्सिचावात्मनेपदेषु। (३८०) उश्च। (३८१) झलो झलि। (३८२) ह्रस्वादङ्गात्। (३८३) स्थाघ्वोरिच्च। (३८४) चिण् ते पदः। (३८५) चिणो लुक्॥

## द्युत् भ्वादि सेट् आत्मनेपदी

### लुङ्

प्र० पु० अ द्युत् इ स् त

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अद्योतिष्ट (२६२, २२) | अद्योतिषाताम् | अद्योतिषत |
| म० पु० | अद्योतिष्ठाः | अद्योतिषाथाम् | अद्योतिध्वम् (३४९) |
| उ० पु० | अद्योतिषि | अद्योतिष्वहि | अद्योतिष्महि |

हम ऊपर ( ३६८ ) नियम के उदाहरणों में द्युत् आदि धातुओं के परस्मैपद में लुङन्त रूप दिखा चुके हैं, अब इनके आत्मनेपद में लुङन्त रूप लिखते हैं।

| धातु | लुङ् प्र० पु० | उ० पु० |
|---|---|---|
| रुच् | अरोचिष्ट | अरोचिषि |
| शुभ् | अशोभिष्ट | अशोभिषि |
| मिद् | अमेदिष्ट | अमेदिषि |
| स्रंस् | अस्रंसिष्ट | अस्रंसिषि |
| ध्वंस् | अध्वंसिष्ट | अध्वंसिषि |
| वृत् | अवर्तिष्ट | अवर्तिषि |
| वृध् | अवर्धिष्ट | अवर्धिषि |
| स्यन्द् | अस्यन्दिष्ट | अस्यन्दिषि |
| स्रम्भ् | अस्रम्भिष्ट | अस्रम्भिषि |

---

| | प्र० पु० | म० पु० |
|---|---|---|
| क्री | अक्रेष्ट (२६१, २२) | अक्रेढ्वम् ( ३७८ a ) |
| चि | अचेष्ट, अचेषाताम् | अचेढ्वम् ( ३७८ a ) |
| वि+जि | व्यजेष्ट | व्यजेढ्वम् ( ३७८ a ) |
| नी | अनेष्ट | अनेढ्वम् ( ३७८ a ) |

| | प्र० पु० | म० पु० | |
|---|---|---|---|
| लू | अलविष्ट | अलविढ्वम्<br>अलविध्वम् | ( ३७८ b ) |

आ+दृ (ङ्) आदृ स् त
आदृत* (३८०,३८२) आदृ स् थास्
आदृषाताम्,*आदृषत आदृथाः ( ३८०, ३८२ )
कृ (ञ्) अकृत ( ३८०, ३८२ ) अकृढ्वम् ( ३७८ a )
मृ (ङ्) अमृत * ( ३८०,३८२ अमृषि, अमृष्वहि उ० पु०
हृ (ञ्) अहृत ( ३८०, ३८२ ) अहृढ्वम् *( ३८२, ३७८ a )
उप+स्था उपा स्थि स् त ( ३८३ )
उपास्थित (३८२)
उपास्थिषाताम् उपास्थिथाः, उपास्थिढ्वम्
दा अ दा स् त
अदित(३८३), अदिषाताम् अदिथाः
धा अधित ( ३८३ ) अधिथाः(३८२)उ०पु०अधिषि
ईक्ष् ऐक्षिष्ट ( २६९ ) ऐक्षिध्वम् (३४९)
पच् अ पच् स् त
अपचत ( ३८१)
अपक्त (६८)
अ पच् स् आताम्
अ पक् साताम् (६८)
अपक्षाताम् ( ३९ )
मुच् अमुक्त ( ३८१, ६८ ) अ मुच् ध्वम् ( ३८१ )
अ मुक् ध्वम् (६८)

---

* सिच् ( स् ) आर्धधातुक प्रत्यय है, ( २६१ ) से इगन्त अङ्ग को गुण होता है । परन्तु ( ३८० ) से यहां सिच् कित् माना गया है, अतः ( २६४ ) से गुण का निषेध होता है ॥

| | प्र० पु० | म० पु० |
|---|---|---|
| | | अमुग्ध्वम् ( १६ ) |
| भुज् | अभुक्त ( ३८१, ६८ ) | |
| | अभुक्षाताम् (३७९) | अभुग्ध्वम् |
| यज् | अ यज् स् त | |
| | अ यज् त ( ३८१ ) | |
| | अयष्ट ( ६९, २२ ) | |
| | अयक्षाताम्, अयक्षत | अयक्षि उ० पु० |
| युज् | अयुक्त ( ३७९, ३८१ ) | |
| छिद् | अछित्त ( ३८१, १५ ) | |
| | अछित्साताम्, अछित्सत | अछिद्ध्वम् (३८१) |
| पद् | अ पद् इ त ( ३८४ ) | |
| | अपाद् इ ( २८९, ३८५ ) | |
| | अपादि, अपत्साताम् | अपद्ध्वम् |
| भिद् | अभित्त ( ३८१, १५ ) | अभित्साथाम्, अभिद्ध्वम् |
| विद् to be | अवित्त ( ३८१, १५ ) | अवित्सि उ० पु० |
| बुध् भ्वादि | अबोधिष्ट, अबोधिषाताम् | अबोधिध्वम् (३४९) |
| बुध् दिवा० | अ बुध् स् त | |
| | अ बुध् त ( ३८१ ) | |
| | अ बुध् ध ( ३३७ ) | |
| | अबुद्ध ( १६ ) | अभुद्ध्वम् (३८१) |
| | अभुत्साताम्(२८०) | उ० पु० अभुत्सि, अभुत्स्वहि |
| युध् दिवा० | अयुद्ध ( ३८१, १६ ) | अयुत्साथाम् |
| रुध् | अरुद्ध | अरुत्सि उ० पु० |
| जन् दिवा० | अजनि, + अजनिष्ट | अजनिषाथाम्, अजनिध्वम् |

+ यहां णित् प्रत्यय चिण् ( इ ) परे होने से ( २८९ ) से 'अ' को वृद्धि प्राप्त थी, परन्तु 'जनिवध्योश्च' इस सूत्र में इस का निषेध कर दिया है।

तन् अतानिष्ट, अतत * अतनिष्ठाः, अतथाः

लिप् अलिप्त ( ३८१ ) अलिपत, अलिप्सातामू,अलिपाताम् (३७५)

रभ् अरभ् स् त=अ रभ् त (३८१)
अ रभ् ध (३३७)
अरब्ध ( १६ ), अरप्सातम्, अरप्सत (१५)

लभ् अलब्ध, अलप्साताम्, अलप्सत

सम्+गम् समगंस्त (१९), समगंसाताम्, समगंसत
समगंसि ( १९ ) समगंस्वहि, समगंस्महि

ग्रह् अग्रहीष्ट ( ३६५ ), अग्रहीषाताम्, अग्रहीषत

वह् अ वह् स् त=अ वह् त ( ३८१ )=
अ वढ् ध ( ८३, ३३७ )=अ वढ् ढ ( २२ )
अवोढ ( ३६६, ३६७ ),अवक्षाताम्, अवक्षत

---

परस्मैपद में सिच् प्रत्यय परे होने पर अङ्ग को विशेष कार्य्य होता है, उसे नियमों द्वारा दिखलाकर रूपों का अनुक्रमण करेंगे।

( ३८६ ) परस्मैपद में सिच् प्रत्यय परे होने पर इगन्त अङ्ग के इक् को वृद्धि होती है।

( ३८७ ) वद्, व्रज् † तथा अन्य हलन्त अङ्गों के 'अच्'

---

* तनादिभ्यस्तथासोः—तनादि धातुओं से त और थास् परे होने पर विकल्प से सिच् का लुक् हो जाता है।

(३८६) सिचि वृद्धिः परस्मैपदेषु। (३८७) वदव्रजहलन्तस्याचः।

† वद्, और व्रज् का पृथक् ग्रहण इस लिये किया है क्योंकि ( ३९० ) से विकल्प प्राप्त था, वह न हो, किन्तु नित्य ही वृद्धि हो॥

के स्थान में वृद्धि होती है सिच् प्रत्यय परे होने पर परस्मैपद में।

( ३८८ ) इट् से परे सिच् ( स् ) का लोप हो जाता है ईट् परे होने पर। ( ३०१ ) से अपृक्त स्, त् से पूर्व ई ( ट् ) आगम होता है॥

( ३८९ ) परस्मैपद में इडादि सिच् परे होने पर हलन्त अङ्ग के 'अच्' के स्थान में वृद्धि नहीं होती। सिच् ( स् ) इड्-आदि तभी होगा जब धातु सेट् हो॥

(३९०) हलादि (और हलन्त) अङ्ग के लघु 'अ' को विकल्प से वृद्धि होती है इडादि सिच् परे होने पर परस्मैपद में। (३८९) से अत्यन्त निषेध प्राप्त था, यहां विकल्प कर दिया॥

( ३९१ ) हकारान्त, मकारान्त, यकारान्त अङ्गों को तथा क्षण्, श्वस्, जागृ, श्वि, इन अङ्गों को वृद्धि नहीं होती। हकारान्त, मकारान्त, यकारान्त अङ्ग और क्षण्, श्वस् के 'अच्' के स्थान में (३९०) से विकल्प से वृद्धि प्राप्त थी, सो यहां अत्यन्त निषेध कर दिया॥

---

## चि (ञ्) अनिट् उभयपदी

### लुङ् परस्मैपद

प्र० पु० अ चि स् त्
अ चै स् ई त (३०१, ३८६)
अचैषीत् (३९) अचैष्टाम् (३८६,२२) अचैषुः (३०७)

---

(३८८) इट ईटि। (३८९) नेटि। (३९०) अतो हलादेर्लघोः। (३९१) ह्म्यन्तक्षणश्वसजागृणिश्व्येदिताम्॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० पु० | अचैषीः (३०१,३८६) | अचैष्टम् | अचैष्ट |
| उ० पु० | अचैषम् | अचैष्व | अचैष्म |

| | प्र० पु० | उ० पु० |
|---|---|---|
| जि | अजैषीत् | अजैषम् |
| हि to send | अहैषीत् | अहैषम् |
| क्री | अक्रैषीत् | अक्रैषम् |
| नी | अनैषीत् | अनैषम् |
| भी | अभैषीत् | अभैषम् |
| ऋ भ्वा० | आर्षीत् | आर्षम् |
| कृ | अकार्षीत् | अकार्षम् |
| स्मृ | अस्मार्षीत् | अस्मार्षम् |
| हृ | अहार्षीत् | अहार्षम् |
| श्रु | अश्रौषीत् | अश्रौषम् |
| सु स्वा० | ‡ असावीत् (३८८) | असाविषम् |
| हु | अहौषीत् | अहौषम् |
| धू (ञ) | अधावीत् (३८८) | अधाविषम् |
| पू (ञ) | अपावीत् | अपाविषम् |
| लू (ञ) | अलावीत् | अलाविषम् |

---

पच् अ पच् स् ईत् ( ३०१ )=अपाच् स् ईत् ( ३८७ )
=अपाक् स् ईत् अ पाच् स् ताम् (३८७)
अपाक्षीत् अपाक्ताम् (३८१, ६८)

---

‡ धू (ञ्) वेट् है और सु (ञ्) अनिट् है परन्तु परस्मैपद में सिच् परे इन से अवश्य ही इट् होता है ॥

प्रच्छ्　अ प्रच्छ् स् ईत्
अ प्राच्छ् स् ईत् ( ३८७ )
अप्राष् स् ईत् ( ६९ )
अ प्राक् स् ईत् (३५६,३९) अप्राष् ताम् ( ३८१, ६९ )
अप्राक्षीत्　　अप्राष्टाम्, अप्राक्षुः

भञ्ज्　अभञ्ज् स् ईत्
अभाञ्ज् स् ईत् ( ३८७ )
अभाङ्क् ष् ईत्
( ६८, १५, ३९ )
अभाङ्क्षीत्　　अभाङ्क्ताम्(३८१),अभाङ्क्षुः

मस्ज्　अ म स् न् ज् स् ईत्(३५७)
अ म न् ज् सीत् ( ३५८ )
अमाङ्क् सीत्
( ३८७, ६८, १५ )
अमाङ्क्षीत् ( ३९ )　　अमाङ्क्ताम्(३८२), अमाङ्क्षुः

युज्　अयौक्षीत्　　अयौक्ताम् ( ३८१, ६८, १५ )
( ३८७,६८ ३९ )

सृज्　असृ+अ ज् स् ईत् (३५९)
अस्राक्षीत् (४,३८७)

भिद्　अभैत्सीत् (३८७,१५), अभैत्ताम् ( ३८१, १५ )

छिद्　अच्छैत्सीत्　　अच्छैत्ताम्

बन्ध्　अभान्त्सीत् ( ३६० )
अ बन्ध् स् ताम्
अ बान्ध् ताम् ( ३८७, ३८१ )
अबान्ध् धाम् ( ३३७ )
अबान्द्धाम् ( १६ ),　　अभान्त्सुः ( ३६० )

रुध्　अरौत्सीत् (३८७, १५), अरौद्धाम्,　अरौत्सुः

शप् भ्वा० अशाप्सीत् अशाप्ताम् ( ३८१ )
स्वप् अदा० अस्वाप्सीत्, अस्वाप्ताम्, अस्वाप्सुः
दृश् अ दृ अ श् स् ईत् ( ३५९ )
अद्राश् स् ईत् ( ४, ३८७, ६९ )
अद्राक्षीत् ( ३५६, ३९ ), अद्राष्टाम्, अद्राक्षुः
वस् अ वस् स् ईत्
अ वास् स् ईत्
अवात्सीत् (३४६) अवात्ताम् (३८७, ३८१)
अवात्सुः
वह् अ वह् स् ईत्
अ वढ् स् ईत् ( ८३ )
अवाढ् स् ईत् ( ३८७ )
अवाक्षीत् ( ३५६, ३९ )
अ वह् स् ताम्
अ वढ् स् ताम् ( ८३ )
अवाढ् ताम् ( ३८७, ३८१ )
अवाढ् धाम् ( ३३७ )
अवाढाम् ( २२, ३६६ )
अवोढाम् ( ३६७ ) अवाक्षुः
रुद् अरोदीत् ( ३८९, ३८८ ), अरोदिष्टाम्, अरोदिषुः
विद् to know अवेदीत् ( ३८९, ३८८ ), अवेदिष्टाम्, अवेदिषुः
दिव् अदेवीत् ( ३८९, ६८८ )
इष् सेट् ऐषीत्, ऐषिष्टाम्
मुष् ” अमोषीत्, अमोषिष्टाम्, अमोषिषुः
गद् भ्वादि सेट् अगदीत्, अगादीत् ( ३९० )
अगदिष्टाम्, अगादिष्टाम्

तन् सेट् अतनीत्, अतानीत् (३९०)
वद् ,, अवादीत् ( ३८७ ), अवादिष्टाम्, अवादिषुः
व्रज् ,, अव्राजीत् ( ३७७ )
ग्रह् अग्रहीत् ( ३९१ ), अग्रहीष्टाम् (३६५)
क्रम् अक्रमीत् ( ३८१, ३७८ ), अक्रमिष्टाम्, अक्रमिषुः
भ्रम् अभ्रमीत् ( ३९१ )
वम् भ्वा० to vomit अवमीत् (३९१)
व्यय अव्ययीत् ( ३९१ )
श्वस् अदा० अश्वसीत् ( ३९१ ), अश्वसिष्टाम्, अश्वसिषुः
जागृ अदा० अजागरीत् ( ३९१ ), अजागरिष्टाम्, अजागरिषुः
हन् † अवधीत्, अवधिष्टाम्

---

## सिष् ( स्+इ+सिच् )

( ३९२ ) यम्, रम्, नम् तथा आकारान्त अङ्गों के अन्त में सक् ( स् ) का आगम होता है सिच् परे होने पर परस्मैपद में, और सिच् से पूर्व इट् भी होता है। इन धातुओं के अनिट् होने से सिच् से पूर्व इट् की प्राप्ति नहीं थी, अतः यहां विशेष विधान कर दिया ॥

यम् भ्वा० अ यम् स् इ स् ईत्
अयंसीत् ( ३८८, १९ ), अयंसिष्टाम्, अयंसिषुः
वि+रम् भ्वा० व्यरंसीत् ( ३९२ ) व्यरंसिषम्

---

† आशीर्लिङ् और लुङ् में हन् को अदन्त 'वध' आदेश होता है, आर्धधातुक विषय में 'अ' का लोप हो जाता है। ( ३८७ ) से जो वृद्धि की प्राप्ति होती है वह अ-लोप को स्थानिवत् मानने से नहीं होती ॥

( ३९२ ) यमरमनमातां सक् च।

नम् अनंसीत् ( ३९२ ), अनंसिष्टाम्, अनंसिषुः
गै to sing अगासीत् ( ३५५ )
घ्रा अनिट् अघ्रासीत्, अघ्रासिष्टाम्, अघ्रासिषुः
छो ,, अ छा स् इ स् ईत् ( ३५५ )
अच्छासीत् ( ३८८ )
ज्ञा ,, अज्ञासीत्, अज्ञासिषम् ( ३९ )
ध्मा भ्वा० अनिट् अध्मासीत् ( ३८८ ), अध्मासिष्टाम्
पा to protect अपासीत्, अपासिषम्
या अदा० अयासिषम्, अयासिष्व, अयासिष्म
रा to give अदा० अरासीत्, अरासिष्टाम्
शो दिवादि अ शा स् इ स् ईत्(३५५)
अशासीत् ( ३८८ ), अशासिष्टाम्
सो दिवा० अ सा स् इ स् ईत् ( ३५५ )
असासीत् ( ३८८ )
हा जुहो० अहासीत्, अहासिष्टाम्

---

## सिच्–लुक्

( ३९३ ) इण् के आदेश 'गा', स्था, घु-संज्ञक धातु, पा ( to drink ) तथा भू से परे सिच् का लुक् हो जाता है परस्मैपद में। इण् धातु को लुङ् में 'गा' आदेश होता है ॥

( ३९४ ) घ्रा, धे ( ट् ), शो, छो, सो धातुओं से परे विकल्प से सिच् का लुक् होता है परस्मैपद में।

---

( ३९३ ) गातिस्थाघुपाभूभ्यः सिचः परस्मैपदेषु, इणो गा लुङि।
( ३९४ ) विभाषा घ्राधेट्शाच्छासः।

| | | | |
|---|---|---|---|
| इ(ण्) | अगात्, अगुः (३९३) | पा | अपात्, अपुः |
| स्था | अस्थात्, अस्थाताम् | | to drink (३०७,३९३) |
| दा | अदात्, अदुः | भू | अभूत्, अभूवन्* |
| दो | अदात्(३५५,३९३), अदुः | शो | अशात्, अशुः |
| धा | अधात् (३९३), अधुः | छो | अच्छात्, अच्छुः |
| धे(ट्) | अधात् (३५५), अधुः | सो | असात्, असुः |

---

## चङ्

( ३९५ ) णिजन्त ( णिच्+अन्त ) अङ्ग तथा श्रि ( ञ् ) द्रु, और स्रु धातुओं से परे चङ् ( अ ) प्रत्यय आता है कर्तृ-वाची लुङ् प्रत्यय परे होने पर। णिच् प्रत्यय स्वार्थ में भी आता है जैसा कि चुरादि गण की धातुओं से, और प्रेरणा आदि वाच्य होने पर धातुमात्र से भी। यहां दोनों प्रकार के णिच् ( इ ) प्रत्यय का ग्रहण है॥

( ३९६ ) चङ्-परक णि-प्रत्यय के अङ्ग की उपधा को ह्रस्व हो जाता है।

( ३९७ ) अनिडादि आर्धधातुक परे होने पर 'णि' का लोप हो जाता है।

(३९८) ४. चङ् प्रत्यय परे होने पर धातु को द्वित्व होता है।

---

* भुवो वुग् लुङ्लिटोः— अर्थात् भू धातु से परे वुक् ( व् ) आगम होता है लुङ् और लिट् के अजादि प्रत्यय परे होने पर। (३९५) णिश्रिद्रुस्रुभ्यः कर्तरि चङ्। (३९६) णौ चङ्युपधाया ह्रस्वः। (३९७) णेरनिटि। (३९८) चङि। हलादिः शेषः।

b. सर्वत्र ही 'अभ्यास' का आदि हल् शेष रहता है, अन्य हलों का लोप हो जाता है ॥

( ३९९ ) चङ्-परक णि परे होने पर अभ्यास के 'अ' को 'इ' होता है यदि अभ्यास से परे धातु का लघु अक्षर हो और यदि धातु का अग्-लोप ( अ, इ, उ ऋ लृ का लोप ) न हुआ हो।

( ४०० ) चङ्-परक णि प्रत्यय परे होने पर लघु अभ्यास को दीर्घ होता है, यदि अभ्यास से परे धातु का लघु अक्षर हो और यदि धातु का अग्-लोप न हुआ हो ॥

चुर् to steal चुरादि

प्र० पु० चुर् इ ( ३८७ )
अ चोरि अ त् ( २६१, ३९५ )
अ चुर् इ अ त् ( ३९६ )
अ चुर् अ त् ( ३९७ )
अ चुर् चुर् अ त् ( ३९८a )
अचुचुरत् (३९८b)

| | | | |
|---|---|---|---|
| | अचूचुरत् (४००) | अचूचुरताम् | अचूचुरन् |
| म० पु० | अचूचुरः | अचूचुरतम् | अचूचुरत |
| उ० पु० | अचूचुरम् | अचूचुराव | अचूचुराम |

कथ to tell चुरादि

प्र० पु० कथ इ

---

( ३९९ ) सन्वल्लघुनि चङ्परेऽनग्लोपे, सन्यतः। ( ४०० ) दीर्घो लघोः ॥

कथ् इ †

अ कथ् इ अ त्

अ कथ् अ त्

अ ककथत् ( ३९८, a, b)

| | | | |
|---|---|---|---|
| | अचकथत् (३२३) | अचकथताम् | अचकथन् |
| म० पु० | अचकथः | अचकथतम् | अचकथत |
| उ० पु० | अचकथम् | अचकथाव | अचकथाम |

इसी प्रकार अररचत्, अररहत् इत्यादि ।

आचिचिन्तत्—यहां अभ्यास 'चि' से परे चिन्त् धातु का गुरु 'इ' पड़ा है. देखो नियम ( २७५ ), अतः अभ्यास को दीर्घ नहीं हुआ । भक्ष् से अबभक्षत् रूप बनता है यहां भी ( २७५ ) से धात्वक्षर के गुरु होने से न अभ्यास के 'अ' को इ होता है और न ही दीर्घ होता है ॥

## श्रि ( ञ् ) भ्वा० उभयपदी

| परस्मैपद | आत्मनेपद |
|---|---|
| प्र० पु० अ श्रि अ त् (३९५) | अ श्रि अ त (३९५) |
| अ शि श्रि अ त् (३९८,a,b) | अ शि श्रि अ त (३९८,a,b) |
| अशिश्रियत् (१२३) | अशिश्रियत (१२३) |
| अशिश्रियताम्, अशिश्रियन् | अशिश्रियेताम्, अशिश्रियन्त |
| म० पु० अशिश्रियः, अशिश्रियतम्, अशिश्रियत | अशिश्रियथाः, अशिश्रियेथाम्, अशिश्रियध्वम् |
| उ० पु० अशिश्रियम्, अशिश्रियाव, अशिश्रियाम | अशिश्रिये, अशिश्रियावहि, अशिश्रियामहि |

† कथ, रच, रह धातुएं अदन्त हैं, आर्धधातुक विषय में इन के 'अ' का लोप हो जाता है, अतः यहां अग्लोप होने से ( ३९९ ) और ( ४०० ) की प्रवृत्ति नहीं होती ॥

## आशीर्लिङ् ( Benedictive Mood )

( ४०१ ) आशीर्वाद अर्थ में जो लिङ् प्रयुक्त होता है उसके आदेश तिङ् की आर्धधातुक संज्ञा है और यासुट ( यास् ) आगम भी कित् माना गया है। ( २५९ ) में कह आये हैं कि तिङ् की सार्वधातुक संज्ञा है, परन्तु यहां अपवाद रूप से आर्धधातुक संज्ञा विधान की है। दोनों पदों में लिङ् प्रत्यय वही हैं जो लङ् के हैं, केवल परस्मैपद में 'झि' को 'जुस्' ( उस् ) होता है और आत्मनेपद में झ् को 'रन्'॥

( ४०२ ) लिङ् के तकार, थकार से पूर्व सुट् ( स् ) का आगम होता है। सीयुट् ( सीय् ) के 'स्' का लोप नहीं होता, किन्तु 'य्' का "वल्" परे होने पर लोप हो जाता है। सीय् वलादि आर्धधातुक है, अतः सेट् धातु से परे सीय् से पूर्व इ ( ट् ) का आगम भी होता है॥

आशीर्लिङ्

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | यात् (३५८) | यास्ताम् | यासुः | सीष्ट (४०२) | सीयास्ताम् | सीरन् |
| म० पु० | यास्, | यास्तम् | यास्त | सीष्ठाः (४०२) | सीयास्थाम्, | सीध्वम् |
| उ० पु० | यासम् | यास्व | यास्म | सीय | सीवहि | सीमहि |

(४०३) अजन्त अङ्ग को दीर्घ होता है अकृत् (कृद्-भिन्न) और असार्वधातुक यकारादि प्रत्यय परे होने पर।

( ४०४ ) ऋ धातु तथा संयोगादि ऋदन्त धातु को गुण

---

( ४०१ ) लिङाशिषि, किदाशिषि। ( ४०२ ) सुट् तिथोः। ( ४०३ ) अकृतसार्वधातुकयोर्दीर्घः। ( ४०४ ) गुणोऽर्तिसंयोगाद्योः॥

होता है, यक् प्रत्यय परे होने पर और यकारादि आर्धधातुक लिङ् परे होने पर।

( ४०५ ) जागृ धातु को गुण होता है वि, चिण्, णल् और ङित् प्रत्यय से भिन्न कोई और प्रत्यय परे होने पर। यहां वृद्धि के विषय में और गुण के निषेध के विषय में भी गुण ही होता है ॥

( ४०६ ) घु-संज्ञक तथा मा to measure, स्था, गा (गै), पा to drink, हा to leave और सा (सो) को 'एकार' अन्तादेश होता है आर्धधातुक कित् लिङ् परे होने पर।

( ४०७ ) वच्, स्वप्, और यज्, वप्, वह्, वस्, ह्वे (ञ्) और वद् धातुओं को सम्प्रसारण होता है कित् प्रत्यय परे होने पर।

( ४०८ ) लुङ् में और आर्धधातुक लिङ् में हन् को अदन्त वध आदेश होता है और उसके 'अ' का लोप हो जाता है।

## कृ ( ञ् ) उभयपदी

### आशीर्लिङ् परस्मैपद

प्र० पु० कृ यात्

† क्रियात् (२८४) क्रियास्ताम् क्रियासुः

---

( ४०५ ) जाग्रोऽविचिण्णल्ङित्सु । ( ४०६ ) एर्लिङि—यहां अदादि मा धातु का ग्रहण होता है । ( ४०७ ) वचिस्वपियजादीनां किति । ( ४०८ ) हनो वध लिङि, लुङि च । † यहां कृ के ऋ को रि (इ) होने पर ( ४०३ ) से दीर्घ नहीं होता, यदि दीर्घ इष्ट होता तो प्रथम ही सूत्र में रि ( इ ) के स्थान "री ( ई )" ऐसा पढ़ देते ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० पु० | क्रियाः | क्रियास्तम् | क्रियास्त |
| उ० पु० | क्रियासम् | क्रियास्व | क्रियास्म |

आशीर्लिङ् आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | कृ सीष्ट | | |
| | कृषीष्ट * (३९) | कृषीयास्ताम् | कृषीरन् |
| म० पु० | कृषीष्ठाः | कृषीयास्थाम् | कृषीढ्वम् (३७८a) |
| उ० पु० | कृषीय | कृषीवहि | कृषीमहि |

| | |
|---|---|
| चि चीयात्, (४०२) चीयासम् | गै गा (३५५) गेयात्, गेयासम् |
| जि जीयात्, जीयासम् | हा हेयात्, हेयासम् |
| भू भूयात्, भूयासम् | सो (सा) सेयात्, सेयासम् |
| श्रु श्रूयात् (४०३) श्रूयासम् | ब्रू (वच्) उच्यात् उच्यासम् (४०७) |
| स्तु स्तूयात्, स्तूयासम् | |
| ऋ अर्यात् (४०४) अर्यासम् | स्वप् सुप्यात् (४०७) सुप्यासम् |
| स्मृ भ्वा० स्मर्यात् स्मर्यासम् | यज् इज्यात् (४०७) इज्यासम् |
| जागृ† जागर्यात् जागर्यासम् (४०५) | वप् to sow उप्यात्, उप्यासम् |
| दा देयात् ( ४०६ ), देयासम् | वह् उह्यात्, उह्यासम् |
| धा धेयात्, धेयासम् | ह्वे ( ह्व ) हूयात्, हूयासम् |
| स्था स्थेयात्, स्थेयासम् | वस् उष्यात् (७८), उष्यासम् |
| मा अदा० मेयात्, मेयासम् | वद् उद्यात्, उद्यासम् |
| पा to drink पेयात्, पेयासम् | हन् वध्यात् (४०८) वध्यासम् |
| पा to protect पायात्, पायासम् | दिव् दीव्यात् (२७७) दीव्यासम् |

---

* यहां धातु के अनिट् होने से परे झलादि लिङ् प्रत्यय पड़ा है, यह झलादि प्रत्यय ( ३८० ) से कित् है अतः ( २६४ ) से गुण का निषेध होता है । † परस्मैपद आशीर्लिङ् में यासुट् से पूर्व इट् नहीं होता, यतः 'य्' "वल्" में से नहीं है ॥

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| दा | दासीष्ट, | दासीय | यज् | यक्षीष्ट, | यक्षीय |
| धा | धासीष्ट, | धासीय | छिद् | छित्सीष्ट, | छित्सीय |
| शी ( ङ् ) | शयिषीष्ट, | शयिषीय | भिद् | भित्सीष्ट (३७९), | भित्सीय |
| मृ ( ङ् ) | मृषीष्ट (३८०) | मृषीय | मुद् | मोदिषीष्ट (३९), | मोदिषीय |
| हृ ( ञ् ) | हृषीष्ट (३८०), | हृषीय | विद् to be | वित्सीष्ट | वित्सीय |
| ईक्ष् | ईक्षिषीष्ट, | ईक्षिषीय | युध् दिवा० | युत्सीष्ट, | युत्सीय |
| मुच् | मुक्षीष्ट, | मुक्षीय | रुध् | रुत्सीष्ट, | रुत्सीय |
| वच् | वक्षीष्ट, | वक्षीय | तन् | तनिषीष्ट, | तनिषीय |

---

## लिट् ( Past Perfect )

( ४०९ ) लिट् के आदेश तिङ् की आर्धधातुक संज्ञा है। ( २५९ ) से सार्वधातुक संज्ञा प्राप्त है, अतः यह उस का अपवाद है ॥

परस्मैपद लिडादेश तिङ् के स्थान में णल्–आदि नव ( ९ ) प्रत्यय विधान किये हैं। स्थानिवद्भाव से इन आदेशों की भी तिङ् संज्ञा है इस कारण णलादिप्रत्ययान्त भी "तिङन्त" ही होता है। आत्मनेपद में 'त' और 'झ' के स्थान में क्रम से ए ( श् ) और इरे ( च् ) आदेश होते हैं, अन्य सब प्रत्यय वही हैं जो लट् के हैं ॥

| | परस्मैपद लिट्–प्रत्यय | | | आत्मनेपद लिट्–प्रत्यय | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० पु० | णल् (अ) | अतुस् | उस् | ए | आते | इरे |
| म० पु० | थल् (थ) | अथुस् | अ | से | आथे | ध्वे |
| उ० पु० | णल् (अ) | व | म | ए | वहे | महे |

---

( ४०९ ) लिट् च, परस्मैपदानां णलतुसुस्थलथुसणल्वमाः।

( ४१० ) असंयोगान्त धातु से परे अपित् लिट् प्रत्यय 'कित्' होता है। परस्मैपद में णल्, थल्, णल् पित् हैं, यतः यह तिप्, सिप्, मिप् के आदेश हैं, शेष सब अपित् हैं। आत्मनेपद में सब प्रत्यय अपित् हैं॥

( ४११ ) उत्तम पुरुष एकवचन णल् प्रत्यय विकल्प से 'णित्' माना गया है।

( ४१२ ) लिट् में यदि इट् आगम का निषेध होता है तो कृ, सृ, भृ, वृ, स्तु, द्रु, स्रु, श्रु—इन धातुओं से ही। अन्य सब धातुओं से परे वलादि प्रत्यय से पूर्व इट् होता ही है। इस ( ४१२ ) को क्रादि ( कृ+आदि ) नियम कहते हैं॥

( ४१३ ) a ऋ धातु को वर्ज करके अन्य सब अनिट् ऋदन्त धातुओं से परे थल् से पूर्व इट् का आगम नहीं होता। (b) अकारवान् और अजन्त अनिट् धातुओं से परे थल् से पूर्व विकल्प से इट् होता है। क्रादिनियम ( ४१२ ) से सर्वत्र वलादि प्रत्यय से पूर्व नित्य ही इट् प्राप्त था, यहां धातु विशेष और प्रत्यय विशेष के विषय में विकल्प कर दिया। परन्तु जो अनिट् धातु न अकारवान् है और न ही अजन्त जैसे भिद्, रुध्, राध्, साध् उससे परे थ ( ल् ) से पूर्व क्रादि-नियम से नित्य ही इट् होता है॥

( ४१४ ) लिट् प्रत्यय परे होने पर अभ्यास-भिन्न धातु

---

( ४१० ) असंयोगाल्लिट् कित्। ( ४११ ) णलुत्तमो वा। ( ४१२ ) कृसृभृवृस्तुद्रुस्रुश्रुवो लिटि। ( ४१३ ) ऋतो भारद्वाजस्य, अचस्तास्वत्थ-ल्यनिटो नित्यम्, उपदेशेऽत्वतः। (४१४) लिटि धातोरनभ्यासस्य॥

के अवयव प्रथम एकाच् को द्वित्व होता है, यदि धातु अजादि हो तो द्वितीय एकाच् को द्वित्व होता है।

(४१५) भू धातु के अभ्यास के उकार को 'अकार' होता है लिट् में।

## भू to be परस्मैपदी

### लिट् परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | भू अ | | |
| | भू व् अ * | | |
| | भूव् भूव् अ (४१४) | | |
| | भू भूव् अ (३९८b) | | |
| | भु भूव् अ (३२२) | | |
| | भ भूव् अ (४१५) | भ भूव् अतुस् | भ भूव् उस् |
| | बभूव (३२४) | बभूवतुः | बभूवुः |
| म० पु० | बभूव् इथ | बभूव् अथुस् | बभूव् अ |
| | बभूविथ | बभूवथुः | बभूव |
| उ० पु० | बभूव | बभूविव | बभूविम |

## नी (ञ्) उभयपदी

### लिट् परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | नि नी अ (४१४,३२२) | | |
| | नि नै अ (२८९) | नि नी अतुस् | नि नी उस् |
| | निनाय (५) | निन्यतुः (१२७) | निन्युः (१२७) |

---

(४१५) भवतेरः । * देखो 'भू' के लुङ् पर टिप्पण ।

म० पु० नि नी थ
निनेथ (२६१)
निने इथ (४१३ b)
निनयिथ (५) निन्यथुः निन्य

उ० पु० { निनाय (२८९,५) / निनय (४११,२६१) } निन्यिव (४१२) निन्यिम (४१२)

## शी (ङ्) आत्मनेपदी सेट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शि शी ए (४१४,३२२) | शि शी आते | शिशी इरे |
| | शिश्ये (१२७) | शिश्याते (१२७) | शिश्यिरे |
| म० पु० | शि शी इ से (४१२) | शि शी आथे | शि शी इध्वे |
| | शिश्यिषे | शिश्याथे | शिश्यिध्वे-ढ्वे (३७८b) |
| उ० पु० | शि शी ए | शि शी इ वहे | शि शी इ महे |
| | शिश्ये | शिश्यिवहे | शिश्यिमहे |

इसी प्रकार 'नी' धातु के आत्मनेपद में रूप जानो।

(४१६) अभ्यास के ऋकार को 'अ' होता है।

## कृ (ञ्) उभयपदी

### परस्मैपद लिट्

प्र० पु० कृ कृ अ
कर् कृ अ (४१६) †

---

(४१६) उरत्। † नियम (२) की टिप्पणी में हम कह आए हैं कि ऋकार के स्थान में (अण्)=अ, इ, उ आदेश "रपर" ही होते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| | क कृ अ (३९८b) | | |
| | च कृ अ (३२३) | चकृ अतुस् | चकृ उस् |
| | चकार (२८९) | चक्रतुः (४) | चक्रुः |
| म० पु० | चकृ थ (४१३ a) चकर्थ | चक्रथुः | चक्र |
| उ० पु० | चकर (२६१) / चकार (४११) | चकृव (४१२) | चकृम |

आत्मनेपद लिट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| | चकृ ए | चकृ आते | |
| प्र० पु० | चक्रे | चक्राते | चक्रिरे |
| म० पु० | चकृषे ( ४१२ ) | चक्राथे | चकृढ्वे (३७८a) |
| उ० पु० | चक्रे | चकृवहे | चकृमहे |

इसी प्रकार हृ ( ञ् ) उभयपदी के रूप जानो, जहार, जह्रतुः, जह्रे, जह्राते इत्यादि परन्तु क्रादिनियम से वकारादि मकारादि सकारादि धकारादि प्रत्यय में 'इट्' आदि में आता है। इसी कारण जह्रिध्वे ( ढ्वे ) रूप जानना।

मृ ( लिट् में परस्मैपदी ) के भी इसी प्रकार रूप बनते हैं, केवल 'व', 'म' से पूर्व क्रादिनियम से इट् आता है, मम्रिव, मम्रिम।

श्रु परस्मैपदी

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शु श्रु अ (४१४,३२२) | शु श्रु अतुस् | शु श्रु उस् |
| | शुश्राव (२८९,५) | शुश्रुवतुः (१२३) | शुश्रुवुः (१२३) |
| म० पु० | शुश्रोथ ( ४१२ ) | शुश्रुवथुः | शुश्रुव |

उ० पु० { शुश्राव / शुश्रुव ( २६१ ) } शुश्रुव ( ४१२ ) शुश्रुम ( ४१२ )

( ४१७ ) संयोगादि ऋदन्त धातु को गुण होता है लिट् प्रत्यय परे होने पर।

## स्मृ भ्वा० परस्मैपदी

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | स्मृ स्मृ अ ( ४१४ ) | | |
| | स्मर् स्मृ अ ( ४१६ ) | | |
| | स स्मृ अ (३९८b) | | |
| | स स्मर् अ (४१७) | स स्मृ अतुस् | स स्मृ उस् |
| | सस्मार (२८९) | सस्मरतुः (४१७) | सस्मरुः |
| म० पु० | सस्मर्थ (४१३ a) | सस्मरथुः | सस्मर (४१७) |
| उ० पु० | { सस्मर / सस्मार } | सस्मरिव (४१७,४१२) | सस्मरिम |

इसी प्रकार जागृ+ धातु के रूप जानो।

( ४१८ ) 'सन्' और लिट् प्रत्यय परे होने पर अभ्यास से परे 'जि' धातु के 'ज्' को 'ग्' होता है।

( ४१९ ) चङ्-भिन्न प्रत्यय परे होने पर अभ्यास से परे 'हि' धातु के 'ह्' को 'घ्' होता है।

---

( ४१७ ) ऋतश्च संयोगादेर्गुणः। + लिट् में जागृ धातु को ( ४०५ ) से सर्वत्र गुण होता है—जजागार, जजागरतुः, जजागरुः॥ ( ४१८ ) सन्लिटोर्जेः। ( ४१९ ) हेरचङि।

### जि

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जि जि अ<br>जि गि अ (४१८)<br>जिगाय (२८९, ५) | जिग्यतुः (१२७) | जिग्युः |
| म० पु० | जिगेथ<br>जिगयिथ (४१३b) | जिग्यथुः | जिग्य |
| उ० पु० | जिगाय<br>जिगय | जिग्यिव (४१२) | जिग्यिम |

### हि

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | हि हि अ<br>जि घि अ (३२३,४१९)<br>जिघै अ (२८९)<br>जिघाय | जिघ्यतुः | जिघ्युः |
| म० पु० | जिघेथ<br>जिघयिथ | जिघ्यथुः | जिघ्य |
| उ० पु० | जिघाय<br>जिघय | जिघ्यिव | जिघ्यिम |

(४२०) 'सन्' और लिट् प्रत्यय परे होने पर अभ्यास से परे 'चि' धातु को विकल्प से कवर्गादेश (कि) होता है।

---

(४२०) विभाषा चेः।

चि ( ञ् ) उभयपदी

परस्मैपद लिट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | चिचाय<br>चिकाय (४२०) | चिच्यतुः<br>चिक्यतुः | चिच्युः<br>चिक्युः |
| म० पु० | चिचेथ<br>चिचयिथ<br>चिकेथ (४२०)<br>चिकयिथ | चिच्यथुः<br>चिक्यथुः | चिच्य<br>चिक्य |
| उ० पु० | चिचय<br>चिकय<br>चिचाय<br>चिकाय | चिच्यिव<br>चिक्यिव | चिच्यिम<br>चिक्यिम |

आत्मनेपद लिट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | चिच्ये<br>चिक्ये | चिच्याते<br>चिक्याते | चिच्यिरे<br>चिक्यिरे |
| म० पु० | चिच्यिषे<br>चिक्यिषे | चिच्याथे<br>चिक्याथे | चिच्यिध्वे-ढ्वे<br>चिक्यिध्वे-ढ्वे |
| उ० पु० | चिच्ये<br>चिक्ये | चिच्यिवहे<br>चिक्यिवहे | चिच्यिमहे<br>चिक्यिमहे |

( ४२१ ) आकारान्त धातु से परे णल् (अ) के स्थान में "औ" आदेश होता है।

---

( ४२१ ) आत औ णलः ।

( ४२२ ) इडादि ( इट्-आदि ) आर्धधातुक और कित्, ङित् अजादि आर्धधातुक परे होने पर आकारान्त धातु के 'आ' का लोप हो जाता है।

## दा ( ञ् ) उभयपदी अनिट्

### परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | दा दा औ ( ४२१, ४१४ ) | दा दा अतुस् | द दा उस् |
| | ददौ ( ३२२, ५ ) | ददतुः(३२२,४२२) | ददुः (४२२) |
| म० पु० | ददाथ (३२२) | | |
| | द दा इ थ (४१३ b) | | |
| | ददिथ (४२२) | ददथुः (४२२) | दद (४२२) |
| उ० पु० | ददौ | ददिव(४१२,४२२) | ददिम |

### आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | ददा आते | |
| प्र० पु० | ददा ए (३२२) | दद् आते (४२२) | दद् इरे (४२२) |
| | ददे (४२२) | ददाते | ददिरे |
| म० पु० | द दा इ से (४१२) | द द् आथे (४२२) | द द् इ ध्वे (४१२) |
| | ददिषे (४२२, ३९) | ददाथे | ददिध्वे |
| उ० पु० | ददे | ददिवहे(४१२,४२२) | ददिमहे |

इसी प्रकार धा ( ञ् ) उभयपदी, पा, घ्रा, या, हा, ज्ञा परस्मैपदी धातुओं के रूप जानो—दधौ, दधे, पपौ, जघ्रौ, ययौ, जहौ, जज्ञौ इत्यादि।

---

( ४२२ ) आतो लोप इटि च।

( ४२३ ) अभ्यास के शर् पूर्वक "खय्" ही शेष रहते हैं अन्य सब हल् लुप्त हो जाते हैं। यह (३९८b) का अपवाद है।

स्था परस्मैपदी

प्र० पु० स्था स्था औ (४२१)
था स्था औ (४२३)
तस्थौ (३२४) तस्थतुः (४२२) तस्थुः

म० पु० { तस्थाथ
तस्थिथ
( ४१३ b, ४२२ ) } तस्थथुः तस्थ (४२२)

उ० पु० तस्थौ तस्थिव ( ४१२, ४२२ ) तस्थिम

मुद् भ्वा० सेट् आत्मनेपदी

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | मुमुदे | मुमुदाते | मुमुदिरे |
| म० पु० | मुमुदिषे (३०) | मुमुदाथे | मुमुदिध्वे |
| उ० पु० | मुमुदे | मुमुदिवहे | मुमुदिमहे |

स्वञ्ज् से परे अपित् लिट् प्रत्यय विकल्प से कित् माना गया है। सस्वञ्जे—सस्वजे ( ३४३ ), सस्वञ्जाते—सस्वजाते इत्यादि।

( ४२४ ) सृज् और दृश् से परे थल् से पूर्व इट् विकल्प से आता है। यह अनिट् धातुएं न अकारवान् हैं और न ही अजन्त अतः ( ४१३ b ) की प्राप्ति नहीं, किन्तु क्रादिनियम से

( ४२३ ) शर्पूर्वाः खयः। शर्=श् ष् स्—पूर्व हों और ख् फ् छ् ठ् थ् आदि परे हों, तो ख फ आदि शेष रहते हैं। ( ४२४ ) विभाषा सृजिदृशोः।

नित्य ही इट् प्राप्त है, इस कारण इष्टानुरोध से पुनः विकल्प विधान किया ॥

### दृश् परस्मैपदी

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | दृश् दृश् अ | | |
| | दृ दृश् अ (३९८b) | | |
| | दर् दृश् अ (४१६) | | |
| | द दृश् अ (३९८b) | | |
| | ददर्श (२६२) | ददृशतुः | ददृशुः |
| म० पु० | द दृश् थ | | |
| | द द्र श् थ (३५९) | | |
| | दद्रष्ठ (६९,२२)<br>ददर्शिथ (४२४) | ददृशथुः | ददृश |
| उ० पु० | ददर्श | ददृशिव (४१२) | ददृशिम |

### गम् परस्मैपदी अनिट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | गम् गम् अ | | |
| | ग गम् अ (३९८b) | | |
| | ज गम् अ (३२३) | ज गम् अतुः | ज गम् उस् |
| | जगाम (२८९) | जग्मतुः (२९७) | जग्मुः (२९७) |
| म० पु० | जगन्थ (१९,२०)<br>जगमिथ (४१३ b) | जग्मथुः (२९७) | जग्म |
| उ० पु० | जगाम<br>जगम (४११) | जग्मिव (४१२) | जग्मिम |

### जन् आत्मनेपदी

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ज जन् ए | | |
| | ज ज् न् ए (२९७) | | |
| | ज ज् ञ् ए (२१) | | |
| | जज्ञे | जज्ञाते | जज्ञिरे |
| म० पु० | जज्ञिषे (४१२) | जज्ञाथे | जज्ञिध्वे |
| उ० पु० | जज्ञे | जज्ञिवहे | जज्ञिमहे |

### दिव् परस्मैपदी सेट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | दि दिव् अ (३९८b) | | |
| | दिदेव (२६२) | दिदिवतुः (४१०, २६४) | दिदिवुः |
| म० पु० | दिदेविथ | दिदिवथुः | दिदिव |
| उ० पु० | दिदेव | दिदिविव | दिदिविम |

इसी प्रकार सिच् ( षिच् ) के रूप जानो। सिषेच, सिषिचतुः, सिषिचुः इत्यादि, यहां सिच् के आदेश-सकार को 'इ' से परे ( ३९ ) से षकार होता है।

( ४२५ ) अभ्यास के इवर्ण, उवर्ण को क्रम से इय् ( इङ् ), उव् ( उङ् ) आदेश होते हैं असवर्ण अच् परे होने पर।

### इष् परस्मैपदी सेट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | इ इष् अ (३९८b) | | |
| | इ एष् अ (२६२) | इ इष् अतुः | |
| | इयेष (४२५) | ईषतुः | ईषुः |

---

( ४२५ ) अभ्यासस्यासवर्णे।

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० पु० | इ एष् इ थ (२६२) | | |
| | इयेषिथ (४२५) | ईषथुः | ईष |
| उ० पु० | इयेष | ईषिव | ईषिम |

## प्रच्छ् अनिट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | पप्रच्छ | पप्रच्छतुः † | पप्रच्छुः |
| म० पु० | प प्रच्छ् थ | | |
| | { पप्रष्ठ (६९,२२) / पप्रच्छिथ (४१३ b) } | पप्रच्छथुः | पप्रच्छ |
| उ० पु० | पप्रच्छ | पप्रच्छिव (४१२) | पप्रच्छिम (४१२) |

प्रच्छ् धातु के संयोगान्त होने से अपित् लिट् प्रत्यय कित् नहीं है, अतः ( २८६ ) से सम्प्रसारण नहीं होता।

## मस्ज् अनिट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | म मस्ज् अ (३९८b) | | |
| | म मद् ज् अ (१६) | | |
| | ममज्ज (२१) | ममज्जतुः | ममज्जुः |
| म० पु० | म म स् न् ज् थ (३५७) | | |
| | म म न् ज् थ (३५८) | | |
| | म म ङ् ग् थ (६८,१९,२०) | | |

---

† प्रच्छ् का 'अ' संयुक्ताक्षरों के मध्य में है, अतः ( ४३३ ) की प्रवृत्ति नहीं होती।

| | | | |
|---|---|---|---|
| | ममङ्क्थ (१५)<br>ममज्जिथ<br>(४१३ b) | ममज्जथुः | ममज्ज |
| उ० पु० | ममज्ज | ममज्जिव | ममज्जिम |

स्पृश्

पस्पर्श ( २६२ ), पस्पृशतुः, पस्पृशुः इत्यादि।

( ४२६ ) लिट् लकार में वच्, स्वप्, यजादि (४०७) और ग्रह् आदि ( २८६ ) धातुओं के अभ्यास को सम्प्रसारण होता है।

ब्रू ( ब्रू ) उभयपदी

परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | व वच् अ (३५२)<br>उवाच (४२६, २८९) | उ उच् अतुः (४०७)*<br>ऊचतुः | ऊचुः |
| म० पु० | उवच् थ (४२६)<br>उवक्थ (६८)<br>उवचिथ (४१३b) | उ उच् अथुः (४०७)<br>ऊचथुः | ऊच |
| उ० पु० | उवाच<br>उवच | ऊचिव | ऊचिम |

( ४२६ ) लिट्यभ्यासस्योभयेषाम्। * वच्, यज्, स्वप्, वस् आदि को कित् प्रत्यय परे होने पर पहले सम्प्रसारण होता है और पीछे द्वित्व।

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | उ उच् ए (४०७) | | |
| | ऊचे | ऊचाते | ऊचिरे |
| म० पु० | उ उच् इ से (४०७,४१२) | | |
| | ऊचिषे | ऊचाथे | ऊचिध्वे |
| उ० पु० | ऊचे | ऊचिवहे | ऊचिमहे |

यज् उभयपदी

परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | इयाज (४२६) | ईजतुः (४०७) | ईजुः |
| म० पु० | इयष्ठ (६९, २२)<br>इयजि (४१३b) | ईजथुः | ईज |
| उ० पु० | इयाज (४११)<br>इयज | ईजिव | ईजिम |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ईजे | ईजाते | ईजिरे |
| म० पु० | ईजिषे | ईजाथे | ईजिध्वे |
| उ० पु० | ईजे | ईजिवहे | ईजिमहे |

स्वप् अनिट्

| | | |
|---|---|---|
| प्र० पु० | स्वप् स्वप् अ | सुप् सुप् अतुस् (४०७) |

सुप् स्वप् अ (४२६) सु सुपतुः (३९८b)

| | | | |
|---|---|---|---|
| | सुष्वाप(३९८b,३९) | सुषुपतुः+(३९) | सुषुपुः |
| म० पु० | सुष्वप्थ (४२६,३९)<br>सुष्वपिथ | सुषुपथुः | सुषुप |
| उ० पु० | सुष्वाप (४११)<br>सुष्वप | सुषुपिव (४१२) | सुषुपिम (४१२) |

वस्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | उवास | ऊषतुः (७८) | ऊषुः |
| म० पु० | उवस्थ<br>उवसिथ (४१३b) | ऊषथुः | ऊष |
| उ० पु० | उवास (२८९)<br>उवस | ऊषिव ( ४१२ ) | ऊषिम |

( ४२७ ) द्वित्व करने से पूर्व ही ह्वे ( ञ् ) को सम्प्रसारण ( व् को उ ) होता है और इस से परे 'अच्' का लोप हो जाता है ।

ह्वे (ञ्)

प्र० पु० ह्वे अ
ह्वा अ (३५५)
हु अ ( ४२७ )
हु हु अ (४१४) हु हु अतुः

---

+ धातु " ष्वप् " पढ़ी है अतः सकार आदेश है । ( ४२७ ) अभ्यस्तस्य च ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| | जुहाव (३२३,२८९) | जुहुवतुः (१२३) | जुहुवुः |
| म० पु० | जुहोथ / जुहविथ (४१३b) | जुहुवथुः | जुहुव |
| उ० पु० | जुहाव (४११) / जुहव | जुहुविव (१२३) | जुहुविम (४१२ |

( ४२८ ) इ ( ण् ) धातु के अभ्यास को दीर्घ होता है कित् लिट् परे होने पर ।

इ ( ण् ) अनिट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | इ इ अ (४१४) | | |
| | इ ऐ अ (२८९) | इ इ अतुस् | इ इ उस् |
| | इयै अ (४२५) | इ य् अतुस् (२९५) | इ य् उस् |
| | इयाय ( ५ ) | ईयतुः ( ४२८ ) | ईयुः |
| म० पु० | इ ए थ ( २६१ ) | | |
| | इयेथ ( ४२५ ) | | |
| | इ ए इ थ (४१३b) | | |
| | इये इ थ ( ४२५ ) | | |
| | इययिथ ( ५ ) | ईयथुः | ईय |
| उ० पु० | इयाय / इयय | ई इ इव(४२८,४१२) / ईयिव ( २९५ ) | ईयिम |

( ४२९ ) अद् को विकल्प से 'घस्' आदेश होता है लिट् में ।

---

( ४२८ ) दीर्घ इणः किति । (४२९) लिट्यन्यतरस्याम् ।

( ४३० ) अभ्यास के आदि अकार को दीर्घ होता है लिट् में। यह ( २६७ ) का अपवाद है।

( ४३१ ) अद्, ऋ, व्ये ( ञ् ) धातुओं से परे थल् से पूर्व नित्य ही इट् होता है। अद् और व्ये ( ञ् ) से ( ४१३ b ) से विकल्प प्राप्त था, ऋ से भी ऋदन्त होने से प्रतिषेध प्राप्त था॥

अद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | घ घस् अ (४२९,३९८b) | ज घ् स् अतुः (३२४, २९७) | ज घ्स् उस् |
| | जघास (३२४,३२३,२८९) | जक्षतुः (१५,३९) | जक्षुः |
| | अ अद् अ (३९८b) | | |
| | आद (४३०) | आदतुः (४३०) | आदुः |
| म० पु० | जघसिथ † / आदिथ (४३१) | जक्षथुः / आदथुः | जक्ष / आद |
| उ० पु० | जघास (४११) / जघस / आद (४३०) | जक्षिव (४१२) / आदिव (४१२) | जक्षिम / आदिम |

( ४३२ ) अभ्यास से परे हन् के हकार को कवर्गादेश ( घ् ) हो जाता है। §

---

( ४३० ) अत आदेः।

( ४३१ ) इडत्त्यर्तिव्ययतीनाम्। † घसस्तासावभावात्थलि नित्यमिट्। ( ४३२ ) अभ्यासाच्च। § सन्नन्त और यङन्त में भी इसी नियम से कवर्गादेश होता है।

### हन्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ह हन् अ (३९८b)<br>ज ह न् अ (३२३)<br>जघान(४३२,२८९) | ह हन् अतुस्<br>ज ह् न् अतुः (२९७)<br>जघ्नतुः (९३) | <br><br>जघ्नुः |
| म० पु० | जघन्थ<br>(१९,२०)<br>जघनिथ<br>(४१३ b) | जघ्नथुः | जघ्न |
| उ० पु० | जघान (४११)<br>जघन (४३२) | जघ्निव(४१२,२९७) | जघ्निम |

राध्, साध्, आप्, रुध्, भिद् अनिट् धातुएं हैं, इनमें से अकार (ह्रस्व)—वान् अथवा अजन्त कोई नहीं, अतः थल् परे (४१३ b) से इट् का विकल्प नहीं होता किन्तु क्रादिनियम से नित्य ही इट् होता है। रराधिथ, ससाधिथ, आपिथ, रुरोधिथ, बिभेदिथ ॥

### क्री (ञ्) उभयपदी अनिट्

### लिट् परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | चि क्री अ (३२२,३२३)<br>चि क्रै अ (२८९)<br>चिक्राय | <br>चि क्री अतुस्<br>चिक्रियतुः | <br><br>चिक्रियुः |
| म० पु० | चिक्रेथ<br>चिक्रयिथ<br>(२६१) | चिक्रियथुः | चिक्रिय |
| उ० पु० | चिक्राय(४११)<br>चिक्रय | चिक्रियिव (४१२) | चिक्रियिम |

लिट् आत्मनेपद

चि क्री ए (३२२)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | चिक्रिये | चिक्रियाते | चिक्रियिरे |
| म० पु० | चिक्रियिषे | चिक्रियाथे | चिक्रियिध्वे-ढ्वे |
| उ० पु० | चिक्रिये | चिक्रियिवहे | चिक्रियिमहे |

ग्रह् उभयपदी सेट्

परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जग्राह | जगृहतुः (२८६) | जगृहुः |
| म० पु० | जग्रहिथ | जगृहथुः | जगृह |
| उ० पु० | जग्राह / जग्रह | जगृहिव | जगृहिम |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जगृहे | जगृहाते | जगृहिरे |
| म० पु० | जगृहिषे | जगृहाथे | जगृहिध्वे / जगृहिढ्वे |
| उ० पु० | जगृहे | जगृहिवहे | जगृहिमहे |

( ४३३ ) लिट् प्रत्यय के कारण जिस अङ्ग के आदि ( अभ्यास ) को आदेश न हुआ हो उसके असंयुक्त (un-conjunct) हलों के मध्य में ह्रस्व 'अ' को 'ए' हो जाता है और अभ्यास का लोप हो जाता है कित् लिट् और सेट् थल् परे होने पर।

---

( ४३३ ) अत एकहल्मध्येऽनादेशादे र्लिटि। थलि च सेटि।

शक् अनिट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | शशाक | शेकतुः (४३३) | शेकुः (४३३) |
| म० पु० | शशक्थ<br>शेकिथ(४३३) | शेकथुः (४३३) | शेक |
| उ० पु० | शशाक (४११)<br>शशक | शेकिव (४१२,४३३) | शेकिम |

इसी प्रकार पच्, सद्, शम् के रूप जानो। प्रच्छ, रक्ष्, राध्, साध् के रूप इस नियम के प्रत्युदाहरण हैं।

सह् आत्मनेपदी

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | सेहे (४३३) | सेहाते | सेहिरे |
| म० पु० | सेहिषे | सेहाथे | सेहिध्वे (३७८ b)<br>सेहिढ्वे |
| उ० पु० | सेहे | सेहिवहे | सेहिमहे † |

इसी प्रकार पद् दिवादि, मन्, तन् ( उभयपदी ) के रूप जानो।

(४३४) तॄ, फल्, भज् और त्रप् भ्वा० आत्मनेपदी धातुओं के 'अ' के स्थान में 'ए' होता है और अभ्यास का लोप हो जाता है कित् लिट् और सेट् थल् परे होने पर। फल् और भज् के अभ्यास को आदेश होता है और तॄ का अकार गुण-द्वारा निष्पन्न होता है, अतः ( ४३३ ) की प्राप्ति नहीं थी।

---

† आत्मनेपद प्रत्यय सब अपित् हैं और यहाँ (४१०) से कित् भी हैं, अतः (४३३) की सर्वत्र प्रवृत्ति होती है। (४३४) तॄफलभजत्रपश्च।

( ४३५ ) ऋच्छ् ( तुदादि ), ऋ और ऋकारान्त अङ्गों को गुण होता है लिट् प्रत्यय परे होने पर।

तॄ

त तर् अतुस्
(४३५)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ततार | तेरतुः (४३५) | तेरुः |
| म० पु० | त तर् इ थ (४३५) | | |
| | तेरिथ | तेरथुः | तेर |
| उ० पु० | ततार / ततर | तेरिव | तेरिम |

भज् उभयपदी

परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | बभाज (२८९) | भेजतुः | भेजुः |
| म० पु० | बभक्थ / भेजिथ | भेजथुः | भेज |
| उ० पु० | बभाज / बभज | भेजिव | भेजिम |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | भेजे | भेजाते | भेजिरे |
| म० पु० | भेजिषे ( ४१२ ) | भेजाथे | भेजिध्वे |
| उ० पु० | भेजे | भेजिवहे | भेजिमहे |

---

( ४३५ ) ऋच्छत्यृताम्।

( ४३६ ) जॄ, भ्रम्, त्रस्—इन अङ्गों के 'अ' के स्थान में विकल्प से 'ए' आदेश होता है और अभ्यास का लोप हो जाता है कित् लिट् और सेट् थल् परे होने पर।

जॄ ( to grow old ) सेट्

प्र० पु० जॄ जॄ अ
जर् जॄ अ ( ४१६ )
ज जर् अ (३९८b, ४३५)　　ज जर् अतुः (४३५)

| | | | |
|---|---|---|---|
| | जजार ( २८९ ) | जजरतुः / जेरतुः (४३६) | जजरुः / जेरुः |
| म० पु० | जजरिथ / जेरिथ | जजरथुः / जेरथुः | जजर / जेर |
| उ० पु० | जजार / जजर | जजरिव / जेरिव | जजरिम / जेरिम |

भ्रम् धातु के भी इसी प्रकार बभ्राम, बभ्रमतुः—भ्रेमतुः, बभ्रमुः—भ्रेमुः। इत्यादि रूप जानो।

( ४३७ ) कास् ( कास् ) धातु तथा प्रत्ययान्त धातुओं से परे 'आम्' प्रत्यय आता है लिट् प्रत्यय परे होने पर।

( ४३८ ) गुरुमान् , इजादि ( 'इच्'—आदि ) धातुओं

---

( ४३६ ) वा जॄभ्रमुत्रसाम् ।

( ४३७ ) कासप्रत्ययादाममन्त्रे लिटि । णिजन्त, सन्नन्त, यङन्त आदि प्रत्ययान्त धातु हैं ॥ ( ४३८ ) इजादेश्च गुरुमतोऽनृच्छः ।

से परे ऋच्छ् धातु को वर्ज करके 'आम्' प्रत्यय आता है लिट् प्रत्यय परे होने पर।

( ४३९ ) 'आम्' से पर लि ( ट् ) प्रत्यय का लुक् हो जाता है।

( ४४० ) आमन्त से परे कृ, भू, अस् के लिट् के रूपों का अनुप्रयोग होता है।

( ४४१ ) अनुप्रयुक्त कृ धातु से आत्मनेपद होता है यदि आम्प्रत्यय की प्रकृति (base) से भी आत्मनेपद हुआ हो अन्यथा परस्मैपद ही होता है।

( ४४२ ) आम् , अन्त, आलु, आय्य, इत्नु, इष्णु प्रत्ययों के परे होने पर 'णि' को 'अय्' होता है। यह ( ३९७ ) का अपवाद है॥

चुर्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | चुर् णिच् (इ)(२८७) | चुर् इ | |
| | चोरि आम् (४३७,४३९) | चोर् इ आम् चक्रतुः | |
| | चोरयाञ्चकार (४४०,४४२) | चोरयाञ्चक्रतुः | चोरयाञ्चक्रुः |
| म० पु० | चोरयाञ्चकर्थ | चोरयाञ्चक्रथुः | चोरयाञ्चक्र |
| उ० पु० | चोरयाञ्चकार / चोरयाञ्चकर | चोरयाञ्चकृव | चोरयाञ्चकृम |

(४३९) आमः। (४४०) कृञ्चानुप्रयुज्यते लिटि। (४४१) आम्प्रत्ययवत्कृञोऽनुप्रयोगस्य। ( ४४२ ) अयामन्ताल्वाय्येत्न्विष्णुषु॥

चुर्+णिच् उभयपदी धातु है अतः जब इससे आत्मनेपद करना अभीष्ट हो तब कृ धातु से भी (४४१) से आत्मनेपद होता है। चोरयाञ्चक्रे, चोरयाञ्चक्राते, चोरयाञ्चक्रिरे इत्यादि। इसी प्रकार चोरयाम्बभूव चोरयाम्बभूवतुः, चोरयाम्बभूवुः इत्यादि जानो। अस् धातु के अनुप्रयोग से चोरयाम् आस=चोरयामास, चोरयामासतुः, चोरयामासुः इत्यादि रूप बनते हैं ॥

ईक्ष् आत्मनेपदी

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | ईक्षाञ्चक्रे (४३८, ४३९, ४४०, ४४१) | ईक्षाञ्चक्राते (४४१) | ईक्षाञ्चक्रिरे |
| | ईक्षाम्बभूव (४४०) | ईक्षाम्बभूवतुः | ईक्षाम्बभूवुः |
| | ईक्षामास (४४०) | ईक्षामासतुः | ईक्षामासुः |

इसी प्रकार ईह्, ऊह्, एध् के रूप जानो।

(४४३) दय् ( to pity ), अय् ( to go ) और आस् ( to sit ) से परे 'आम्' प्रत्यय होता है लिट् प्रत्यय परे होने पर।

आस् to sit आत्मनेपदी

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | आसाञ्चक्रे (४४१) | आसाञ्चक्राते | आसाञ्चक्रिरे |
| | आसाम्बभूव | आसाम्बभूवतुः | आसाम्बभूवुः |
| | आसामास | आसामासतुः | आसामासुः |

इसी प्रकार दय् और अय् के रूप जानो।

---

(४४३) दयायासश्च।

( ४४४ ) उष्, विद् ( to know ), और जागृ धातुओं से परे 'आम्' विकल्प से आता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ० पु० | विवेद<br>विदाञ्चकार †<br>विदाम्बभूव<br>विदामास | विविदतुः<br>विदाञ्चक्रतुः<br>विदाम्बभूवतुः<br>विदामासतुः | विविदुः<br>विदाञ्चक्रुः<br>विदाम्बभूवुः<br>विदामासुः |
| म० पु० | विवेदिथ<br>विदाञ्चकर्थ<br>विदाम्बभूविथ<br>विदामास | विविदथुः<br>विदाञ्चक्रथुः<br>विदाम्बभूवथुः<br>विदामासथुः | विविद<br>विदाञ्चक्र<br>विदाम्बभूव<br>विदामास |
| उ० पु० | विवेद<br>विदाञ्चकार-चकर<br>विदाम्बभूव<br>विदामास | विविदिव<br>विदाञ्चकृव<br>विदाम्बभूविव<br>विदामासिव | विविदिम<br>विदाञ्चकृम<br>विदाम्बभूविम<br>विदामासिम |

इसी प्रकार जागृ के रूप जानो। जागृ को (४०५) से यहां सर्वत्र ही गुण होता है, णल् परे तो (२८९) से वृद्धि होती है। जजागार, जागराञ्चकार इत्यादि।

( ४४५ ) भी, ह्री ( to be ashamed ), भृ और हु से परे आम् प्रत्यय विकल्प से आता है लिट् में। आम् परे होने पर धातु को द्वित्व और भृ के अभ्यास को इकारान्तादेश होता है।

---

( ४४४ ) उषविदजागृभ्योऽन्यतरस्याम्। † आम् के संनियोग से विद् को अदन्त माना गया है, अतः उपधा में इ न होने से ( २६२ ) से गुण नहीं होता ॥

हु ( to pour oblations )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | जुहाव (३२३)<br>जुहवाञ्चकार (४४५) | जुहुवतुः(१२३)<br>जुहवाञ्चक्रतुः (४४५) | जुहुवुः<br>जुहवाञ्चक्रुः |
| म० पु० | जुहोथ<br>जुहविथ<br>जुहवाञ्चकर्थ | जुहुवथुः<br>जुहवाञ्चक्रथुः | जुहुव<br>जुहवाञ्चक्र |
| उ० पु० | जुहाव<br>जुहव (४११)<br>जुहवाञ्चकार —चकर | जुहुविव (४१२)<br>जुहवाञ्चकृव | जुहुविम<br>जुहवाञ्चकृम |

इसी प्रकार भी, ह्री के रूप जानो।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां नवमाध्यायस्य
द्वितीयो वर्गः ॥

---

## तृतीय वर्ग—णिजन्त (Causals)

( ४४६ ) कर्ता के प्रयोजक ( प्रेरक ) को "हेतु" कहते हैं और "कर्ता" भी कहते हैं।

( ४४७ ) प्रेरणा आदि व्यापार के वाच्य ( to be expressed ) होने पर धातु से परे णिच् ( इ ) प्रत्यय आता है। ( २८८ ) से णिच् प्रत्ययान्त की धातु संज्ञा होकर कर्तृवाचक सार्वधातुक परे होने पर शप् प्रत्यय भी होता है।

---

( ४४६ ) तत्प्रयोजको हेतुश्च । ( ४४७ ) हेतुमति च । णिजन्त को णिच् के 'च्' का लोप करने पर 'ण्यन्त' ( णि+अन्त ) भी कहते हैं।

( ४४८ ) णिजन्त धातु से आत्मनेपद होता है यदि क्रिया का फल कर्ता को मिले, नहीं तो परस्मैपद ।

भू इ ( ४४७ )=भू इ अ ति ( २८८, २६६ )=भौ इ अ ति ( २८९ )=भावि अ ति ( ५ )=भावे अ ति ( २६१ )=भावयति ( ५ ); श्रु—श्रावयति; हृ—हारयति—ते; कृ—कारयति—ते; मृ ( ङ् )—मारयति; मुद्—मोदयति; बुध्—बोधयति; युध्—योधयति; नश्—नाशयति; जन्—जनयति; दृश्—दर्शयति—ते; मिल्—मेलयति; क्षिप्—क्षेपयति ( २६२ ); भुज् (to eat) —भोजयति; अश् (to eat)—आशयति; अद्—आदयति—ते; आस्—आसयति; शी ( ङ् )—शाययति; जागृ—जागरयति; कम्प्—कम्पयति; चल्—चालयति; रुच्—रोचयति—ते; रुध् —रोधयति—ते; तन्—तानयति—ते ( २८९ ); लू ( ञ् )—लावयति—ते; ग्रह्—ग्राहयति—ते; चोरि+इ अ ति ( २८७,-२८८ )=चोर् इ अ ति * (३९७)=चोरयति—ते ।

( ४४९ ) ऋ, ह्री तथा आकारान्त धातुओं के अन्त में पुक् ( प् ) का आगम होता है णिच् प्रत्यय परे होने पर ।

ऋ प् इ अ ति ( ४४९ )=अर्पयति ( २६२ ); ह्री प् इ अ ति ( ४४९ )=ह्रेपयति; दा—दापयति—ते; धा—धापयति—ते; ज्ञा—ज्ञापयति–ते; स्था—स्थापयति; हा—हापयति–ते; मा—मापयति ।

---

(४४८) णिचश्च । इस का विशेष विवरण परस्मैपद प्रक्रिया में देखो। * णेरनिटीति पूर्वस्य णिचो लोपः । (४४९) अर्तिह्रीव्लीरीक्नूयीक्ष्माय्यातां पुग् णौ ।

( ४५० ) क्री, इ ( इङ् ) to study, और जि के 'एच्' को आकार होता है णिच् परे होने पर। क्री इ=क्रै इ ( २८९ ) =क्रा इ ( ४५० )=क्रा प् इ अ ति ( ४४९ )=क्रापयति-ते; अध्यापयति; जापयति-ते।

( ४५१ ) भी ( to fear ) के 'एच्' के स्थान में विकल्प से आकार होता है यदि प्रयोजक से भय हो और इस अवस्था में ण्यन्त धातु से आत्मनेपद होता है। भी इ=भै इ=भा इ ( ४५१ ) =भाप् इ अ ते ( ४४९ )=भापयते, जटिलो भापयते= जटावाला डराता है, परन्तु कुञ्चिकयैनं भाययति=कुञ्जी से उसको डराता है, यहां कुञ्चिका भय का कारण है न कि 'हेतु' वा 'प्रयोजक', इस लिये न यहां आकार आदेश हुआ और न ही आत्मनेपद हुआ।

( ४५२ ) ईकारान्त 'भी' से षुक् ( ष् ) का आगम होता है णिच् परे होने पर यदि प्रयोजक से भय हो। ( ४५१ ) नियम से जहां आकार नहीं होता है वहां भी ईकारान्त ही रहता है। भी ष् इ अ ते=भीषि अ ते=भीषे अ ते=भीषयते।

( ४५३ ) शो, छो, सो, ह्वे ( ञ् ), व्ये ( ञ् ) to cover, वे ( ञ् ) to weave, पा to drink से परे युक् ( य् ) का आगम होता है णिच् परे होने पर। शो इ अ ति=शा य् इ अ ति ( ३५५, ४५३)=शाये अ ति ( २६१ )=शाययति-ते; छाययति-ते; अव+सो—अवसाययति-ते; ह्वाययति-ते (३५५,४५३); सम्+व्ये ( ञ् )—संव्याययति; वाययति, पाययति-ते।

---

( ४५० ) क्रीङ्जीनां णौ। ( ४५१ ) बिभेतेर्हेतुभये, भीस्म्योर्हेतुभये। ( ४५२ ) भियो हेतुभये षुक्। ( ४५३ ) शाच्छासाह्वाव्यावेपां युक्।

( ४५४ ) रभ् और लभ् धातुओं के अन्त्य अच् से परे नुम् ( न् ) आगम होता है अजादि प्रत्यय परे होने पर लिट् और शप् प्रत्यय को वर्ज करके । र न् भ् इ अ ति=रं भ् इ अ ति ( १९ )=रम्भयति–ते ( २० ), लम्भयति–ते ।

( ४५५ ) हन् के नकार के स्थान में तकार होता है चिण् और णल्–भिन्न ञित्, णित् प्रत्यय परे होने पर । हन् इ अ ति–ह न् इ अ ति ( ४५५ )=घ त् इ अ ति ( ६३ )=घात-यति–ते ( २८९ ) ।

(४५६) रुह् धातु के हकार के स्थान में विकल्प से पकार हो जाता है णिच् परे होने पर । रोहयति, रोपयति ।

( ४५७ ) अबोधार्थ इ ( ण् ) को गम् आदेश होता है णिच् परे होने पर । स एति गृहम्, तं गमयति गृहम्, यहां (४५८) से गम् की उपधा ह्रस्व हो जाती है, परन्तु प्रति+इ ( ण् ) ( बोधार्थक ) का प्रत्याययति रूप होता है ।

( ४५८ ) जन् ( दिवादि ), जॄ, रञ्ज् और अमन्त धातुओं की 'मित्' संज्ञा होती है और मित्संज्ञकों की उपधा ह्रस्व हो जाती है णि परे होने पर । जन्–जान् इ अ ति=जन् इ अ ति ( ४५८ )=जनयति ( २६१, ५ ); जॄ इ अ ति=जार् इ अ ति ( २८९ )=जर् इ अ ति ( ४५८ )=जरयति; रञ्ज् इ अ ति=रज् इ अ ति† =रा ज् इ अ ति=रजयति ( ४५८ ); नम्—नमयति, प्रणमयति ।

---

( ४५४ ) रभेरशब्लिटोः, लभेश्च ( ४५५ ) हनस्तोऽचिण्णलोः । ( ४५६ ) रुहः पोऽन्यतरस्याम् । ( ४५७ ) णौ गमिरबोधने । ( ४५८ ) जनीजॄष्क्नसुरञ्जोऽमन्ताश्च, मितां ह्रस्वः । † रञ्जे र्णौ मृगरमण उपसंख्यानम्–इस वार्तिक से यहां न् का लोप होता है ।

( ४५९ ) शम् धातु दर्शन अर्थ में मित् नहीं। रूप निशामयति=दर्शयति=दिखाता है । परन्तु शान्त करने अर्थ में अमन्त होने से जो मित्-संज्ञा प्राप्त थी वह बनी रहती है—

अनुभवति हि मूर्ध्ना पादपस्तीव्रमुष्णम् ।
शमयति परितापं छायया संश्रितानाम् ॥

( ४६० ) पा धातु की उपधा का लोप और अभ्यास को ईकार अन्तादेश होता है चङ्परक णि परे होने पर। पा णि=पा य् इ ( ४५३ )=पा य् इ अ त् ( ३९५ )=पा पाय् इ अ त्=पी प्य अ त् ( ४६०, ३९७ )=अपीप्यत् ( २६९ ), अपीप्यताम्, अपीप्यन्।

( ४६१ ) स्था की उपधा को इकार आदेश होता है चङ्परक णि परे होने पर। अ स्था प् इ अ त् ( ४४९ )=अ स्थि प् अ त् ( ४६१, ३९७ )=अ स्थिप् स्थिप् अ त् ( ३९८a ) =अ ति स्थिप् अ त् ( ४२३, ३२४ )=अतिष्ठिपत्,* अतिष्ठिपताम्, अतिष्ठिपन्।

( ४६२ ) गत्यर्थक, बोधनार्थक और भक्षणार्थक, शब्दकर्म्मक ( ग्रन्थ आदि जिस का कर्म्म हो ) और अकर्म्मक धातुओं का अण्यन्तावस्था का कर्ता णिजन्त में कर्म्म बन जाता है।

---

( ४६० ) लोपः पिबतेरीच्चाभ्यासस्य। ( ४६१ ) तिष्ठतेरित्।
* अभ्यास के 'इण्' से परे 'स्था' के स् को ष् हो जाता है। ( ४६२ ) गतिबुद्धिप्रत्यवसानार्थशब्दकर्म्माकर्म्मकाणामणि कर्ता स णौ।

| अण्यन्त ( Primitive ) | ण्यन्त ( Causal ) |
| --- | --- |
| भृत्या गृहमगच्छन् | (स) भृत्यान् गृहमगमयत् |
| शिष्या वेदार्थमविदुः | (गुरुः) शिष्यान् वेदार्थमवेदयत् |
| विप्राः श्राद्धं भुञ्जते | स विप्रान् श्राद्धं भोजयति |
| स सांख्यमधीते | तं सांख्यमध्यापयति |
| स कटे आस्ते | तं कटे आसयति |

अन्यत्र कर्ता के अनुक्त होने से कर्ता में तृतीया होती है—देवदत्त ओदनं पचति, यज्ञदत्तो देवदत्तं प्रेरयति इति यज्ञदत्तो देवदत्तेन ओदनं पाचयति ॥

इति णिजन्तप्रक्रिया समाप्ता ॥

---

## चतुर्थ वर्ग— सन्नन्त (Desideratives)

( ४६३ ) इष् ( to desire ) के कर्म्मभूत तथा इष् के साथ समानकर्तृक धातु से 'सन्' ( स ) प्रत्यय विकल्प से आता है इच्छा अर्थ में। सन्नन्त की धातुसंज्ञा होने से कर्तृ-वाचक सार्वधातुक परे होने पर शप् भी आता है। पठितुमिच्छ-ति—यहां इष् धातु का जो कर्ता है वही पठनक्रिया का भी कर्ता है। इच्छाक्रिया पठन-विषयक है, अतः पठ् धातु यहां अर्थद्वारा इष् धातु का कर्म्म है, अतः पठ् से सन् (स) प्रत्यय होता है, परन्तु 'शिष्याः पठन्तु' इतीच्छति गुरुः यहां पठनक्रिया का कर्ता 'शिष्याः' है और इच्छाक्रिया का 'गुरुः', अतः कर्ता के भिन्न होने से यहां पठ् धातु से सन् प्रत्यय नहीं होगा। विकल्प कहने से वक्ता की इच्छा से वाक्य भी प्रयुक्त

---

( ४६३ ) धातोः कर्म्मणः समानकर्तृकादिच्छायां वा ॥

होता है—पठितुमिच्छति, पिपाठिषति। इच्छार्थक सन् आर्ध-धातुक प्रत्यय है इस लिये इससे पूर्व सेट् धातुओं से परे इट् आता है।

( ४६४ ) जिस किस निमित्त से सन् से पूर्व धातु से आत्मनेपद होता हो उसी निमित्त से सन्नन्त धातु× से भी आत्मनेपद होता है।

( ४६५ ) अनभ्यास सन्नन्त और यङन्त धातुओं को द्वित्व होता है। मीमांस, जुगुप्स धातुएं सन्नन्त तो हैं परन्तु अभ्यस्त होने से पुनः सन् प्रत्यय आने पर द्वित्व नहीं होता—मीमांसिषते, जुगुप्सिषते इत्यादि। द्वित्व ( ३२० ) नियम के अनुसार ही होता है।

( ४६६ ) सन् प्रत्यय परे होने पर अभ्यास के 'अ' के स्थान में 'इ' आदेश होता है। उदाहरण—पातुमिच्छति= पिपासति, यहां पा से सन् ( स ) होकर एकाच् 'पास' को द्वित्व होता है, पास् पास अ ति इस अवस्था में ( ३९८ b ) से अभ्यास के 'स्' का लोप और ( ३२२ ) से अभ्यास के 'आ' को ह्रस्व हो जाता है, तब ( ४६६ ) से ह्रस्व अकार के स्थान में 'इ' होता है। पठ्+स=( ४६३ )=पठ् इ स अ ति (२८८, २६६)= पठ् पठ् इ स अ ति=प पठ् इ स अ ति (३९८ b)= पिपठिषति (४६६,३९,२६७); यज—† यियक्षति-ते; पच्—पिपक्षति-ते; नश्—निनंक्षति; मस्ज्—मिमङ्क्षति; गम्—जिगमिषति (३६२); ब्रू—विवक्षति; स्था—तिष्ठासति; वस् (to dwell)

---

( ४६४ ) पूर्ववत्सनः। ( ४६५ ) सन्यङोः। ( ४६६ ) सन्यतः।

† यियक्षति आदि रूपों की सिद्धि के लिये इनके लट् लकार के रूप देखो।

—विवत्सति; अद्—जिघत्सति; त्यज्—तित्यक्षति; जागृ—जिजागरिषति; शी ( ङ् )—शिशयिषते ( ४६४ )।

( ४६७ ) इगन्त से परे झलादि सन् कित् होता है। झलादि सन् तभी संभव होता है जब धातु अनिट् हो।

( ४६८ ) इण् को गम् आदेश होता है सन् परे होने पर, यदि इण् बोधार्थक न हो। जिगमिषति; बोधार्थक का प्रतीषिषति रूप होता है॥

( ४६९ ) अजन्त धातु, हन् और इण् के आदेश गम् के 'अच्' को दीर्घ हो जाता है झलादि सन् परे होने पर। चि—चि चि स अ ति=चिची स अ ति ( ४६९ )=चिचीषति (३९); चिकीषति (४२०); जि—जि गि स अ ति (४१८)=जिगीषति ( ४६९ ); भी—बिभीषति ( ४६७ ); श्रु—शुश्रूषते, कृ—कृ स अ ति=कर् कृ स अ ति ( ४१६ )=चि कृ स अ ति (४२३,४६६), =चिकृ स अ ति ( ४६७, ४६९ )=चि किर् स ति ( २७८ )= चिकीर्षति ( २७७ ); हृ—जिहीर्षति; भू—बुभूषति (३२२,४६७); स्तु—तुष्टूषति ( ४६७, ४६९ ); इण्—जिगांस्यते ( कर्म्मवाच्य होने पर ), यहां गम् को इट् का आगम नहीं होता क्योंकि वह आगम परस्मैपद में विधान किया गया है। हन्—जि हन् स अ ति=जिघन् स अति ( ४३२ )=जिघांसति ( ४६९, १९ )।

( ४७० ) समीपवर्ती-इक्-पूर्वक हल् से परे झलादि सन् कित् होता है। दृश्—दिदृक्षते;*—भुज—बुभुक्षति-ते;मुच्—

---

( ४६७ ) इको झल्। ( ४६८ ) सनि च। प्रति+इ+स अ ति= प्रति इ स स ति ( ३२० )=प्रती सि स ति ( ४६६ )=प्रतीषिषति। ( ४६९ ) अज्झनगमां सनि। (४७०) हलन्ताच्च। *दिदृक्षते आदि रूपों की सिद्धि के लिये इन्हीं धातुओं के लृट् लकार के रूप देखो।

मुमुक्षते; बुध् (दिवादि) बुभुत्सते; भिद्—बिभित्सति-ते; युज्—युयुक्षति-ते; रुध्—रुरुत्सति-ते; युध् (दिवादि)—युयुत्सते; सृज्—सिसृक्षति। इन सब उदाहरणों में सन् के कित् होने से (२६४) से उपधा-गुण का निषेध हो जाता है।

(४७१) रुद्, विद्, मुष्, ग्रह्, स्वप् और प्रच्छ् से परे क्त्वा और सन् कित् होते हैं। रुद्—रुरुदिषति; विद् विविदिषति मुष्—मुमुषिषति (३५०, ३९); स्वप्—सुषुप्सति; * प्रच्छ्—पिपृच्छिषति + (४१६, ४६६)।

(४७२) ग्रह्, गुह् और उगन्त धातुओं से परे सन् से पूर्व इट् नहीं होता है—ग्रह्—ग ग्रह् स अ ति=जि गृह् सति (४७१, २८६)=जि गृढ् स ति (८३)=जिघृढ स ति (३६०) =जिघृ क् स ति (३५६)=जिघृक्षति (३९); पू—पुपूषति; लू—लुलूषति-ते; बुभूषति।

(४७३) इवर्ण वा उवर्ण जिस की उपधा में हो, जो हलादि और रलन्त ('रल्'+अन्त) हो, उस धातु से परे सेट् क्त्वा और सन् विकल्प से कित् होते हैं। द्युत्—दिद्युतिषते वा दिद्योतिषते (द्युत् के अभ्यास को सम्प्रसारण हो जाता है); लिख्—लिलिखिषति वा लिलेखिषति; रुच्—रुरुचिषते वा रुरोचिषते। परन्तु दिव्—दिदेविषति; इष्—एषि-

---

(४७१) रुदविदमुषग्रहिस्वपिप्रच्छः संश्च॥

* यहां पहले सम्प्रसारण होकर 'सुप्' को द्वित्व होता है। + सन् परे होने पर प्रच्छ् को इडागम होता है। (४७२) सनि ग्रहगुहोश्च। (४७३) रलो व्युपधाद्धलादेः संश्च।

षिषति में नित्य ही गुण होता है क्योंकि दिव् और इष् धातुएं क्रम से रलन्त और हलादि नहीं हैं।

( ४७४ ) मि (ञ्) (स्वादि), मी (ञ्) क्र्यादि, मा, मा (ङ्) जुहोत्यादि, मे (ङ्) ( to exchange ), घु-संज्ञक, रभ्, लभ्, शक्, पत् और पद् धातुओं के अच् को 'इस्' होता है सकारादि सन् परे होने पर। इनके अभ्यास का लोप भी होता है। मि स् स अ ति ( ४७४ )=मित्सति-ते ( ३६४ ): मी (ञ्)—मित्सति-ते; मा—मा मा स ति=मिस् स ति ( ४७४ ) =मित्सति; मा ( ङ् )—मित्सते; मे ( ङ् )—मित्सते; दा—दित्सति-ते; धा—धित्सति-ते; दो—दित्सति; रभ्—रिप्सते (३५८,१५); लभ्—लिप्सते (३५८); शक्—शिक्षति; पत्—पित्सति ( ४७४,३५८); पद्—पित्सते।

( ४७५ ) आप् और ज्ञपि ( ण्यन्त ) के 'अच्' के स्थान में 'ई' होता है सकारादि सन् परे होने पर, और इनके अभ्यास का लोप हो जाता है। ज्ञप् से परे सन् से पूर्व इट् विकल्प से आता है। आप्—ईप् स अ ति, यहां 'प्स' शब्द द्वित्व होता है, फिर अभ्यास का लोप हो जाता है। ईप्सति। ज्ञपि स ति—इस अवस्था में ( ४६७ ) से सन् के कित् होने से गुण का निषेध हो जाता है। ( ४६९ ) से दीर्घ प्राप्त था, परन्तु (३९७) से णि का लोप हो जाता है। ज्ञप् स ति। यहां ( ४७५ ) से ईत्व और अभ्यास का लोप होकर ज्ञीप्सति रूप सिद्ध होता है। परन्तु जिस पक्ष में सन् से पूर्व इट् आता है

---

( ४७४ ) सनि मीमाघुरभलभशकपतपदामच इस्, अत्र लोपोऽभ्यासस्य। ( ४७५ ) आप्ज्ञप्यृधामीत्।

उस में णि और अभ्यास का लोप नहीं होता है और न ही ईकार आदेश होता है, अतः जिज्ञापयिषति रूप बनता है।

(४७६) तन् और पत् से परे सन् से पूर्व इट् होता है विकल्प से। झलादि सन् परे होने पर तन् की उपधा को विकल्प से दीर्घ होता है। तन्—तितनिषति (४६६), तितंसति, तितांसति (४७६); पत्—पिपतिषति (४७६)।

(४७७) ऋदन्त अङ्ग के ऋ को उ (उर्) होता है यदि ऋ से पूर्व ओष्ठ्य अक्षर (labial) हो। मृ स अ ति=मृ स ति (४६७, ४६९)=मुर् स ति (४७७)=मु मुर् स ति =मुमूर्षति (२७७, ३९); स्मृ—सुस्मूर्षते (४७७, २७७, ३९)

(४७८) आशङ्का अर्थ में भी सन् प्रत्यय होता है—मुमूर्षति श्वा (शुनो मरणमाशङ्क्यते); कूलं पिपतिषति=तट के गिरने को है॥

इति सन्नन्तप्रक्रिया समाप्ता।

इति द्वादशाध्याय्यां नवमाध्यायस्य चतुर्थो वर्गः॥

---

## पञ्चम वर्ग—यङन्त (Intensives)

(४७९) क्रियासमभिहार अर्थ में एकाच् और हलादि धातु से परे य (ङ्) प्रत्यय आता है। यङन्त की धातु संज्ञा होने से कर्तृवाचक सार्वधातुक परे होने पर शप् भी आता है। क्रिया के बार बार करने अथवा अतिशय से करने

---

(४७६) तनिपतिदरिद्रातिभ्यः सनो वा इड्वाच्यः। (४७७) उदोष्ठ्यपूर्वस्य। (४७८) आशङ्कायां सन्वक्तव्यः। (४७९) धातोरेकाचो हलादेः क्रियासमभिहारे यङ्। हलादि कहने से ईक्ष् का और एकाच् कहने से जागृ धातु का यङन्त रूप नहीं होता है॥

(frequency or intensity of action) को क्रियासमभिहार कहते हैं। यङ् आर्धधातुक ङित् प्रत्यय है। ङित् होने से यङन्त से परे आत्मनेपद प्रत्यय ही आते हैं चाहे धातु परस्मैपदी हो। पुनः पुनरतिशयेन वा भवति=बोभूयते॥

(४८०) यङ् प्रत्यय परे होने पर अभ्यास को गुण होता है। भू य (ङ्) अ ते (२८८, २६६)=भू भूय ते (४६५)=बु भूयते (३२२, ३२४)=बोभूयते; चि—चेचीयते (४०३); जि—जेजीयते; नी–नेनीयते (४८०); हु—जोहूयते; ह्वि—जेह्वीयते (३२३, ४०३); क्री–चेक्रीयते, श्रु–शोश्रूयते; मुद्–मोमुद्यते; भिद्–बेभिद्यते; रुद्–रोरुद्यते; रुध्–रोरुध्यते; तुद्–तोतुद्यते; दीप्–देदीप्यते; लू–लोलूयते; पू–पोपूयते; स्तु–तोष्टूयते।

(४८१) अकित् अभ्यास के 'अच्' को दीर्घ होता है यङ् प्रत्यय परे होने पर। व्रज्—व व्रज्यते=वाव्रज्यते (४८१); पच्—पापच्यते; यज्—यायज्यते; ज्वल्–जाज्वल्यते, व्रू—वच् य 'ङ्' अ ते ( ३५२ ) वावच्यते।

( ४८२ ) ऋकारान्त अङ्ग के ऋकार के स्थान में री ( ङ् ) आदेश होता है आर्धधातुक यकार परे होने पर। कृ य ते, यहां री (ङ्) आदेश होकर क्री को द्वित्व होता है, (३९८b) से अभ्यास का आदि हल् शेष रहनेपर (४८०) से अभ्यास को गुण होता है। चेक्रीयते। वृ (ञ्)—वेव्रीयते। हृ—जेह्रीयते॥

( ४८३ ) ऋदुपध धातु के अभ्यास के अन्त में री ( क् ) आगम होता है यङ् परे होने पर। दृश्—द दृश्यते=द+री

---

( ४८० ) गुणो यङ्लुकोः। ( ४८१ ) दीर्घोऽकितः। ( ४८२ ) रीङ् ऋतः। ( ४८३ ) रीगृदुपधस्य च।

दृश्यते ( ४८३ )= दरीदृश्यते; वृत्—वरीवृत्यते, वृध्—वरीवृध्यते, नृत्—नरीनृत्यते ( ४८३ )।

( ४८४ ) अनुनासिकान्त अङ्ग के अकारान्त अभ्यास के अन्त में नुक् ( अनुस्वार ) आगम होता है यङ् परे होने पर। यह अनुस्वार विकल्प से पदान्त समझा जाता है। क्रम्—चंक्रम्यते वा चङ्क्रम्यते ( ४८४, २० ) गम् जङ्गम्यते, तन्—तन्तन्यते, नम्—मंनम्यते, भ्रम्—बंभ्रम्यते वा बम्भ्रम्यते, यम्—यंयम्यते, रम्—रंरम्यते, हन्—जङ्घन्यते (४३२)।

( ४८५ ) लुप्, सद्, चर्, जप्, जभ्, दह्, दश्, गॄ धातुओं से भावगर्हा ( क्रिया की निन्दा ) अर्थ में ही ( यङ् ) आता है। जप्, जभ्, दह्, दश् के अभ्यास को नुक् भी होता है। ( ४८४ ) से यहां नुक् अप्राप्त था, अतः विशेष विधान किया। लुप्—लोलुप्यते=गर्हितं लुम्पति=बुरी तरह से काटता है, सद्—सासद्यते, जप्—जञ्जप्यते=बुरी तरह से जप करता है ( स्वरतो वर्णतो वा दुष्टं पठतीत्यर्थः ) दह्—दन्दह्यते, दश्—दन्दश्यते ( bites severely ) ।

( ४८६ ) गत्यर्थक धातुओं से कुटिलता अर्थ में यङ् आता है। कुटिलं गच्छति=जङ्गम्यते (moves tortuously)।

(४८७) शी ( ङ् ) की 'ई' को अय ( ङ् ) आदेश होता है यकारादि कित्, ङित् प्रत्यय परे होने पर। शी य अ ते=शयय अते ( ४८७ )=श शययते= शाशय्यते ( ४८१ )

इति यङन्तप्रक्रिया समाप्ता।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां नवमाध्यायस्य पञ्चमो वर्गः॥

---

( ४८४ ) नुगतोऽनुनासिकान्तस्य, स च पदान्तवद्वा वाच्यः ।
( ४८५ ) लुपसदचरजपजभदहदशगॄभ्यो भावगर्हायाम्। (४८६ ) नित्यं कौटिल्ये गतौ। ( ४८७ ) अयङ् यि क्ङिति ।

## षष्ठ वर्ग—नामधातु (Denominatives)

जब 'नाम' से परे प्रत्यय विशेष लगाकर प्रत्ययान्त की धातुसंज्ञा की जाती है, तो उस धातु को "नाम–धातु" कहते हैं।

( ४८८ ) इच्छा-क्रिया के कर्म्म तथा इच्छुक के सम्बन्धी सुबन्त से 'क्यच्' ( य ) प्रत्यय आता है विकल्प से इच्छा अर्थ में।

( ४८९ ) क्यच् परे होने पर अवर्ण को ई हो जाता है। आत्मनः पुत्रमिच्छति, इस वाक्य में द्वितीयान्त सुबन्त 'पुत्रम्' इच्छति का कर्म्म है और इच्छति के कर्ता का आत्मसम्बन्धी है, इस लिये 'पुत्रम्' शब्द से क्यच् प्रत्यय होता है। पुत्र अम् क्यच् की ( २८८ ) से धातुसंज्ञा होती है और ( १९० ) से 'अम्' का लुक् हो जाता है। पुत्र य अ ति=पुत्रीयति ( ४८९ )। इसी अर्थ में काम्य ( च् ) भी होता है—आत्मनः पुत्रमिच्छति =पुत्रकाम्यति। परन्तु राज्ञः पुत्रमिच्छति—यहां 'पुत्रम्' से क्यच् वा काम्यच् नहीं होता क्योंकि यहां पुत्र राजा का है न कि इच्छुक का अपना।

( ४९० ) आचार-क्रिया के कर्म्म-भूत उपमानवाची सुबन्त से क्यच् ( य ) प्रत्यय होता है आचार (treatment) अर्थ में। छात्रं पुत्रमिवाचरति–इस वाक्य में 'इव' उपमा-वाचक है, 'पुत्रम्' उपमानवाची कर्म्म है, अतः 'पुत्रम्' से प्रत्यय होता है। **पुत्रीयति छात्रम्** (He treats the pupil as his son)।

---

( ४८८ ) सुप आत्मनः क्यच्। ( ४८९ ) क्यचि च। ( ४९० ) उपमानाद् आचारे।

द्विजं विष्णुमिवाचरति=विष्णूयति द्विजम् ( treats a Brahmana like Vishnu )। विष्णूयति में ( ४०३ ) से दीर्घ होता है।

( ४९१ ) उपमानवाची अधिकरण से भी आचार अर्थ में क्यच् होता है—मञ्चके पर्यङ्के इवाचरति=पर्यङ्कीयति मञ्चके; कुट्यां प्रासादे इवाचरति भिक्षुः=प्रासादीयति कुट्यां भिक्षुः, कुटी में भिक्षु ऐसा आचरण करता है मानों प्रासाद में निवास कर रहा है।

( ४९२ ) कर्तृ-भूत उपमानवाची सुबन्त से क्यङ् ( य ) प्रत्यय आता है आचार अर्थ में। क्यङ् प्रत्ययान्त धातु के ङित् होने से आत्मनेपद प्रत्यय आते हैं। श्येन इवाचरति काकः=श्येनायते काकः।

निरस्तपादपे देशे एरण्डोऽपि द्रुमायते।

वह्निस्तस्य जलायते जलनिधिः कुल्यायते तत्क्षणान्-
मेरुः स्वल्पशिलायते मृगपतिः सद्यः कुरङ्गायते।
व्यालो माल्यगुणायते विषरसः पीयूषवर्षायते
यस्याङ्गेऽखिललोकवल्लभतरं शीलं समुन्मीलति॥

( ४९३ ) शब्द, वैर, कलह, अभ्र, कण्व और मेघ प्रातिपदिकों से परे करने अर्थ में क्यङ् (य) प्रत्यय आता है। शब्दं करोतीति=शब्दायते ( ४०३ ); वैरं करोति=वैरायते; कलहायते; अभ्रायते; कण्वायते ( पाप करता है ); मेघायते।

---

(४९१) अधिकरणाच्चेति वक्तव्यम्॥ (४९२) कर्तुः क्यङ् सलोपश्च। ( ४९३ ) शब्दवैरकलहाभ्रकण्वमेघेभ्यः करणे।

( ४९४ ) सब प्रातिपदिकों से विकल्प से 'क्विप्' होता है आचार अर्थ में। क्विप् का सर्वापहारी लोप हो जाता है। कृष्ण इवाचरति=कृष्णाति, यहां क्विबन्त कृष्ण की धातुसंज्ञा होकर ( २६६ ) से शप्=अ आता है और ( २६७ ) पररूप एकादेश हो जाता है। गर्दभ इवाचरति=गर्दभति ॥

इति नामधातुप्रक्रिया समाप्ता।

इति द्वादशाध्याय्यां नवमाध्यायस्य षष्ठो वर्गः ॥

---

## सप्तम वर्ग—आत्मनेपदप्रक्रिया

( ४९५ ) अनुदात्तेत् और ङित् धातुओं से आत्मनेपद होता है। ( १ ) आस्ते, वर्तते, वर्धते, मोदते इत्यादि। ( २ ) शेते, आचष्टे, सूते इत्यादि।

( ४९६ ) नि-पूर्वक विश् धातु का आत्मनेपद में प्रयोग होता है। सन्मार्गे निविशते।

( ४९७ ) परि, वि, अव उपसर्ग पूर्वक 'क्री' से परे आत्मनेपद प्रयुक्त होता है। परिक्रीणीते; विक्रीणीते ( sells ); अवक्रीणीते।

( ४९८ ) वि और परा पूर्वक 'जि' से आत्मनेपद प्रयुक्त होता है। विजयते; शत्रून् पराजयते, अध्ययनात्पराजयते (is sick of study)।

---

( ४९४ ) सर्वप्रातिपदिकेभ्यः क्विब्वा वक्तव्यः। ( ४९५ ) अनुदात्तङित आत्मनेपदम् ॥ ( ४९६ ) नेर्विशः। (४९७) परिव्यवेभ्यः क्रियः। ( ४९८ ) विपराभ्यां जेः।

(४९९) आङ् पूर्वक दा धातु से आत्मनेपद होता है यदि अर्थ मुखादि का खोलना न हो। सहस्रगुणमुत्स्रष्टु-मादत्ते हि रसं रविः (सूर्य्य जल खैंचता है सहस्रगुणा करके छोड़ने के लिये)। परन्तु मुखं व्याददातिः नदी कूलं व्याददाति (the stream bursts open the bank); विपादिकां व्याददाति (opens the pimple on his foot)। मुख आदि के खोलने में तभी निषेध है जब मुखादि कर्म्म कर्ता का अपना अङ्ग हो, इस लिये 'व्याददते पिपीलिकाः पतङ्गस्य मुखम्, यहां आत्मनेपद होता ही है। यहां मुख पिपीलिकाओं का अपना अङ्ग नहीं है किन्तु पतङ्ग (moth) का है।

(५००) आङ्-पूर्वक 'नु' और प्रच्छ् से आत्मनेपद आता है। आनुते, आपृच्छते (=आमन्त्रयते takes leave of)।

(५०१) (उभयपदी) शप् धातु से आत्मनेपद होता है शपथ अर्थ में। कृष्णाय शपते (He promises Krshna on oath)।

(५०२) सम्, अव, प्र, वि उपसर्ग-पूर्वक 'स्था' से आत्मनेपद होता है। सन्तिष्ठते यज्ञः(यज्ञ समाप्त होता है),अत्र केचित् प्रत्यवतिष्ठन्ते (Here some oppose it); लङ्कां विजित्य रामादयोऽयोध्यां प्रातिष्ठन्त (लङ्का को जीत करके रामादि अयोध्या को प्रयाण कर गये)।

(५०३) उप-पूर्वक स्था से आत्मनेपद होता है यदि अर्थ देवपूजा, सङ्गति करना, मैत्री करना और मार्ग की प्राप्ति

---

(४९९) आङो दोऽनास्यविहरणे, पराङ्गकर्म्मकाच्च निषेधः। (५००) आङि नुप्रच्छ्योः। (५०१) शप उपालम्भे। (५०२) समवप्रविभ्यः स्थः। (५०३) उपाद्देवपूजासंगतिकरणमित्रकरणपथिष्विति वाच्यम्।

ह्यो–आदित्यमुपतिष्ठते, गङ्गा यमुनामुपतिष्ठते (joins), अश्वारोहा रथिकानुपतिष्ठन्ते (horsemen make friends with charioteers), अयं पन्था नाकोदरमुपतिष्ठते (this road leads to Nakodar) ।

(५०४) सम् पूर्वक गम् और ऋच्छ्, (तुदादि) से आत्मनेपद होता है । संगच्छते, संगंस्यते, समृच्छते ।

(५०५) प्र और उप से परे क्रम् धातु से आत्मनेपद होता है यदि धातु का अर्थ 'आरम्भ' हो । प्रक्रमते, उपक्रमते ।

(५०६) आङ् पूर्वक क्रम से आत्मनेपद होता है सूर्यादि के उद्गमन (ऊंचे जाने) अर्थ में । आक्रमते सूर्यः । परन्तु आक्रामति धूमो हर्म्यतलात् (smoke rises from the surface of the palace) ।

(५०७) मृ (ङ्) धातु से आत्मनेपद होता है 'श' प्रत्यय परे होने पर और लुङ् और लिङ् में, अन्यत्र परस्मैपद ही होता है । म्रियते, अमृत, म्रियेत, मृषीष्ट, परन्तु मरिष्यति, ममार, मर्तासि इत्यादि ।

(५०८) सन्नन्त ज्ञा, श्रु, स्मृ, दृश् से आत्मनेपद होता है । जिज्ञासते, शुश्रूषते, सुस्मूर्षते, दिदृक्षते ।

(५०९) फल के कर्तृगामी होने पर स्वरितेत् और ञित् धातुओं से आत्मनेपद होता है, नहीं तो परस्मैपद ।

---

(५०४) समो गम्यृच्छिभ्याम् । (५०५) प्रोपाभ्यां समर्थाभ्याम् । (५०६) आङ उद्गमने, ज्योतिरुद्गमन इति वाच्यम् । (५०७) म्रियतेर्लुङ्लिङोश्च । (५०८) ज्ञाश्रुस्मृदृशां सनः । (५०९) स्वरितञितः कर्त्रभिप्राये क्रियाफले ।

(१) यजते यजमानः (Yajamana sacrifices for himself), स्वर्गकामो यजेत, परन्तु यजन्ति याजकाः, भिक्षु याचते, परन्तु उपकारप्रिया महानुभावा आपन्निवारणाय धनं याचन्ति। (२) स कटं कुरुते (he maks a mat for himself)। परन्तु भृत्यः कटं करोति, यजमानः सुनुते परन्तु याजकः सुनोति॥

इत्यात्मनेपदप्रक्रिया समाप्ता।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां नवमाध्यायस्य सप्तमो वर्गः।

---

## अष्टम वर्ग—परस्मैपदप्रक्रिया।

(५१०) जहां जिस किस निमित्त से आत्मनेपद विधान नहीं किया गया वहां धातु से परस्मैपद प्रत्यय आते हैं। भवति, तिष्ठति, क्रीडति, पिबति, गायति, पश्यति इत्यादि।

(५११) अनु और परा पूर्वक कृ (ञ्) से परस्मैपद ही होता है यद्यपि क्रिया का फल कर्तृगामी हो। पुत्रः पितरमनुकरोति (Imitates), पराकरोति दानम् (rejects the gift)।

(५१२) वि, आङ्, परि-पूर्वक रम् धातु से परस्मैपद होता है। विघ्नविहता विरमन्ति मध्याः। आरमति, परिरमति।

(५१३) ण्यन्त बुध्, युध्, नश्, जन्, इङ्, प्रु, द्रु, स्रु से परस्मैपद ही होता है। बोधयति पद्मम्; योधयति काष्ठानि; नाशयति दुःखम्; जनयति सुखम्; अध्यापयति; प्रावयति; द्रावयति; स्रावयति।

---

(५१०) शेषात्कर्तरि परस्मैपदम्। (५११) अनुपराभ्यां कृञः। (५१२) व्याङ्परिभ्यो रमः। (५१३) बुधयुधनशजनेङ्प्रुद्रुस्रुभ्यो णेः॥

( ५१४ ) भक्षणार्थक और चलनार्थक ण्यन्त धातुओं से परस्मैपद होता है। आशयति; भोजयति; चलयति; कम्पयति। ण्यन्त अद् से जो ( ४४८ ) से आत्मनेपद प्राप्त है वह व्यवस्थित रहता है—आदयते देवदत्तेन। ( ५१० ) से परस्मैपद भी होता है आदयति।

( ५१५ ) अण्यन्तावस्था में जो धातु अकर्म्मक और चित्तवत्कर्तृक ( जिस का कर्ता चेतन हो ) हो ण्यन्तावस्था में उस से परस्मैपद होता है। आस्ते देवदत्तः, आसयति देवदत्तम्; शेते देवदत्तः, शाययति देवदत्तम्। यदि कर्ता चेतन न हो तो ( ४४८ ) से आत्मनेपद भी होता है—शुष्यन्ति व्रीहयः, शोषयते व्रीहीनातपः॥

( ५१६ ) पा, दम्, आङ्+यम्, आङ्+यस्, परि+मुह्, रुच्, नृत्, वद् और वस् के ण्यन्त रूप से परे जो (५१४,५१५) से परस्मैपद प्राप्त है वह नहीं होता है अर्थात् ( ४४८ ) से जो आत्मनेपद प्राप्त है वह व्यवस्थित रहता है और पक्ष में परस्मैपद भी होता है। पाययते, दमयते, आयामयते, आयासयते, परिमोहयते, रोचयते, नर्तयते, वादयते, वासयते इत्यादि। परस्मैपद भी होता है—वत्सान् पाययति पयः। दमयन्ती कमनीयतामदम् ( नैषधीयचरिते ) ॥

इति परस्मैपदप्रक्रिया समाप्ता।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां नवमाध्यायस्याष्टमो वर्गः।

---

( ५१४ ) निगरणचलनार्थेभ्यश्च। ण्यन्त से जितना परस्मैपद विधान किया गया है वह फल के कर्तृगामी होने पर आत्मनेपद का अपवाद है॥ ( ५१५ ) अणावकर्म्मकाच्चित्तवत्कर्तृकात्। ( ५१६ ) न पादम्याङ्यमाङ्यसपरिमुहरुचिनृतिवदवसः।

## नवम वर्ग—भावकर्म्मप्रक्रिया

( Impersonal and Passive Voices )

लकार मात्र (जिस के तिङ् आदि आदेश होते हैं) सकर्म्मक धातुओं से कर्ता वा कर्म्म के वाच्य होने पर और अकर्म्मकों से भाव वा कर्ता के वाच्य होने पर प्रयुक्त होते हैं। अब तक इस अध्याय में जितने तिङन्त रूपों की साधना की है उन सब में 'ल' का आदेश तिङ् कर्तृवाचक है अर्थात् उन सब में कर्ता वाच्य है। शप् आदि विकरण कर्तृवाचक सार्वधातुक परे होने पर ही आते हैं, देखो नियम ( २६६ )।

इस वर्ग में वह तिङन्त रूप दिखायेंगे जिन के तिङ् का वाच्य भाव वा कर्म्म हो।

( ५१७ ) भाव वा कर्म्म के वाच्य होने पर धातु से आत्मनेपद होता है।

( ५१८ ) भाव वा कर्म्म के वाचक सार्वधातुक परे होने पर धातु से यक् ( य ) प्रत्यय आता है। यह यक् कित् आर्ध-धातुक प्रत्यय है।

( ५१९ ) घु-संज्ञक, मा, स्था, गै, पा, हा, सो धातुओं को ईकार अन्तादेश होता है कित्, ङित् हलादि प्रत्यय परे होने पर।

उदाहरणानि—भू य ते ( ५१७, ५१८ )=भूयते; गम्+य ते ( ५१७, ५१८ )=गम्यते; पठ्+य ते=पठ्यते; छिद्+य ते=

---

( ५१७ ) भावकर्म्मणोः। ( ५१८ ) सार्वधातुके यक्। ( ५१९ ) घुमास्थागापाजहातिसां हलि।

छिद्यते; * भिद्+य ते=भिद्यते; रुध्+य ते=रुध्यते; रभ्+य ते=रभ्यते; लभ्+य ते=लभ्यते; नी+य ते=नीयते; क्री+य ते=क्रीयते (is purchased); चोरि†+य ते=चोर् य ते (३९७)=चोर्यते; पा (to drink)+य ते=पीयते (५१९); दा (ण्)+य ते=दीयते; दा+य ते=दीयते (५१९); दो+य ते=दीयते (३५५, ५१९); धा+य ते=धीयते (५१९); स्था+य ते=स्थीयते (५१९); मा+य ते=मीयते (५१९); गै+य ते=(३५५)=गीयते (५१९); हा (to leave)+य ते=हीयते (५१९); सो+य ते=सा+य ते (३५५)=सीयते, 'अव' उपसर्ग सहित अवसीयते; ध्मा+य ते=ध्मायते; म्ना+य ते=म्नायते; आ उपसर्ग सहित आम्नायते; घ्रा+य ते=घ्रायते ‡; दृश्+य ते=दृश्यते; कृ+य ते=क्रियते (२८४); हृ+य ते=ह्रियते (२८४); इ+य ते=ईयते (४०३), चि+य ते=चीयते (४०३); जि+य ते=जीयते (४०३); श्रु+य ते=श्रूयते (४०३); स्तु+य ते=स्तूयते; अस् (to be)+य ते=भूयते (३६३); ब्रू+य ते=वच्+य ते (३५२)=उच्यते (४०७); स्वप्+य ते=सुप्यते (४०७); यज्+य ते=इज्यते (४०७); वह्+य ते=उह्यते (४०७); वप्+य ते=उप्यते (४०७); वस्+य ते=उष्यते (४०७, ७८); ह्वे+य ते=हूयते (४०७, ४०३); जागृ+य ते=जागर्यते (४०५); स्मृ+य ते=स्मर्यते (४०४); शास्+य ते=शिष्यते (३११, ७८); शी (ङ्)

---

* यक् प्रत्यय के कित् होने से छिद्यते, भिद्यते आदि में लघूपधगुण नहीं होता; नीयते, पीयते, क्रीयते आदि में इगन्त अङ्ग को गुण नहीं होता। † चुर्+णि=चोरि (स्वार्थ में णिच्)। ‡ पा घ्रा ध्मा स्था म्ना दाण् आदि धातुओं को यक् (अशित् प्रत्यय) परे होने पर पिब, जिघ्र आदि आदेश नहीं होते।

+य ते=शय् य ते ( ४८७ )=शय्यते: ग्रह्+य ते=गृह्यते (२८६); प्रच्छ्+य ते=पृच्छ्यते ( २८६ ); वन्द्†+य ते=वन्द्यते; नन्द्†+य ते=नन्द्यते; तन्+य ते=तन्यते वा तायते ( कृतिभिर्वाप्स्पत्यं प्रतायते )। कारि (ण्यन्त)+य+ते=कार्यते ( ३९७), हारि (ण्यन्त)+य ते=हार्यते, भावि ( भू ण्यन्त )+य ते=भाव्यते।

( ५२० ) जो धातुएं धातुपाठ में अजन्त पढ़ी गई हैं उनको तथा हन्, ग्रह् और दृश् को भाव वा कर्म्म के वाच्य होने पर और स्य, सिच्, सीयुट् और तास् प्रत्ययों के परे होने पर विकल्प से चिण् प्रत्यय-वत् कार्य्य होता है और इस के साथ ही 'स्य' आदि प्रत्यय से पूर्व इट् का आगम होता है। चिण णित् प्रत्यय है अतः यह अजन्त अङ्ग अथवा उपधा के अकार को वृद्धि करता है।

( ५२१ ) आकारान्त अङ्ग को युक् (य्) का आगम होता है चिण् प्रत्यय परे होने पर और ञित्, णित्, कृत्प्रत्यय परे होने पर।

( ५२२ ) लुङ् में भाव कर्म्म के वाचक 'त' परे होने पर धातु से चिण् होता है।

उदाहरणानि—भू स्य ते=भौ इ स्यते ( ५२० )=भाविष्यते वा भू इ स्यते=भविष्यते; भाविता, भविता; भू इ सी स् त=भौ इ सी स्त=भाविषीष्ट ( ५२० ) वा भविषीष्ट; लुङ्

† यहां (३४३) से न् का लोप नहीं होता क्योंकि इन धातुओं का 'इ' इत् पढ़ा है (वदि अभिवादनस्तुत्योः, टुनदि समृद्धौ)। (५२०) स्यसिच्सीयुट्तासिषु भावकर्म्मणोरुपदेशेऽज्झनग्रहदृशां वा चिण्वदिट् च। ( ५२१ ) आतो युक्चिण्कृतोः। ( ५२२ ) चिण् भावकर्म्मणोः।

में—अ भू+चिण् ( इ )+त=अ भू इ ( ३८५ ) =अभावि, 'अनु' उपसर्गपूर्वक अन्वभावि; अनु+अ भू इ स् आताम् अन्वभाविषाताम् ( ५२० ) वा अन्वभविषाताम्, धातु सेट् होने से यहां भी इडागम होता है। लङ्—अभूयत, अन्वभूयत, विधिलिङ्—भूयेत, अनुभूयेत; लोट्—भूयताम्; अनुभूयताम्; लिट्—बभूवे, अनुबभूविरे, इत्यादि। हन्+इ स्य ते=घानिष्यते ( ५२०, २८९ ) वा हनिष्यते, अघानि, अवधि, अघानिषाताम् वा अहसाताम्, पक्ष में अवधिषाताम; घानिषीष्ट वा वधिषीष्ट (यहां चिण्वद्भाव वध आदेश का अपवाद है) घानिता, हन्ता। दा—दा+इ स्य ते ( ५२० )=दा य् इ स्य ते ( ५२१ )=दायिष्यते; वा दास्यते; अदा इ त ( ५२२ )= अदा इ ( ३८५ )=अदायि, अदायिषाताम् वा अदिषाताम् ( ३८३ ); दायिषीष्ट वा दासीष्ट; दायिता वा दाता इत्यादि।

## वाच्य का परिवर्तन ( Change of Voice )

जब विवक्षा अनुसार भाव वा कर्म्म तिङ् प्रत्यय का वाच्य होता है तब कर्ता अनुक्त होता है। अनुक्त कर्ता में तृतीया होती है। देखो कारक प्रकरण। अनुक्त कर्म्म में द्वितीया विभक्ति विधान की है, परन्तु जब कर्म्म उक्त ( वाच्य ) होता है तो उसमें प्रथमा होती है*। जब भाव वाच्य होता है तो युष्मद्, अस्मद् ( कर्तृकारक ) के तिङ् वाच्य न होने से धातु से प्रथमपुरुष ही होता है। भाव (क्रिया) से संख्या ( द्रव्यमात्रवृत्ति) का बोध नहीं होता, अतः उत्सर्ग से एकवचन का ही प्रयोग होता है।

---

* जब तिङ् के कर्ता, कर्म्म आदि वाच्य होते हैं तो जो पुरुष का वचन कर्ता वा कर्म्म का हो वही तिङ् प्रत्यय का भी होता है।

| कर्तृवाच्य (Active Voice) | भावकर्म्मवाच्य ( Passive Voice ) |
|---|---|
| १. ईश्वरो भवति | ईश्वरेण भूयते । |
| २. त्वं चाहं चान्ये च भवामः | त्वया मया अन्यैश्च भूयते । |
| ३. अहं कटं करोमि | मया कटः क्रियते । |
| ४. स ग्रामं गच्छति | तेन ग्रामो गम्यते । |
| ५. रामः सीतां परिणयति | रामेण सीता परिणीयते । |
| ६. ते कुसुमानि चिन्वन्ति | तैः कुसुमानि चीयन्ते । |
| ७. देवदत्तः पितरौ वन्दते | देवदत्तेन पितरौ वन्द्येते । |
| ८. त्वं साधु पश्यसि | त्वया साधु दृश्यते । |

( ५२३ ) दुह् याच्—वह् द्विकर्म्मक * धातु हैं, इन में दुहादि बारह धातुओं का गौण कर्म्म वाच्य होता है, अतः उस में प्रथमा आती है, प्रधान कर्म वैसे ही द्वितीयान्त रहता है। नी—वह् ( चार ) का प्रधान कर्म्म लकार-वाच्य होता है, अतः उस में प्रथमा विभक्ति आती है।

| कर्तृवाच्य | कर्म्मवाच्य |
|---|---|
| १ स गां दोग्धि पयः । | तेन गौ दुह्यते पयः (द्वितीयान्त) |
| २ माणवकं पन्थानं पृच्छति । | माणवकः पन्थानं पृच्छ्यते |
| ३ माणवकं धर्मं ब्रूते । | माणवको धर्म्ममुच्यते |
| ४ बलिं याचते वसुधाम् । | बलि र्याच्यते वसुधाम् |
| ५ अजां ग्रामं नयति, कर्षति वहति वा । | अजा ग्रामं नीयते कृष्यते उह्यते वा । |

( ५२३ ) गौणे कर्म्मणि दुह्यादेः प्रधाने नीहृकृष्वहाम् । * द्विकर्म्मक धातुओं के लिये कारक प्रकरण देखो ॥

( ५२४ ) वक्ता की इच्छानुसार जब ण्यन्त धातु का कर्ता ( 'हेतु' ) अनुक्त हो तो प्रयोज्य * कर्म्म उक्त होता है; बोधार्थक, भक्षणार्थक और शब्दकर्म्मक धातुओं का प्रयोज्य ( गौण ) वा मुख्य कर्म्म उक्त होता है।

| अण्यन्त (Primitive) | ण्यन्त ( Causal ) |
|---|---|
| रामो ग्रामं गच्छति | (स) रामं ग्रामं गमयति |
| वाहा रथं वहन्ति | (सूतो) वाहान् रथं वाहयति |
| माणवको धर्म्मं बोधति | (स) माणवकं धर्म्मं बोधयति |
| बटुरोदनं भुङ्क्ते | बटुमोदनं भोजयति |

कर्म्मवाच्य ण्यन्त

( तेन ) रामो ग्रामं गम्यते

( सूतेन ) वाहा रथं वाह्यन्ते

(तेन) माणवको धर्म्मं बोध्यते वा माणवकं धर्म्मो बोध्यते

बटुरोदनं भोज्यते वा बटुमोदनो भोज्यते

इति भावकर्म्मप्रक्रिया समाप्ता।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां नवमाध्यायस्य नवमो वर्गः॥

---

( ५२४ ) बुद्धिभक्षार्थयोः शब्दकर्म्मकाणां निजेच्छया।
प्रयोज्यकर्म्मण्यन्येषां ण्यन्तानां लादयो मताः॥

* अण्यन्त धातु का कर्ता ण्यन्त का कर्म्म प्रयोज्यकर्म्म कहाता है। यदि अण्यन्त के कर्ता की ण्यन्तावस्था में कर्म्म संज्ञा न हो, तो अनुक्त कर्ता के तृतीयान्त होने से मुख्य कर्म्म ही उक्त होता है, देवदत्त ओदनं पचति, देवदत्तेन ओदनं पाचयति, देवदत्तेन ओदनः पाच्यते॥

## दशम वर्ग—लकारार्थप्रक्रिया ( Use of Tenses )

( ५२५ ) जब क्रिया वर्तमान समय में हो तो धातु से लट् प्रत्यय प्रयुक्त होता है। स साम्प्रतं (सम्प्रति वा) गृहं गच्छति ( वह अब घर जाता है )।

( ५२६ ) वर्तमान के समीपवर्ती भूत ( आसन्न-भूत ) वा भविष्यत् ( आसन्न-भविष्यत् ) काल में भी लट् प्रत्यय होता है। कदा आगतोऽसि—एष ( अधुनैव ) आगच्छामि ( अभी ही आ रहा हूं ); कदा गमिष्यासि—अयं ( अधुनैव ) गच्छामि ( अभी ही जाऊँगा )।

( ५२७ ) यावत् और पुरा निपातों के प्रयोग में भविष्यत् अर्थ में लट् प्रत्यय होता है। यावद् भुङ्क्ते ( निश्चय है वह भोजन करेगा )। 'आलोके ते निपतति पुरा सा बलिव्याकुला वा' वह बलिकर्म्म में व्यापृत तुझे दृष्टिगोचर होगी।

( ५२८ ) कदा और कर्हि के प्रयोग में भविष्यत् अर्थ में विकल्प से लट् प्रत्यय आता है। कदा गच्छन्ति गृहान्। कर्हि प्रतिष्ठसे ग्रामम्।

( ५२९ ) स्म शब्द के प्रयोग में परोक्ष और अपरोक्ष भूत काल के अर्थ में लट् प्रत्यय आता है-१ परोक्षभूत-यजति स्म युधिष्ठिरः, २. एवं गुरु वदति स्म।

( ५३० ) अनद्यतन भूतकाल में धातु से लङ् प्रत्यय आता है। गतरात्रि के पश्चिमार्ध ( latter half ) से लेकर

---

( ५२५ ) वर्तमाने लट्। ( ५२६ ) वर्तमानसामीप्ये वर्तमानवद्वा। ( ५२७ ) यावत्पुरानिपातयोर्लट्। ( ५२८ ) विभाषा कदाकर्ह्योः। ( ५२९ ) लट् स्मे। अपरोक्षे च। ( ५३० ) अनद्यतने लङ्।

आगामिनी रात्रि के पूर्वार्ध (former half) तक के समय को 'अद्यतन' कहते हैं, इस से भिन्न "अनद्यतन काल" है। अहं श्वः भ्रातर्गृहमगच्छम् ।

( ५३१ ) हेतु (Cause) और हेतुमान् (effect) के अर्थ में धातु से लिङ् प्रत्यय आता है भविष्यत् काल में। सत्यं वदेच्चेत् सुखं प्राप्नुयात् ( If one will speak the truth, one will have happiness ); दक्षिणेन चेद्यायान्न शकटं पर्याभवेत् ( If he goes by the right, the cart will not be upset ) ।

( ५३२ ) विधि १ (injunction), निमन्त्रण २ (invitation), आमन्त्रण ३ (permission to do as one likes ), अधीष्ट ४ ( honorary office ), सम्प्रश्न ५ ( asking questions ), प्रार्थना ६ (prayer) और आशीर्वाद ७ (benediction) आदि अर्थों में लिङ् और लोट् प्रत्यय प्रयुक्त होते हैं। १ सहसा विदधीत न क्रियाम्; ब्राह्मे मुहूर्ते बुध्येत; आपदर्थं धनं रक्षेत्; अनिषण्णे गुरौ नासीत; कटं तावद्भवान्करोतु २ इह भुञ्जीत–भुङ्क्तां भवान्, इहासीत–आस्तां भवान्; ३ नीचैराख्यं गिरिमधिवसे; (you may dwell on the mountain Nichais), अपि स्तुहि अपि सिञ्च । ४. अधीच्छामो भवन्तम् माणवकं भवानुपनयेत्. माणवकं भवानध्यापयतु; ५ किं न खलु भो व्याकरणमधीयीय—अध्ययै; ६. भवति मे प्रार्थना व्याकरणमधीयीय - अध्ययै; आशीर्वाद अर्थ में जो

---

( ५३१ ) हेतुहेतुमतोर्लिङ् । ( ५३२ ) विधिनिमन्त्रणामन्त्रणाधीष्टसम्प्रश्नप्रार्थनेषु लिङ्, लोट् च ॥

लिङ् होता है उसे आशीर्लिङ् कहते हैं—स जीव्याच्छरदः शतम्=वह शत वर्ष तक जीवे ॥

( ५३३ ) जब धात्वर्थ के करने की शक्ति गम्यमान हो तो धातु से लिङ् प्रत्यय होता है। कुर्य्यां हरस्यापि पिनाकपाणेर्धैर्य्यच्युतिं के मम धन्विनोऽन्ये ( मैं पिनाकी शिव के भी धैर्य्य का लोप कर सकता हूँ अन्य धनुर्धारी मेरे सामने क्या हैं ? )।

( ५३४ ) भूतसामान्य* में धातु से लुङ् प्रत्यय होता है। अन्यत्रमना अभूवं नाहमश्रौषम् ( मेरा मन और तरफ था मैं ने नहीं सुना )।

( ५३५ ) मा ( ङ् ) ( निषेधार्थक ) के प्रयोग में धातु से लुङ् ही आता है तीनों कालों में। माङ् के होने पर धातु से पूर्व ( २६९ ) से अट् वा आट् का आगम नहीं होता। मा गृधः कस्यस्विद् धनम् ( लोभ मत कर धन किस का है ); स्वाध्यायान्मा प्रमदः; मा भैषीः, शब्दं मा कार्षीः ( Do not make a noise ), मा कर्म्मफलहेतुर्भूः।

( ५३६ ) अनद्यतन भविष्यत् अर्थ में धातु से लुट् होता है। श्वः सायं गृहं गन्तास्मि।

(५३७) भविष्यत् सामान्य में धातु से लृट् प्रत्यय होता है।

---

( ५३३ ) शक्ति लिङ् च । ( ५३४ ) लुङ् । * डाक्टर गोपाल कृष्ण भण्डारकर आदि विद्वानों का मत है कि संस्कृत साहित्य में लुङ् बहुधा Present Perfect के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है । ( ५३५ ) माङि लुङ्, न माङ्योगे । (५३६) अनद्यतने लुट्। (५३७) लृट् शेषे च॥

अद्यार्य्यमन्दिरे पुस्तकप्रामाण्याप्रामाण्यविषयो व्याख्यास्यते। श्वो निरुक्तमध्येष्यामहे।

( ५३८ ) स्मृति-बोधक पद के प्रयोग में अनद्यतन भूत अर्थ में धातु से लृट् प्रत्यय होता है—स्मरसि कृष्ण! गोकुले वत्स्यामः, कृष्ण! तुम्हें स्मरण है कि हम गोकुल में निवास करते थे?।

( ५३९ ) हेतु और हेतुमान् के होने पर भविष्यत् अर्थ में धातु से लृङ् प्रत्यय होता है यदि क्रिया की अनिष्पत्ति (Non-performance) गम्यमान हो। सुवृष्टिश्चेद् अभविष्यत् तदा सुभिक्षमभविष्यत्। यदि अच्छी वर्षा होती ( जो स्पष्ट है कि नहीं हुई ) तो सुभिक्ष होता। दक्षिणेन चेद् अयास्यत् न शकटं पर्याभविष्यत् ( यदि दक्षिण की ओर से जाता ( जो स्पष्ट है कि नहीं गया ) तो शकट न उलटता, यहां दक्षिण में गमनरूप कारण के न होने से शकट का अपरिभवन रूप कार्य्य नहीं होता॥

( ५४० ) परोक्ष अनद्यतन भूत अर्थ में धातु से लिट् प्रत्यय आता है। जघान कंसं किल वासुदेवः=कहते हैं वसुदेव के पुत्र कृष्ण ने कंस को मारा। चित्त के विक्षेप (distraction) से भी परोक्षता होती है—'बहु जगद पुरस्तात्तस्य मत्ता किलाहम्'=कहते हैं मैं ने उन्मत्त हो कर उस के सामने बहुत कुछ कहा।

---

( ५३८ ) अभिज्ञावचने लृट्। ( ५३९ ) लिङ्निमित्ते लृङ् क्रियातिपत्तौ। ( ५४० ) परोक्षे लिट्, उत्तमपुरुषे चित्तविक्षेपादिना पारोक्ष्यम्।

( ५४१ ) भूत अनद्यतन अर्थ में भी धातु से लिट् होता है जब अत्यन्त अपलाप (total denial) अर्थ हो। कलिङ्गेष्ववात्सीः किम्? नाहं कलिङ्गान् जगाम (Did you stay in the Kalinga country? No, I did not (even) go there।

इति लकारार्थप्रक्रिया समाप्ता।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां तिङन्तव्याख्यानो नाम नवमोऽध्यायः परिसमाप्तः ॥

---

# दशमाध्याय—कृदन्त (Verbal derivatives)

## प्रथम वर्ग—शतृ-शानच्-प्रत्ययान्त

## (Present Active Participle)

अष्टाध्यायी ३. १. ९१ सूत्र * से लेकर तृतीय अध्याय की परिसमाप्ति तक जो तिङ्—भिन्न प्रत्यय धातु से विहित किये गये हैं उन्हें 'कृत्' (Primary Suffixes) कहते हैं, और कृत्प्रत्ययान्त को "कृदन्त" कहते हैं। इस लक्षण के अनुसार धातु से विहित, तिङ् भिन्न प्रत्यय—णिच्, सन्, क्यच्, यङ्, स्य, तास् आदि कृत् नहीं हैं क्योंकि उक्त प्रत्यय ( ३। १। ९१ ) से पूर्व विहित हैं।

कृदन्तों की प्रातिपदिक संज्ञा है ( देखो संज्ञा प्रकरण ), अतः वाक्य में कृदन्तों का सुबन्त बनाकर ही प्रयोग होता है। जो कृदन्त अव्यय हैं उन से परे सुप् का लुक् हो जाता है।

---

(५४१) अत्यन्तापह्नवे च लिड्वक्तव्यः। * धातोः ३। १। ९१। कृदतिङ् ॥

( ५४२ ) लट् के स्थान में परस्मैपदी धातुओं से शतृ ( अत् ) और आत्मनेपदी धातुओं से शानच् ( आन ) प्रत्यय आता है यदि प्रथमान्त के साथ प्रत्ययान्त की समानकारकता न हो। पचन्तं देवदत्तं पश्य ( पकाते हुए देवदत्त को देखो ); पचमानं देवदत्तं पश्य; पचता कृतम्; पचमानेन कृतम् इत्यादि।

देवदत्तः पचति, यहां तिङ् प्रत्यय कर्तृवाचक है और देवदत्त भी कर्तृकारक है, अतः प्रथमान्त 'देवदत्तः' और लट् के आदेश तिङ् की समानकारकता होने से यहां पच् धातु से शतृ वा शानच् नहीं होता।

कहीं कहीं प्रथमान्त समानाधिकरण में भी शतृ, शानच् दीखते हैं। 'कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः'।

( ५४३ ) कृत्संज्ञक प्रत्यय कर्ता के वाचक होते हैं। शानच् आत्मनेपद प्रत्यय है, भाव वा कर्म्म वाच्य होने पर धातु से आत्मनेपद होता है, अतः शानच् कर्म्म का भी वाचक होता है और ( ५४३ ) से कर्ता का भी। पच्यमानं तण्डुलं पश्य। पचमानं पाचकं ब्रूहि।

शतृ और शानच् शित् होने से सार्वधातुक हैं और कृत् होने से कर्तृवाचक हैं, अतः धातु से शप् आदि प्रत्यय आते हैं शतृ, शानच् परे होने पर। शतृ और शानच् अपित् सार्वधातुक होने से ङित्वत् हैं (२६३)।

( ५४४ ) शानच् ( आन ) परे होने पर अदन्त अङ्ग के अन्त में मुक् ( म् ) का आगम होता है। अदन्त अङ्ग शप्,

---

( ५४२ ) लटः शतृशानचावप्रथमासमानाधिकरणे। ( ५४३ ) कर्तरि कृत्। ( ५४४ ) आने मुक्॥

दिवादि श्यन्, तुदादि श और कर्म्म यक् के आने से ही होता है।

| | |
|---|---|
| भू | भू अ अत् ( २६६ ) |
| | भो अ अत् (२६१) |
| | भवत् ( ५ ) |
| नी | नयत्, नयमान |
| हृ | हरत्, हरमाण |
| ईक्ष् | ईक्ष् अ आन ( २६६ ) |
| | ईक्ष म् आन ( ५४४ ) |
| | ईक्षमाण ( ४२ ) |
| रुच् | रोचमान ( २६२ ) |
| मुद् | मोदमान ( ५४४ ) |
| वृत् | वर्तमान ( ५४४ ) |
| वृध् | वर्धमान ( ५४४ ) |
| शी | शे आन ( ३१५ ) |
| | शयान ( ५ ) |
| ब्रू | ब्रुवत्—ब्रुवाण (१२३, ४२) |
| शास् | शासत् |
| जागृ | जाग्रत् ( २६४, ४ ) |
| इ ( ण् ) | यत् ( २९५ ) |
| अस् ( to be ) | सत् |
| हन् | हन् अत् |
| | ह् न् अत् ( ५९ ) |
| | घ्नत् ( ६३ ) |
| विद् (to know) | विदत्, विद्वस् ❀ |
| पा (to drink) (शप्) | पिबत् ( २७१ ) |
| घ्रा | जिघ्रत् ( २७१ ) |
| स्था | तिष्ठत्( २७१ ) |
| आ+म्ना | आमनत् ( २७१ ) |
| दा ( ण् ) | यच्छत् |
| दृश् | पश्यत् |
| सद् | सीदत् |
| गम् | गच्छत् ( २७२ ) |
| इष् | इच्छ् श अत् ( २७२ ) |
| | इच्छत् |
| यम् | यच्छत् ( २७२ ) |
| क्रम् | क्रामत्, क्राम्यत् (२७४) |
| दिव् (श्यन्) | दिव् य् अत् |
| | दीव्यत् ( २७७ ) |

❀ विदेः शतुर्वसुः—ज्ञानार्थक विद् से परे 'शतृ' को 'वसु' आदेश विकल्प से होता है। 'अग्ने नय सुपथा राय अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान्,' इत्यत्र शत्रन्तस्य विद्वानित्यस्य 'वयुनानि' इति कर्म्मेति व्यक्तम् ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| शम् | शम् य अत् | युज् | युञ्जत्, युञ्जान |
| | शाम्यत् ( २८१ ) | तन् | तन्वत्, तन्वान |
| दम् | दाम्यत् ( २८१ ) | कृ | कृ उ अत् |
| तम् | ताम्यत् | | करु अत् ( २६१ ) |
| भ्रम् | भ्रमत्, भ्राम्यत् | | कुरु अत् ( ३४१ ) |
| विद् (to be) | विद्यमान(५४४) | | कुर्वत्, कुर्वाण ( ४ ) |
| जन् दिवा० | जायमान (२८०) | क्री | क्री ना अत् |
| हु (जु०) | जु हु अत् (३१९,३२३) | | क्रीणत् ( ३२९, ४२ ) |
| | जुह्वत् ( ३२५ ) | बन्ध् | बन्ध् ना अत् |
| भी | बिभ्यत् | | बध् ना अत् ( ३४३ ) |
| दा | दा दा अत् | | बध्नत्—( ३२९ ) |
| | ददत् (३२२,३२९) | ग्रह् | गृह्णत्, गृह्णान ( २८६ ) |
| धा | दधत् | चुर्(शप्) | चुर् इ अ अत्(२८७) |
| मृ (श) | म्रियमाण (२८४,१२३) | | चोरि अ अत् ( २६२ ) |
| आप् | आप् नु अत् | | चोरे अत् ( २६१ ) |
| | आप्नुवत् (१२३) | | चोरयत्,चोरयमाण |
| श्रु | शृण्वत् (३२५) | जिज्ञास | (शप्) जिज्ञासमान |
| रुध् | रु न् ध् अत् ( २९९ ) | शुश्रूष | शुश्रूषमाण |
| | रुन्धत्, रुन्धान | चेक्रीय | चेक्रीयमाण |
| भिद् | भिन्दत्-भिन्दान | जङ्गन्य | जङ्गन्यमान |
| छिद् | छिन्दत्, छिन्दान | यायज्य | यायज्यमान |

( ५४५ ) लट् के स्थान में परस्मैपदी धातुओं से शतृ और आत्मनेपदी धातुओं से शानच् प्रत्यय विकल्प से आता

---

( ५४५ ) लटः सद्वा ।

है यदि प्रथमान्त के साथ प्रत्ययान्त की समानकारकता न हो। करिष्यन्तं करिष्यमाणं पश्य।

परन्तु क्वचित् प्रथमान्त के साथ समानकारकता में शतृ, शानच् प्रत्यय आते हैं—मैत्रेयीति होवाच याज्ञवल्क्य 'उद्यास्यन् वा अरेऽहमस्मात्स्थानादस्मि' याज्ञवल्क्य ने कहा है मैत्रेयि! मैं इस स्थान से जाने को हूं॥

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां दशमाध्याये प्रथमो वर्गः।

---

## द्वितीय वर्ग—क्तान्त [ Past (Passive) Participle ]

( ५४६ ) कृत्य-संज्ञक प्रत्यय (=तव्य, अनीय, ण्यत्, यत् इत्यादि), क्त प्रत्यय तथा खल् ( अ ) और इनके समानार्थक प्रत्यय भाव और कर्म के वाचक होते हैं। यह ( ५४३ ) का अपवाद है। क्त ( त ), आर्धधातुक कित् प्रत्यय है और भूतकाल के अर्थ में प्रयुक्त होता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कृ | कृत ( २६४ ) | त्यज् | त्यक्त ( ६८, १५ ) |
| मृ | मृत ( २६४ ) | शक् | शक्त |
| हृ | हृत ( २६४ ) | युध् | युध् ध ( ३३७ ) |
| जि | जित ,, | | युद्ध ( १६ ) |
| हि to go | हित ( २६४ ) | रभ | रभ् ध ( ३३७ ) |
| नी | नीत ( २६४ ) | | रब्ध ( १६ ) |
| क्री | क्रीत ,, | लभ् | लब्ध |
| श्रु | श्रुत ,, | दृश् | दृष्ट ( ६९, २२ ) |
| भी | भीत ,, | नश् | नष्ट ,, |
| हु | हुत ,, | पुष् दिवा० | पुष्ट ( २२ ) |
| या | यात ,, | भाष् (सेट्) | भाषित |

---

( ५४६ ) तयोरेव कृत्यक्तखलर्थाः।

| | | | |
|---|---|---|---|
| याच् | याचित | ग्रह् | गृहीत (२८६) |
| शिक्ष् | शिक्षित | प्रच्छ् | पृष्ट (२८६,६९) |
| रुद् | रुदित (२६४) | व्यध् | विद्ध (२८६,३३७) |
| विद् to know | विदित ,, | दंश् | दष्ट (३४३,६९) |
| मुष् | मुषित (२६४) | बन्ध् | बद्ध (३४३) |
| चुर् | चोरि इ त (२८७) | ध्वंस् | ध्वस्त (३४३) |
| | चोरित † | तन् | तत ( २९६ ) |
| भूष् | भूषित | मन् | मत ,, |
| कृ+णिच् | कारित | हन् | हत ,, |
| ब्रू | वच् त ( ३५२ ) | गम् | गत ,, |
| | उच् त( ४०७ ) | नम् | नत ,, |
| | उक्त ( ६८ ) | यम् | यत ,, |
| | | रम् | रत ,, |
| स्वप् | सुप्त ( ४०७ ) | जागृ | जागरित (४०५) |
| यज् | इज् त (४०७) | शास् | शिष् त (३११,७८) |
| | इष्ट (६९,२२) | | शिष्ट (२२) |
| वद् | उदित (४०७) | लिह् | लीढ |
| वप् | उप्त (४०७) | सह् | सद् त (८३) |
| वह् | उह् त (४०७) | | सद् ध (३३७) |
| | उद् त (८३) | | सद् ढ (२२) |
| | उद् ध (३३७) | | सढ (३६६) |
| | उद् ढ (२२) | | सोढ (३६७) |
| | ऊढ (३६६) | | |
| ह्वे | ह्वा त (३५५) | शी | शयित * |
| | हु त (४०७) | गै | गीत (३५५,५१९) |
| | हूत ※ | पा | पीत (५१९) |

† निष्ठायां सेटि—सेट् क्त वा क्तवतु प्रत्यय परे होने पर 'णि' का लोप हो जाता है । ※ हलः—अङ्गावयव हल् से परे जो सम्प्रसारण तदन्त अङ्ग को दीर्घ होता है । * यहां गुण का विशेष विधान किया है ।

( ५४७ ) वस् (to dwell) और क्षुध् धातुओं से परे क्त्वा, क्त और क्तवतु प्रत्ययों से पूर्व इट् आता है। इन धातुओं के अनिट् होने से यहां इट् की प्राप्ति नहीं थी। वस् इ त ( ५४७ ) =उषित ( ४०७, ७८ )।

(५४८) र् और द् से परे त और तवत् प्रत्ययों के त् को तथा इनसे पूर्व धातु के द् को न् हो जाता है—छिद्+त=छिन्न; भिद्+त=भिन्न; विद् to be+त=विन्न; विद् (to obtain)—विन्न; वित्त†; सद्—सन्न; पद्—पन्न।

( ५४९ ) नुद्, विद्, त्रै, घ्रा, ह्री धातुओं से परे त और तवत् प्रत्ययों के त् को तथा इनसे पूर्व धातु के द् को न् हो जाता है विकल्प से। नुद्+त=नुत्त ( १५ ) वा नुन्न; विद् (to consider)—वित्त वा विन्न; त्रै+त=त्रात ( ३५५ ) वा त्राण ( ५४९ ); घ्रा—घ्रात वा घ्राण; ह्री—ह्रीत वा ह्रीण।

( ५५० ) श्रि तथा एकाच् उगन्त ( 'उक्'+अन्त ) धातुओं से परे कित् प्रत्यय परे होने पर इट् नहीं होता। श्रि—श्रित; भू—भूत; यु—युत; लू—लून; तॄ—तिर्+त ( २७८ )=तिर् न ( ५४८ )=तीर्ण ( २७७, ४२ )। उदाहृत 'श्रि' आदि धातुएं सेट् हैं॥

( ५५१ ) वृत्, वृध्, शम्, दम्, क्रम्, भ्रम्, श्रम्, नश्, इष्, सह् आदि सेट् धातुओं से परे त, तवत् से पूर्व इट् नहीं आता।

---

( ५४७ ) वसतिक्षुधोरिट्। ( ५४८ ) रदाभ्यां निष्ठातो नः पूर्वस्य च दः। † 'वित्त' धन और प्रसिद्धि अर्थ में निपातन किया है। (५४९) नुदविदोन्दत्राघ्राह्रीभ्योऽन्यतरस्याम्। ( ५५० ) श्र्युकः किति। (५५१) यस्य विभाषा।

वृत्—वृत्त ( ५५१ ); वृध्—वृद्ध ( ३३७, १६ ); इष्—इष्टः सह्—सोढ इत्यादि ।

( ५५२ ) अनुनासिकान्त की उपधा को दीर्घ होता है क्विप् वा झलादि कित्, ङित् प्रत्यय परे होने पर । शम्—शान्त; दम्—दान्तः क्रम्—क्रान्त; भ्रम्—भ्रान्त; श्रम्—श्रान्त ।

( ५५३ ) जन् और खन् ( to dig ) के न् के स्थान में 'आकार' आदेश होता है झलादि कित्, ङित् प्रत्यय परे होने पर । जन्+त=जातः खन्+त=खात ।

( ५५४ ) ओदित् ( ओकार जिन का इत् हो ) धातुओं से परे त, तवत् के त् को न् हो जाता है। भञ्ज् ( भञ्जो )—भञ्ज्+त=भज् त ( ३४३ )=भग्+त ( ६८ )=भग्न ( ५५४ ) । हा ( to leave )=ओहाक्—हा न ( ५५४ )=हीन ( ५१९ ); मस्ज् ( टुमस्जो )—मस्+नज्+त ( ३५७ )=मस्ज् त ( ३४३ ) =मज् त ( ३५८ )=मग् त ( ६८ )=मग्न ( ५५४ ) ।

( ५५५ ) दा ( डुदाञ् ) को 'दथ्' आदेश होता है तकारादि कित् प्रत्यय परे होने पर । दा+त=दथ्+त ( ५५५ )= दत्त ( १५ ) ।

( ५५६ ) धा ( डुधाञ् ) को 'हि' आदेश होता है तकारादि कित् प्रत्यय परे होने पर । धा—हित ।

( ५५७ ) दो ( to cut ), सो, मा, स्था धातुओं के

---

( ५५२ ) अनुनासिकस्य क्विझलोः (५५३) जनसनखनां सञ्झलोः । ( ५५४ ) ओदितश्च । ( ५५५ ) दो दद् घोः । ( ५५६ ) दधातेर्हिः । ( ५५७ ) द्यतिस्यतिमास्थामित्ति किति ।

अन्त्य अक्षर के स्थान में 'इ' आदेश होता है तकारादि कित् प्रत्यय परे होने पर। दो—दितः अव+सो—अवसितः मा—मितः स्था—स्थित, प्रस्थित।

( ५५८ ) दिव् धातु से परे त और तवत् के त् को न् होता है यदि विजिगीषा ( जीतने की इच्छा ) अर्थ न हो। आ+दिव्—आद्यून* (glutton)। विजिगीषा अर्थ में द्यूत।

( ५५९ ) शुष् से परे त और तवत् के त् को क और पच् से परे त् को व् आदेश होते हैं।

शुष्—शुष्+त=शुष्कः पच्—पच्+त=पक्व ( ६८, ५५९ )।

( ५६० ) अद् को जग्ध् आदेश होता है ल्यप् ( य ) और तकारादि कित् प्रत्यय परे होने पर।

अद्+त=जग्ध्+त=जग्ध् ध ( ३३७)=जग्ध ( ३३८ )।

( ५४६ ) में हम कह आए हैं कि क्त भाव, कर्म्म का वाचक है, अतः कर्म्म के वाच्य ( उक्त ) होने से कर्म्म में प्रथमा आती है। जो लिङ्ग वा वचन कर्म्म का हो वही क्तान्त का होता है। कर्ता के अनुक्त होने से कर्ता में तृतीया होती है। वीरेण लोको जितः, रामेण लङ्का जिता, त्रिनेत्रेण कामो दग्धः, तेन कृतानि बहूनि मित्राणि॥ जब क्त भाव का वाचक होता है तब क्तान्त एकवचन और नपुंसकलिङ्ग में ही प्रयुक्त होता है—तेन आसितम्, तै विनम्रै भूतम्।

---

( ५५८ ) दिवोऽविजिगीषायाम्। * यहां 'च्छ्वोः शूडनुनासिके च' इस सूत्र से व् को ऊ ( ठ् ) हो जाता है।

( ५५९ ) शुषः कः, पचो वः। ( ५६० ) अदो जग्धिर्ल्यप्ति किति।

( ५६१ ) इच्छार्थक, बोधार्थक और पूजार्थक धातुओं से परे क्त वर्तमान अर्थ में आता है। यह (५४६) का अपवाद है। १. मतः, इष्टः, २. बुद्धः, विदितः, ३. पूजितः, अर्चितः।

( ५६२ ) गत्यर्थक, अकर्म्मक, तथा ( सकर्म्मक )=श्लिष्, शी, स्था, आस्, वस्, जन्, रुह्, जॄ धातुओं से 'क्त' कर्ता का भी वाचक होता है। यह ( ५४६ ) का अपवाद है। स ग्रामं गतः ( ५६२ ), तेन ग्रामो गतः, तेन गतम् , आसितो भवान् ( ५६२ ), आसितं भवता, लक्ष्मीमाश्लिष्टो हरिः, हरिणा आश्लिष्टा लक्ष्मीः, हरिणा *आश्लिष्टम्, शेषमधिशयितो विष्णुः, विष्णुना शेषोऽधिशयितः, विष्णुना अधिशयितम्, उपस्थितो गुरुं भवान्, उपस्थितो गुरु भवता, उपस्थितं भवता, उपासित उपाध्यायं शिष्यः, शिष्येणोपाध्याय उपासितः, शिष्येणोपासितम्, सोमवासरमुपोषितो देवदत्तः, सोमवासर उपोषितो देवदत्तेन, उपोषितं देवदत्तेन, अनुजातो रामं लक्ष्मणः, लक्ष्मणेन रामोऽनुजातः, लक्ष्मणेन अनुजातम् , आरूढो वृक्षं भवान्, आरूढो वृक्षो भवता, आरूढं भवता, अनुजीर्णो वृपलीं देवदत्तः, अनुजीर्णा वृपली देवदत्तेन, अनुजीर्णं देवदत्तेन।

---

(५६१) मतिबुद्धिपूजार्थेभ्यश्च। (५६२) गत्यर्थाकर्मकश्लिषशीङ्स्थासवसजनरुहजीर्यतिभ्यश्च। इसी सूत्र को लक्ष्य में रख कर हमने वर्ग के आदि में Passive शब्द कोष्ठक में रक्खा है।

* श्लिष् आदि धातुएं उपसर्ग लगाने से सकर्म्मक बन जाती हैं सकर्म्मकों के ही उदाहरण इष्ट हैं, क्योंकि सूत्र में अकर्म्मकों का पृथक् ग्रहण किया है।

क्तान्त शब्द विशेषण भी होते हैं—स प्रनष्टां गां विचिनोति, 'न हि सुप्तस्य सिंहस्य प्रविशन्ति मुखे मृगाः ।

---

## क्तवत्वन्त (Past Active Participle)

क्तवतु ( तवत् ) कृत् प्रत्यय होने से ( ५४३ ) से कर्तृवाचक है, यह भूतकाल के अर्थ में प्रयुक्त होता है । तवत् प्रत्ययान्त रूप क्तान्त के समान ही हैं । क्तान्त रूपों के समान ही सब तवत्-प्रत्ययान्त रूप सिद्ध हो जाते हैं । नष्ट-नष्टवत्, गत-गतवत्, हृत-हृतवत् इत्यादि ।

तवत् के कर्तृवाचक होने से अर्थात् कर्ता के उक्त होने से उसमें प्रथमा होती है । जो लिङ्ग वा वचन कर्ता का हो वही तवत्प्रत्ययान्त का होता है—स ग्रामं गतवान्, तौ ग्रामं गतवन्तौ, ते ग्रामं गतवन्तः, सा ग्रामं गतवती, द्वे कन्ये ग्रामं गतवत्यौ, तिस्रः कन्याः ग्रामं गतवत्यः ।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां दशमाध्यायस्य द्वितीयो वर्गः ।

---

## तृतीय वर्ग—क्त्वान्त (Indeclinable Past Participle)

( ५६३ ) दो समानकर्तृक धातुओं में से उस धातु से परे क्त्वा=( क्+त्+वा ) ( त्वा ) प्रत्यय आता है जिसको वाच्य क्रिया पूर्वकाल में हुई हो । क्त्वान्त शब्द 'अव्यय' संज्ञक होते हैं । क्त्वा आर्धधातुक कित् प्रत्यय है, अतः ( २६४ ) से क्त्वा से पूर्व धातु के 'इक्' को गुण नहीं होता—

---

( ५६३ ) समानकर्तृकयोः पूर्वकाले ।

| | |
|---|---|
| भू | भूत्वा (५५०) |
| नी | नीत्वा (२६४) |
| पा (to drink) | पीत्वा (५१९, २६४) |
| क्री | क्रीत्वा (२६४) |
| भी | भीत्वा ,, |
| इ (ण्) | इत्वा ,, |
| चि | चित्वा ,, |
| जि | जित्वा ,, |
| हि (to go) | हित्वा ,, |
| कृ | कृत्वा ,, |
| मृ | मृत्वा ,, |
| स्मृ | स्मृत्वा ,, |
| हृ | हृत्वा ,, |
| श्रु | श्रुत्वा ,, |
| हु | हुत्वा ,, |
| ह्वे (ह्वा) | हूत्वा ,, |
| छिद् | छित्त्वा ,, |
| भिद् | भित्त्वा ,, |
| रुध् | रुद्ध्वा ,, |
| रुद् | रुदित्वा (४७१, २६४) |
| विद् to know | विदित्वा (२६४) |
| मुष् | मुषित्वा (२६४) |
| ग्रह् | गृहीत्वा (२८६, ३६५) |
| स्वप् | सुप्त्वा (४०७, २६४) |
| प्रच्छ् | पृष्ट्वा (२६४) |
| ब्रू (वच्) | उक्त्वा (४०७) |
| यज् | इष्ट्वा (४०७) |
| वद् † | उदित्वा (४०७) |
| वप् | उप्त्वा (४०७) |
| वस् | उषित्वा (४०७, ७८) |
| वह् | ऊढ्वा (८३, ३३७) |
| लिख् | लिखित्वा, लेखित्वा (४७३) |
| द्युत् | द्युतित्वा, द्योतित्वा |
| मुद् | मुदित्वा, मोदित्वा |
| रुच | रुचित्वा, रोचित्वा (४७३) |
| दो to cut | दित्वा (५५७) |
| स्था | स्थित्वा (५५७) |
| मा | मित्वा (५५७) |
| दा | दत्त्वा (५५५, ६५) |
| धा | हित्वा (५५६) |
| दंश् | दष्ट्वा (३४३) |
| बन्ध् | बद्ध्वा (३४३) |
| मन् | मत्वा (२९६) |
| हन् | हत्वा (२९६) |
| गम् | गत्वा (२९६) |
| नम् | नत्वा (२९६) |
| यम | यत्वा (२९६) |
| पच् | पक्त्वा (६८) |
| त्यज् | त्यक्त्वा |

† वद् धातु से परे सेट् 'क्त्वा' भी कित् ही होता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| विद् to be | वित्त्वा | जागृ | जागरित्वा (४०५) |
| रभ् | रब्ध्वा | शास् | शिष्ट्वा (३११,७८) |
| लभ् | लब्ध्वा (३३७, १६) | सह् | सोढ्वा, सहित्वा (२६१) |
| सेव् | सेवित्वा | लिह् | लीढ्वा |
| पुष् | पुष्ट्वा | इष् | इष्ट्वा, एषित्वा (३६१) |
| भाष् | भाषित्वा | तॄ | तीर्त्वा (२७८,२७७) |
| सृज् | सृष्ट्वा (६९,२२) | नश् (वेट्) | नंष्ट्वा, नष्ट्वा, * नशित्वा |
| दृश् | दृष्ट्वा (६९,२२) | | |

( ५६४ ) सेट् क्त्वा कित् नहीं होता, अतः (२६१,२६२) से इस से पूर्व धातु को गुण होता है। शी—शी इ त्वा=शे इ त्वा=शयित्वा, दिव्—देवित्वा; वृत्—वर्तित्वा इत्यादि।

( ५६५ ) उदित् (ह्रस्व 'उ' है इत् जिस का) धातु से परे क्त्वा से पूर्व इट् विकल्प से होता है—वृत् (वृतु)—वृत्त्वा, वर्तित्वा (५६४); वृध् (वृधु)—वृद्ध्वा, वर्धित्वा; दिव् (दिवु)—द्यूत्वा, देवित्वा (५६४); तन् (तनु)—तत्वा (२९६), तनित्वा; क्रम (क्रमु)—क्रन्त्वा‡, क्रान्त्वा (५५२), क्रमित्वा (५६५); भ्रम् (भ्रमु)—भ्रान्त्वा (५५२), भ्रमित्वा; दम् (दमु)—दान्त्वा (५५२), दमित्वा; शम् (शमु)—शान्त्वा (५५२), शमित्वा; श्रम् (श्रमु)—श्रान्त्वा (५५२), श्रमित्वा इत्यादि।

( ५६६ ) हा (त्याग करना) को 'हि' आदेश होता है 'क्त्वा' प्रत्यय परे होने पर। हित्वा।

---

* यहां (३५७) से आये हुए 'नुम्' का विकल्प से लोप हो जाता है॥ (५६४) न क्त्वा सेट्। (५६५) उदितो वा, दिव् के व् को ऊ (ठ्) आदेश होता है, ‡ क्रम् की उपधा को यहां विकल्प से दीर्घ होता है। (५६६) जहातेश्च क्त्वि।

( ५६३ ) में हम कह आये हैं कि जब एक ही कर्ता दो क्रियाओं को करता है तो पूर्वकाल की क्रिया को प्रकट करने के लिये धातु से 'क्त्वा' प्रत्यय आता है – स जलं पीत्वा गृहं प्रतिष्ठते – यहां गृह को प्रस्थान करने से पूर्वकाल में वह जल पान करता है, अतः 'पा' धातु से त्वा प्रत्यय आता है। † परन्तु कई आचार्य्यों का मत है कि 'अलम्', 'खलु' निषेधार्थक निपातों के प्रयोग में धातुमात्र से 'त्वा' प्रयुक्त होता है—'निर्धारितेऽर्थे लेखेन खलूक्त्वा खलु वाचिकम्', लेख द्वारा वस्तु के निर्णीत होजाने पर वचन की कोई आवश्यकता नहीं, अलं रुदित्वा (Enough of weeping; do not weep), अलं बहु विकत्थ्य=अपनी बड़ाई मत कर।

( ५६७ ) नञ्–भिन्न* अव्यय पूर्वपद से क्त्वान्त का समास होने पर क्त्वा को ल्यप् (य) आदेश हो जाता है। ल्यप् प्रत्यय भी स्थानिवत् होने से कित् ही है।

(५६८) पित् कृत्प्रत्यय परे होने पर ह्रस्व अङ्ग के अन्त में तुक् (त्) आगम होता है : प्र+कृत्वा=प्रकृत्य ( ५६७, ५६८ ); प्र+स्तुत्वा=प्रस्तुत्य; वि+जित्वा=विजित्य ( ५६८ ); प्रति+श्रुत्वा =प्रतिश्रुत्य; वि+हृत्वा=विहृत्य; वि+स्मृत्वा—विस्मृत्य; प्र+ इत्वा—प्रेत्य इत्यादि। ह्रस्व न हो तो तुक् नहीं होता—सम्+ भूत्वा—संभूय। वि+गृह्+त्वा—विगृह्य A; आ+भाष्+त्वा— आभाष्य।

---

† अलंखल्वोः प्रतिषेधयोः प्राचां क्त्वा। ( ५६७ ) समासेऽनञ्पूर्वे क्त्वो ल्यप्। * पूर्वपद नञ् होने पर क्त्वा को ल्यप् नहीं होता—अकृत्वा, अजित्वा। ( ५६८ ) ह्रस्वस्य पिति कृति तुक्। A 'अन्तरङ्गानपि विधीन् बहिरङ्गो ल्यब् बाधते' इस नियम से इट् को बाध कर पूर्व ल्यप् आदेश हो जाता है।

'विनाऽपि प्रत्ययं पूर्वोत्तरपदलोपः क्वचित्' इस नियम से कहीं २ ल्यबन्त समास के पूर्वपद का लोप हो जाता है। यथा 'संध्यावधूं गृह्य करेण भानुः' (पाणिनिकाव्यम्) 'एवं गणपतिं पूज्य' (याज्ञवल्क्यस्मृतिः)।

(५६९) नियम (२९६) में जो धातुएं मान्त हैं उन के म् का लोप विकल्प से होता है और जो नान्त हैं उन के न् का नित्य ही ल्यप् परे होने पर। अवगम्य, अवगत्य, विरम्य, विरत्य; प्र+नम्—प्रणम्य, प्रणत्य, वि+मन्—विमत्य, वि+हन्—विहत्य, वितन्—वितत्य इत्यादि।

(५७०) ल्यप् (य) परे होने पर 'घु' संज्ञक, मा, स्था, गै, पा, हा, सो धातुओं को 'ई' अन्तादेश नहीं होता, जो कि (५१९) से प्राप्त था, अतः यह प्राप्त का निषेध है। प्रदाय, आदाय, निधाय; विधाय, प्रमाय; अवस्थाय, प्रस्थाय, प्रगाय (३५५) प्रपाय, विहाय, अवसाय।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां दशमाध्याये तृतीयो वर्गः।

---

## चतुर्थ वर्ग—तुमुन्नन्त (Infinitive Mood)

(५७१) क्रियार्था (क्रिया के लिए) क्रिया उपपद * होने पर धातु से तुमुन् (तुम्) प्रत्यय होता है भविष्यत् अर्थ में। जब कर्ता एक क्रिया उत्तरकाल में होने वाली जिस क्रिया के लिए करता है तब उस क्रिया को प्रकट करने के

---

(५६९) वा ल्यपि। (५७०) न ल्यपि। (५७१) तुमुन्ण्वुलौ क्रियायां क्रियार्थायाम्। † उपपद=समीपवर्ती पद। ※ निपीय यस्य क्षितिरक्षिणः कथाः' इत्यत्र पीङ् पाने इत्येव धातुः, न पा पाने।

ठए धातु से परे तुमुन् ( तुम् ) प्रत्यय आता है, जैसे—
ह काशी को व्याकरण पढ़ने के लिए जाता है—यहां काशी
ाना ( एक भावी=होने वाली क्रिया ) व्याकरण पढ़ने
; लिए है। अतः पठ् धातु से तुम् आवेगा—स व्याकरणं
ठितुं काशीं गच्छति। ऐसे तुमुन्नन्त शब्द आङ्गल भाषा के
nfinitive of Purpose के समानार्थक हैं। तुमुन् प्रत्यय
'लादि आर्धधातुक है, अतः सेट् धातुओं से परे इस प्रत्यय
ा पूर्व इट् होता है । ( २६१, २६२ ) की यथायोग प्रवृत्ति
ोती है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ा | घ्रातुम् | क्री | क्रेतुम् |
| ा | दातुम् | नी | नेतुम् |
| ा ( ण् ) | दातुम् | शी ( सेट् ) | शयितुम् |
| ा | धातुम् | श्रु | श्रोतुम् |
| ्मा | ध्मातुम् | स्तु | स्तोतुम् |
| ा to drink | पातुम् | हु | होतुम् |
| ा | मातुम् | ब्रू | वच्+तुम् (३५२) |
| ा | म्नातुम् | | वक्तुम् (६८) |
| ा | यातुम् | भू ( सेट् ) | भवितुम् |
| स्था | स्थातुम् | धू ( वेट् ) | धवितुम्, धोतुम् |
| ( ण् ) | एतुम् (२६१) | पू (to purify) | पवितुम् |
| चि | चेतुम् (२६१) | लू ( सेट् ) | लवितुम् |
| जि | जेतुम् | कृ | कर्तुम् |
| श्रि | श्रि इ तुम् | जागृ ( सेट् ) | जागरितुम् |
| | श्रे इतुम् (२६१) | मृ | मर्तुम् |
| | श्रयितुम् (५) | वृ | वरितुम्, वरीतुम् (३५४) |
| ह ( to go ) | हेतुम् | स्मृ | स्मर्तुम् (२६१) |

| | | | |
|---|---|---|---|
| हृ | हर्तुम् | छिद् | छेत्तुम् |
| तॄ | तरितुम्, तरीतुम् (३५४) | भिद् | भेत्तुम् |
| ह्वे | ह्वातुम् (३५५) | मुद् | मोदितुम् |
| गै | गातुम् (३५५) | रुद् | रोदितुम् (२६२) |
| त्रै | त्रातुम् (३५५) | वद् | वदितुम् |
| दो ( to cut ) | दातुम् (३५५) | वन्द् | वन्दितुम् |
| सो | ( अव ) सातुम् (३५५) | विद् to know | वेदितुम् |
| ईक्ष् | ईक्षितुम् | विद् to be | वेत्तुम् (१५) |
| भक्ष् चुरा० | भक्षयितुम् | बन्ध् | बन्द्धुम् |
| लिख् | लेखितुम् (२६२) | युध् दिवा० | योद्धुम् |
| पच् | पक्तुम् (६८) | रुध् | रोद्धुम् |
| मुच् | मोक्तुम् (२६२) | खन् | खनितुम् |
| रुच् | रोचितुम् | तन् | तनितुम् |
| सिच् | सेक्तुम् (६८) | मन् | मन्तुम् (१९, २०) |
| प्रच्छ् | प्रष्टुम् (६९, २२) | हन् | हन्तुम् (१९, २०) |
| पूज् चुरा० | पूजयितुम् | आप् | आप्तुम् |
| भुज् | भोक्तुम् (२६२) | क्षिप् | क्षेप्तुम् (२६२) |
| मस्ज् | मस् न् ज् तुम् (३५७) | वप् | वप्तुम् |
| | म न् ज् तुम् (३५८) | शप् | शप्तुम् |
| | म न् क् तुम् (६८, १५) | स्वप् | स्वप्तुम् |
| | मङ्क्तुम् (१९, २०) | रभ् | रब्धुम् (२३७, १६) |
| यज् | यष्टुम् (६९, २२) | लभ् | लब्धुम् |
| युज् | योक्तुम् (६८, १५) | क्रम् | क्रमितुम् |
| सृज् | स्रष्टुम् (३५९, ६९) | गम् | गन्तुम् (१९, २०) |
| पठ् | पठितुम् | तम् | तमितुम् |
| वृत् | वर्तितुम् | दम् | दमितुम् |
| अद् | अत्तुम् (१५) | नम् | नन्तुम् (१९,२०) |

| | |
|---|---|
| भ्रम् | भ्रमितुम् |
| यम् | यन्तुम् |
| रम् | रन्तुम् (१९, २०) |
| शम् | शमितुम् |
| श्रम् | श्रमितुम् |
| दिव् | देवितुम् |
| सेव् | सेवितुम् |
| दंश् | दंष्टुम् (६९, २२) |
| दृश् | द्रष्टुम् (३१९, ६९) |
| नश् (वेट्) | नंष्टुम् (३१७), नाशितुम् |
| इष् | एष्टुम्, एषितुम् (३६१) |
| पुष् ( दिवा० ) | पोष्टुम् |
| भाष् | भाषितुम् |
| मुष् | मोषितुम् |
| शुष् | शोष्टुम् |
| अस् to be | भवितुम् (३६३) |
| अस् to throw | असितुम् |
| वस् | वस्तुम् |
| शास ( सेट् ) | शासितुम् |
| ग्रह् | ग्रहीतुम् (३६५) |
| वह् | वोढुम् (८३, ३३७, २२, ३६६, ३६७) |
| सह् | सोढुम्, सहितुम् (३६१) |

( ५७२ ) इच्छार्थक धातु के उपपद होने पर धातुमात्र से तुमुन् आता है यदि दोनों धातुओं का कर्ता एक ही हो। इच्छति, वाञ्छति, कामयते भोक्तुम् (he desires to eat) यहां भोजनार्थक इच्छा नहीं किन्तु भोजन विषयक है, अतः ( ५७१ ) का विषय नहीं।

( ५७३ ) शक्, धृष्, ज्ञा, ग्लै, घट्, रभ्, लभ्, क्रम्, सह्, अर्ह्, और अस् ( to be ) के समानार्थक धातुओं के उपपद होने पर धातुमात्र से तुमुन् होता है। गन्तुं शक्नोति, अवज्ञातुं धृष्णोति, वृद्धानुपासितुं जानाति, ग्लायति भोक्तुम्, घटते भोक्तुम्, व्याकरणं पठितुमारभते, लभते भोक्तुम् ( भोजनं प्राप्नोति ); अध्येतुमुपक्रमते; द्व्यहमुपवस्तुं सहते,

---

( ५७२ ) समानकर्तृकेषु तुमुन्। ( ५७३ ) शकधृषज्ञाग्लाघटरभलभक्रमसहार्हास्त्यर्थेषु तुमुन्।

स वेदगुह्यानि वेदितुमर्हति, अस्ति, भवति, विद्यते भोक्तुम् ।

( ५७४ ) पर्याप्ति और सामर्थ्य के वाचक ( expressing capability ) शब्दों के उपपद होने पर धातुमात्र से तुमुन् आता है—यल्ललाटलिखितं तत्प्रमार्जितुं कः समर्थः, लोकान् अलं दग्धुं हि तत्तपः ( This penance is able or sufficient to burn the worlds ), अस्ति मे विभवः सर्वं परिज्ञातुम्, भोक्तुं प्रवीणः कुशलः पटु वा। यहां भी ( ५७१ ) का विषय नहीं।

( ५७५ ) कालवाचक शब्दों के उपपद होने पर ( प्राप्तकाल आदि अर्थ में ) धातुमात्र से तुमुन् होता है—समयः खलु स्नानभोजने सेवितुम् ( The time to bathe and take food is come ), वेलेयं पाठशालां गन्तुम् ( It is time to go to school )।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां दशमाध्यायस्य चतुर्थो वर्गः ।

---

## पञ्चम वर्ग—कृत्यप्रत्ययान्त ।

( ५४६ ) में हम कह चुके हैं कि कृत्य-संज्ञक प्रत्यय यथायोग भाव वा कर्म्म के वाच्य होने पर धातु से परे आते हैं। यहां उन का विधान कर के उदाहरण लिखेंगे।

( ५७६ ) धातुमात्र से तव्य (त्), तव्य और अनीय (र्) प्रत्यय आते हैं। तव्य ( त् ) और तव्य में केवल स्वर का

---

( ५७४ ) पर्याप्तिवचनेष्वलमर्थेषु। ( ५७५ ) कालसमयवेलासु तुमुन्। ( ५७६ ) तव्यत्तव्यानीयरः।

भेद है, रूप एक ही बनते हैं। तव्य और अनीय आर्धधातुक प्रत्यय हैं। तव्य वलादि आर्धधातुक है, अतः सेट् धातुओं से परे इस से पूर्व 'इट्' आता है, अनीय अजादि है, अतः इससे पूर्व इट् नहीं आता। दोनों प्रत्ययों से पूर्व ( २६१, २६२ ) की यथायोग प्रवृत्ति होती है।

तव्यादि-प्रत्ययान्त शब्दों के कृदन्त होने से इन की प्रातिपदिक संज्ञा है, अतः इन से परे सुप्--विभक्तियां आती हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| घ्रा | घ्रातव्य | शी (सेट्) | शयितव्य |
| ज्ञा | ज्ञातव्य | श्रु | श्रोतव्य |
| दा | दातव्य | स्तु | स्तोतव्य |
| दा ( ण् ) | दातव्य | हु | होतव्य |
| धा | धातव्य | ब्रू | वक्तव्य (३५२, ६८) |
| ध्मा | ध्मातव्य | भू ( सेट् ) | भवितव्य |
| पा ( to drink ) | पातव्य | धू ( वेट् ) | धवितव्य, धोतव्य |
| मा | मातव्य | पू ( सेट् ) | पवितव्य |
| म्ना | म्नातव्य | लू ( सेट् ) | लवितव्य |
| या | यातव्य | कृ | कर्तव्य |
| स्था | स्थातव्य | जागृ ( सेट् ) | जागरितव्य |
| इ (ण्) | एतव्य (२६१) | मृ | मर्तव्य |
| चि | चेतव्य (२६१) | वृ | वरितव्य, वरीतव्य (३५५) |
| जि | जेतव्य (२६१) | स्मृ | स्मर्तव्य (२६१) |
| श्रि सेट् | श्रयितव्य (२६१, ५) | हृ | हर्तव्य |
| प्र+हि | प्रहेतव्य | तॄ | तरितव्य, तरीतव्य (३५४) |
| क्री | क्रेतव्य | ह्वे | ह्वातव्य (३५५) |
| नी | नेतव्य | गै | गातव्य (३५५) |

| | |
|---|---|
| त्रै | त्रातव्य (३५५) |
| दो (to cut) | दातव्य (३५५) |
| सो (to finish) (अव) | सातव्य |
| ईक्ष् | ईक्षितव्य |
| भक्ष् चुरा० | भक्षयितव्य |
| लिख् ( सेट् ) | लेखितव्य |
| पच् | पक्तव्य (६८) |
| मुच् | मोक्तव्य (२६२, ६८) |
| रुच् | रोचितव्य |
| सिच् | सेक्तव्य (६८) |
| प्रच्छ् | प्रष्टव्य (६९, २२) |
| पूज् चुरा० | पूजयितव्य |
| भुज् | भोक्तव्य |
| मस्ज् | मस्+न् ज् तव्य (३५७) |
| | म न् ज् तव्य (३५८) |
| | म न् क् तव्य (६८, १५) |
| | मङ्क्तव्य (१९, २०) |
| यज् | यष्टव्य (६९, २२) |
| युज् | योक्तव्य (६८, १५) |
| सृज् | स्रष्टव्य (६९, २२) |
| पठ् | पठितव्य |
| वृत् | वर्तितव्य |
| अद् | अत्तव्य (१५) |
| छिद् | छेत्तव्य (२६२) |
| भिद् | भेत्तव्य |
| मुद् ( सेट् ) | मोदितव्य |
| रुद् | रोदितव्य |
| वद् | वदितव्य |
| वन्द् | वन्दितव्य |
| विद् to know | वेदितव्य |
| विद् to be | वेत्तव्य |
| बन्ध् | बन्द्धव्य (३३७) |
| युध् | योद्धव्य (३३७, १६) |
| रुध् | रोद्धव्य (३३७, १६) |
| खन् | खनितव्य |
| तन् | तनितव्य |
| मन् | मन्तव्य (१९, २०) |
| हन् | हन्तव्य |
| आप् | आप्तव्य |
| क्षिप् | क्षेप्तव्य (२६२) |
| वप् | वप्तव्य |
| शप् | शप्तव्य |
| स्वप् | स्वप्तव्य |
| रभ् | रब्धव्य (३३७, १६) |
| लभ् | लब्धव्य |
| क्रम् | क्रमितव्य |
| गम् | गन्तव्य (१९, २०) |
| तम् | तमितव्य |
| दम् | दमितव्य |
| नम् | नन्तव्य (१९, २०) |
| भ्रम् | भ्रमितव्य |
| यम् | यन्तव्य |
| रम् | रन्तव्य |
| शम् | शमितव्य |

| | | | |
|---|---|---|---|
| श्रम् | श्रमितव्य | अस् to be | भवितव्य (३६३) |
| दिव् | देवितव्य | अस् to throw | असितव्य |
| सेव् | सेवितव्य | आस् | आसितव्य |
| दंश् | दंष्टव्य (६९, २२) | वस् | वस्तव्य |
| दृश् | द्रष्टव्य (३५९) | शास् | शासितव्य |
| नश् ( वेट् ) | नंष्टव्य (३५७) | ग्रह् | ग्रहीतव्य |
| | नाशितव्य | रुह् | रोढव्य |
| इष् | एषितव्य (३६१) | लिह् | लेढव्य |
| पुष् दिवा० | पोष्टव्य | वह् | वह् तव्य |
| | | | वढ् धव्य (८३,३३७) |
| भाष् | भाषितव्य | | वढ् ढव्य (२२) |
| मुष् | मोषितव्य | | वोढव्य (३६६,३६७) |
| शुष् | शोष्टव्य | सह् | सोढव्य, सहितव्य |

अनीय

गम्—गमनीय; कम्—कमनीय, रम्—रमणीय, पा—पानीय, ग्रह्—ग्रहणीय; दृश्—दर्शनीय; रभ्—रम्भणीय ( ५५४ ); लभ्—लम्भनीय।

( ५७७ ) वस् धातु से तव्य ( त् ) प्रत्यय कर्ता का वाचक होता है और णित् माना जाता है—वस्+तव्य=वास्तव्य ( २८९ )। वसतीति वास्तव्यः।

( ५७८ ) अजन्त धातु से यत् ( य ) प्रत्यय होता है और यत् प्रत्यय परे होने पर अङ्ग के 'आकार' को 'ईकार' हो जाता है—गै ( गा )—गी+य=गेय ( २६१ ); दा—देय; धा—धेय; पा—पेय; अव+सो ( सा )—अवसेय; हा—हेय, चि—चेय ( २६१ ); जि—जेय; नी—नेय इत्यादि।

---

( ५७७ ) वसेस्तव्यत्कर्तरि णिच्च। ( ५७८ ) अचो यत्, ईद्यति।

( ५७९ ) ह्रस्व अकारोपध, पवर्गान्त तथा शक्, सह् धातुओं से भी यत् ( य ) प्रत्यय आता है। शप्—शप्य, रभ्—रभ्य, लभ्—लभ्य, शक्—शक्य, सह्—सह्य।

( ५८० ) इ (ण्), स्तु, शास्, वृ, दृ और जुष् धातुओं से क्यप् (य) आता है। इ—इत्य ( ५६८ ), स्तु—स्तुत्य (५६८), शास्—शिष्य ( ३११, ९८ ), वृ ( ञ् )—वृत्य ( ५६८ ), आ+दृ ( ङ् )—आदृत्य ( ५६८ ), जुष्—जुष्य ( सेव्य )।

( ५८१ ) ऋकारान्त और हलन्त धातुओं से परे ण्यत् ( य ) प्रत्यय आता है। ऋ+ण्यत्=आर्य ( २८९ )। आर्यो ब्राह्मणः ( प्राप्तव्य इत्यर्थः )। कृ—कार्य ( २८९ ), वृ ( ङ् )—वार्य, वार्या ऋत्विजः, स्मृ—स्मार्य, हृ—हार्य।

( ५८२ ) च् और ज् को कवर्ग आदेश होता है घित् ( घ् जिस का इत् हो ) और ण्यत् प्रत्यय परे होने पर। पच्+ण्यत् ( ५८१ )=पाक्य ( २८९, ५८२ ), ब्रू=वच् ( ३५२ ) +ण्यत्=वाक्य ( २८९, ५८२ )=पदसमूह। वाच्य †=अर्थ।

सकर्म्मक धातुओं से तव्य आदि कर्म्म के ही वाचक होते हैं और अकर्म्मकों से भाव ही के, जो वचन वा लिङ्ग कर्म्म का हो वही तव्यादि-प्रत्ययान्त का भी होता है। भाव वा कर्म्म के उक्त होने पर कर्ता अनुक्त होता है और उस में तृतीया विभक्ति होती है—स्मर्तव्यस्त्वयायं जनः, 'तदत्र भवत्या प्राश्निकपदमध्यासितव्यम्।' धातु के द्विकर्म्मक

( ५७९ ) पोरदुपधात्। ( ५८० ) एतिस्तुशास्वृदृजुषः क्यप्। (५८१) ऋहलोर्ण्यत्। ( ५८२ ) चजोः कु घिण्ण्यतोः। † वचोऽशब्दसंज्ञायामिति कुत्वं न॥

होने पर ( ५२३ ) की यहां भी प्रवृत्ति होती है—मद्वचनात्स राजा त्वयेदं वाच्यः, अजा ग्रामं नेतव्या इत्यादि ।

भाव के वाचक तव्यादि प्रत्ययान्त शब्दों का स्वभाव से ही नपुंसकलिङ्ग और एकवचन में ही प्रयोग होता है—'स्वेषु स्वेषु पाठेष्वसंमूढैर्भवितव्यं युष्माभिः ।'

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां दशमाध्यायस्य पञ्चमो वर्गः ।

---

## षष्ठ वर्ग—कर्तृवाचक कृदन्त (Nouns of Agency)

अब हम ऐसे कृत् प्रत्ययों का अनुक्रमण करेंगे जो ( ५४३ ) से कर्ता के वाचक हैं । कभी कभी यह कृत्प्रत्यय ऐसे कर्ता के वाचक होते हैं जो धातु-वाच्य क्रिया को शील=स्वभाव से वा धर्म्म मान कर करता हो अथवा जो उस के करने में साधु=कुशल हो । अपेक्षा अनुसार इन ताच्छील्य आदि अर्थों को भी लिखेंगे ।

ण्वुल् ( अक ) तृ (च्)  } कृ+अकः=कारकः ( २८९ ), हृ—हारकः (२८९) पू—पावकः (२८९), नी—नायकः ( २८९ ), गम्—गमकः, दा—दायकः ( ५२१ ) । कृ+तृ=कर्तृ ( २६१ ), हर्तृ, पवितृ, नेतृ, गन्तृ, वि+धा—विधातृ, अधि+इ (इङ्)-अध्येतृ इत्यादि । प्रथमान्त रूप—कर्ता, हर्ता इत्यादि ।

उ—जिज्ञास्+उ=जिज्ञासुः, जिगमिष्—जिगमिषुः, शुश्रूष्—शुश्रूषुः; आ+शंस्—आशंसुः; भिक्ष्—भिक्षुः । यहां शील आदि अर्थ भी विवक्षित हैं, भिक्षु 'one whose wont is to beg' ।

क ( अ )—लिख्+अ=लिखः; बुध्—बुधः; कृश्—कृशः; ज्ञा—ज्ञः ( ४२२ ); प्री—प्रियः ( १२३ ); कृ—किरः; गो+अम्+दा+अ—गोदः, कम्बलदः ( कम्बल को देने वाला ); आतप+अस्+त्रै ( त्रा )+अ=आतपत्र ( ४२२ )। आतपत्रम्=आतपात् त्रायते Umbrella; मध्यस्थः=मध्ये तिष्ठति; द्विपः=द्वाभ्यां करनासिकाभ्यां पिबति; पादपः=पादेन=मूलेन पिबतीति।

अण् ( अ )—कुम्भ+अम्+कृ+अण्=कुम्भकारः (१९०)*, तन्तुवायः (५२१) one who weaves; धान्यमायः ( धान्य का मापने वाला )।

अ ( च् )—रिक्थहरः ( दायाद ); अस्थिहरः श्वा ( अस्थि के उठाने योग्य ), कवचहरः क्षत्रियकुमारः ( कवच पहनने योग्य वय वाला ), स्तम्बेरमः=हस्ती; कर्णेजपः=सूचकः।

ट ( अ )—शोककरी कन्या ( शोक का हेतु ); यशस्करी विद्या। यहां स्त्रीत्वविवक्षा में ( १७९ ) से ङीप् (ई) आता है।

ड ( अ )—अध्वगः ( अध्वानं गच्छति ), यहां गम् की 'टि' का लोप होता है; पारगः; मूर्धजाः=केशाः। सरसिजम् =सरसि जायत इति=कमल; बुद्धिजः संस्कारः, प्रजाः।

क्विप्—इस का सर्वापहारी लोप हो जाता है। उपनिषद् ( उपनिपूर्वक सद् धातु ); द्विष्=द्वेष करने वाला, प्रथमान्त द्विट्-ड्; काष्ठभित्; वेदवित् ( वेद का जानने वाला ); इन्द्र-

---

* 'कृद्ग्रहणे गतिकारकपूर्वस्यापि ग्रहणम्' इस वचन से कुम्भकार की कृदन्त संज्ञा होकर प्रातिपदिक संज्ञा हुई, तदनन्तर सुप् की उत्पत्ति होती है॥

जित् ( ५६८ ); नीः=नेता; सेनानीः=सेना का नायकः ग्रामणीः (नी धातु से); विराज्, प्रथमान्त विराट्–ड्, सम्राट्–ड् इत्यादि ।

णिनि ( इन् )—(स्वभावद्योतक) उष्णभोजी=उष्णं भोक्तुं शीलमस्य, उष्णं भुङ्क्ते इत्येवंशीलः, क्षिप्रकारी, ( rash ); शीघ्रगामी, शीघ्रं गच्छतीत्येवंशीलः=शीघ्र चलना जिस का स्वभाव है ॥

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां दशमाध्यायस्य षष्ठो वर्गः ।

---

## सप्तम वर्ग—भाव, और कर्तृभिन्न कारक–वाचक कृदन्त

अच् ( अ )—इ—अयः ( २६१ ); चि—चयः; जि—जयः; नी—नयः, आ+श्रि—आश्रयः; ली—लयः ।

अ ( प् )—कृ+अ=करः; शरः; स्तु—स्तवः; ग्रह्—ग्रहः; वृ—वरः, समजः (सम् पूर्वक अज् धातु से) assemblage of animals; विस्तरः=शब्दविस्तृतिः=prolixity ।

घञ् ( अ )—पच्—पाकः ( २८९, ५८२ ), त्यज्—त्यागः ( २८९, ५८२ ); सम्+अज्—समाजः, आर्य्याणां समाजः= आर्य्यसमाजः, प्र+स्तु—प्रस्तावः, प्रस्तूयतेऽनेनेति, चि—कायः —चीयन्तेऽस्थीन्यत्रेति, उप+अधि+इ ( ङ् )=उपाध्यायः— उपेत्य अधीयतेऽस्मात्; वि+स्तृ—विस्तारः; तृ—अवतारः ।

कि ( इ )—जलधिः ( जलानि धीयन्तेऽत्रेति );वारिधिः, वार्धिः, शरधिः ( quiver ), प्रधिः ( circumference ) ।

क्तिन् (ति)—इसका स्त्रीलिङ्ग ही विषय है । कृ—कृतिः, चि—चितिः (=चयनम्); स्तुतिः; श्रुतिः (श्रूयतेऽनयेति श्रुतिः

श्रोत्रम्); स्था—स्थितिः ( ५५७ ); गै (गा)—गीतिः ( ५१९ ); पा—पीतिः, सहपीतिः=सपीतिः+, पच्—पाक्तः ( ६८ )। स्था आदि धातुओं में केवल भाव में प्रत्यय होता है॥

ल्युट् ( अन )–गमन, करण, पान, दर्शन, शयन (सोना)। यहां सब में भाव में ही प्रत्यय होता है। † इध्मव्रश्चनः ( लकड़ियां काटने का साधन ); पलाशशातनः; गोदोहनी ( गो दोहने का पात्र ); सक्तुधानी ( सत्तु रखने का पात्र )। पहले दो में 'करण' में ल्युट् आता है और दूसरे दो में अधिकरण अर्थ में।

इति सप्तमो वर्गः।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां कृदन्तव्याख्यानो नाम

दशमोऽध्यायः परिसमाप्तः॥

---



---

+ 'सपीतिश्च मे सग्धिश्च मे' इत्यध्वर्युवेदे। † वृश्च्यतेऽनेनेति व्रश्चनः, इध्मानां व्रश्चन इति षष्ठीसमासः।

# एकादश अध्याय—विभक्ति

## प्रथम वर्ग—कारक-विभक्ति

क्रिया की निर्वृत्ति ( सिद्धि ) में जो निमित्त होते हैं उन्हें "कारक" कहते हैं, अथवा क्रिया के जनक को कारक कहते हैं†। संस्कृत में छे कारक हैं—कर्ता, कर्म्म, करण, सम्प्रदान, अपादान और अधिकरण। अष्टाध्यायी १. ४ में कारक के अर्थ को प्रकट करने के लिये जो विभक्तियें विधान की गई हैं उन्हें "कारक-विभक्ति" कहते हैं। चतुर्थ अध्याय के प्रारम्भ में हम कह आये हैं कि "सुप्" की विभक्ति संज्ञा है और विभक्तियें सात हैं—प्रथमा, द्वितीया, तृतीया, चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी॥

### प्रथमा

( ५८३ ) क्रिया के करने में जो स्वतन्त्र विवक्षित हो उसे कर्ता ( Subject ) कहते हैं। अभिहित ( उक्त ) कर्ता में प्रथमा विभक्ति होती है—गुरुः शिष्ये विद्यां वितरति; बालो व्याकरणं पठति। यहां तिङ् के कर्तृवाचक होने से 'गुरु' और बाल दोनों कर्ता उक्त हैं। कारकमात्र के उक्त होने पर उस में प्रथमा आती है—लूयते केदारः, यहां तिङ् प्रत्यय के कर्म्मवाचक होने से केदार कर्म्म उक्त है, अतः उस में प्रथमा आती है।

---

† निष्पत्तिमात्रे कर्तृत्वं सर्वत्रैवास्ति कारके।
व्यापारभेदापेक्षायां करणादित्वसंभवः॥ इति वाक्यपदीये।

( ५८३ ) स्वतन्त्रः कर्ता, अभिहिते प्रथमा। वस्तुतः कर्तरि कर्म्मणि वाऽभिहिते प्रातिपदिकार्थमात्र इत्यनेनैव प्रथमा विज्ञेया।

( ५८४ ) प्रातिपदिक[1] अर्थमात्र की विवक्षा में, प्रातिपदिक अर्थ से लिङ्ग[2] मात्र अर्थ की अधिकता में, प्रातिपदिक अर्थ से परिमाण[3] मात्र अर्थ की अधिकता में, तथा संख्यावाचक[4] प्रातिपदिकों से प्रथमा होती है—१—उच्चैः, नीचैः, २ कृष्णः, स्त्री, ज्ञानम्, तटः, तटी, तटम्; ३ द्रोणः, खारी, आढकम्, ४ एकः, द्वौ, बहवः। संख्यावाचक प्रातिपदिकों के एकत्व आदि अर्थ के उक्त होने से उन से परे एकत्वादि अर्थों के वाचक प्रत्ययों की प्राप्ति पुनरुक्ति दोष के भय से नहीं थी†, अतः विशेष विधान किया है।

( ५८५ ) सम्बोधन में प्रथमा होती है—हे राम, हे गुरो।

( ५८६ ) जिस इष्टतम पदार्थ की प्राप्ति के लिये कर्ता क्रिया करता है उसे "कर्म्म" कहते हैं और अनुक्त कर्म्म में द्वितीया होती है—कटं करोति, ग्रामं गच्छति, यहां तिङ् प्रत्यय के कर्तृवाचक होने से कर्म्म (कट और ग्राम) अनुक्त है।

( ५८७ ) जिस प्रकार इष्टतम की प्राप्ति के लिये कर्ता क्रिया करता है उसी प्रकार यदि और किसी पदार्थ के लिये बिना इच्छा के क्रिया हो जावे, तो उसे भी 'कर्म्म' कहते हैं—ओदनं भुञ्जानो विषं भक्षयति, यहां विष इष्टतम तो नहीं, परन्तु क्रिया विष के लिये ही कर्ता से हो गई है।

( ५८८ ) जब अपादान आदि कारकों में केवल कारकत्व

---

( ५८४ ) प्रातिपदिकार्थलिङ्गपरिमाणवचनमात्रे प्रथमा । † इहोक्तार्थत्वाद्विभक्त्यप्राप्तौ वचनम् । ( ५८५ ) सम्बोधने च । ( ५८६ ) कर्तुरीप्सिततमं कर्म्म, कर्म्मणि द्वितीया । ( ५८७ ) तथायुक्तं चानीप्सितम् । ( ५८८ ) अकथितं च ।

की विवक्षा हो और अपादानत्व आदि की विवक्षा न हो, तो अपादान आदि कारकों की कर्म्म संज्ञा हो जाती है। इस प्रकार कई धातुओं के दो कर्म्म होते हैं, एक प्रधान (इष्टतम) कर्म्म Direct object और दूसरा गौण (अकथित) Indirect object। जो धातु इस विधि से द्विकर्म्मक बन जाती हैं वह निम्नस्थ कारिका में दी जाती हैं:—

दुह्याच्पच्दण्डरुधिप्रच्छिचिब्रूशासुजिमन्थमुषाम्।
कर्म्मयुक् स्यादकथितं तथा स्यान्नीहृकृष्वहाम्॥

गां † दोग्धि पयः, बलिं याचते वसुधाम्, तण्डुलानोदनं पचति+, गर्गान् शतं दण्डयति§, व्रजमवरुणद्धि गाम् (confines the cow to the fold), माणवकं पन्थानं पृच्छति, वृक्षमवचिनोति फलानि, माणवकं धर्म्मं ब्रूते शास्ति वा (explains dharma to the boy), शतं जयति देवदत्तम्, सुधां क्षीरनिधिं मथ्नाति (churns nectar out of the milky ocean), देवदत्तं शतं मुष्णाति, ग्राममजां नयति, हरति, कर्षति, वहति वा। इन धातुओं के पर्यायवाची धातु भी इसी प्रकार द्विकर्म्मक होते हैं—बलिं भिक्षते वसुधाम्, माणवकं धर्म्मं भाषते। अभिधत्ते, वक्ति इत्यादि। 'शतं जयति देवदत्तम्' और 'सुधां क्षीरनिधिं मथ्नाति' में देवदत्त और क्षीरनिधि अकथित कर्म्म हैं, शेष वाक्यों में प्रथम पद अक-

---

† इत्यत्र यद्यपि गोरवधिभावो विद्यते तथाप्यविवक्षिते तस्मिन्निमित्तमात्रविवक्षायामुदाहरणोपपत्तिरिति हरदत्तः। '+ 'द्व्यर्थः पचिः' इति भाष्यपर्यालोचनया तण्डुलानोदनं पचतीत्यस्य तण्डुलान् विक्लेदयन्नोदनं पचतीत्यर्थः, दुह्यादिषु पचेः परिगणनमप्रामाणिकं भाष्यकैयटयोरनुक्तत्वात्।' इति तत्त्वबोधिनी। § दण्डिर्ग्रहणार्थः, न तु निग्रहार्थः।

थित कर्म्म है। जब अपादानत्व की विवक्षा हो तो पञ्चमी होती है,गोर्दोग्धि पयः। जब कारकत्व की ही विवक्षा न हो तो षष्ठी विभक्ति होती है, गोः ( षष्ठ्यन्त ) पयो ( द्वितीयान्त ) दोग्धि ॥

( ५८९ ) गत्यर्थक धातुओं के अध्व-वर्जित कर्म्म कारक में द्वितीया और चतुर्थी विभक्तियें होती हैं यदि गति शरीर से हो। यहां अध्वन् से तत्पर्याय मार्ग, पथिन् आदि का भी ग्रहण होता है। ग्रामं गच्छति। ग्रामाय गच्छति। ग्रामं ग्रामाय वा व्रजति। परन्तु मनसा पाटलिपुत्रं गच्छति, यहां ( ५८६ ) से इष्टतम कर्म्म 'पाटलिपुत्र' में द्वितीया ही होती है। पन्थानं गच्छति, मार्गं गच्छति, अध्वानं गच्छति—यहां भी केवल द्वितीया होती है।

( ५९० ) अधिपूर्वक शी ( ङ् ), स्था और आस् धातुओं के आधार की कर्म्म संज्ञा होती है—रामः शयनमधिशेते ( Rama lies in bed ), ग्राममधितिष्ठति, आसनमध्यास्ते नृपः।

( ५९१ ) क्रिया की सिद्धि में जो अत्यन्त उपकारक ( साधन ) हो उसकी करण संज्ञा है। करण में तृतीया होती है—दात्रेण लुनाति, परशुना छिनत्ति, असिना कृन्तति, यहां दात्र (sickle), परशु (axe) और असि ( खड्ग ) काटने की क्रिया में अत्यन्त उपयोगी साधन हैं। अनुक्त कर्ता में तृतीया होती है रामेण हतो वाली, इत्यादि देखो भावकर्म्मप्रक्रिया।

---

(५८९) गत्यर्थकर्म्मणि द्वितीयाचतुर्थ्यौ चेष्टायामनध्वनि। ( ५९० ) अधिशीङ्स्थासां कर्म्म। (५९१) साधकतमं करणम्, कर्तृकरणयोस्तृतीया॥

'मा भूदेवं क्षणमपि ते विद्युता विप्रयोगः', इसमें विद्युत् अनुक्त कर्ता है, विद्युता विप्रयोगः=विद्युता कृतः विप्रयोगः=विद्युत्कर्तृक इत्यर्थः। स भारं स्कन्धेन वहति, रूप्यकपञ्चकेन पुस्तकं क्रीणाति, जीवितेनैव शपामि ते, इत्यादि में स्कन्ध, रूप्यक-पञ्चक, और जीवित करण कारक हैं, अतः तृतीया होती है।

( ५९२ ) गम्यमान क्रिया भी कारक विभक्ति में निमित्त होती है—अलं महीपाल तव श्रमेण, तव श्रमेण साध्यं नास्तीत्यर्थः, यहां साधनाक्रिया का 'श्रम' करण है और 'अलम्' निषेधार्थक है। इसी प्रकार 'कृतमेभिः प्रलापैः' में जानो।

## चतुर्थी

( ५९३ ) कर्म्म वा क्रिया द्वारा जिस से सम्बन्ध करना अभिप्रेत (intended) हो उसकी सम्प्रदान संज्ञा होती है और उसमें चतुर्थी विभक्ति होती है। विप्राय गां ददाति। (इयं गौस्तत्स्वामिका भवत्वितीच्छन् तस्मै तां ददाति)। युद्धाय संनह्यते, पत्ये शेते।

( ५९४ ) रुच् ( to please ) और इसी अर्थ के अन्य धातुओं के प्रयोग में जो प्रसन्न होता है उसकी सम्प्रदान संज्ञा होती है—१ देवदत्ताय रोचते मोदकः, हरये रोचते भक्तिः, रामाय स्वदते अपूपः, 'अपां हि तृप्ताय न वारिधारा स्वादुः

---

( ५९२ ) गम्यमानापि क्रिया कारकविभक्तौ प्रयोजिका। ( ५९३ ) कर्मणा यमभिप्रैति स सम्प्रदानम्, क्रियाग्रहणं कर्तव्यम्। सम्यक् प्रदीयतेऽस्मा इति सम्प्रदानम्। चतुर्थी सम्प्रदाने। ( ५९४ ) रुच्यर्थानां प्रीयमाणः।

सुगन्धिः स्वदते तुषारा'। प्रथम वाक्य का अर्थ यह है—मोदको देवदत्तं प्रीणयति, अतः देवदत्त की कर्म्म संज्ञा प्राप्त होने पर सम्प्रदान संज्ञा विधान की है। तृतीय और चतुर्थ वाक्यों में स्वद् (रुच्यर्थक) अकर्म्मक धातु के प्रयोग में 'राम' और 'वारिधारा' से सम्बन्धमात्र विवक्षा में षष्ठी प्राप्त थी।

(५९५) धृ (ङ) ण्यन्त के प्रयोग में जो उत्तमर्ण (Creditor) हो उसकी सम्प्रदान संज्ञा होती है—देवदत्ताय शतं धारयति, ऋषिभ्यो बहुमानं धारयामः। शतं ध्रियते*, यहां ण्यन्त में (४६२) से 'शत' की कर्म्मसंज्ञा हो जाती है। सम्बन्धमात्र विवक्षा में देवदत्त आदि से षष्ठी की प्राप्ति थी, अतः सम्प्रदान संज्ञा विधान की है।

(५९६) स्पृह (अदन्त) के प्रयोग में जो ईप्सित (desired) अर्थ हो उसकी सम्प्रदान संज्ञा होती है—फलेभ्यः स्पृहयति। यहां भी 'फल' शब्द से सम्बन्धविवक्षा में षष्ठी प्राप्त थी। ईप्सिततमत्व विवक्षा में तो कर्म्मसंज्ञा होकर द्वितीया ही होती है—पुष्पाणि स्पृहयति।

(५९७) क्रुध्, द्रुह्, ईर्ष्य्, असूय् और इनके समानार्थक धातुओं के प्रयोग में जिस के प्रति क्रोध आदि किया जावे उसकी सम्प्रदान संज्ञा है—हरये क्रुध्यति, द्रुह्यति—ईर्ष्यति—असूयति वा। परन्तु उपसर्गपूर्वक क्रुध् और द्रुह् के प्रयोग में कर्म्मसंज्ञा होती है—शिष्यं संक्रुध्यति गुरुः इत्यादि।

---

(५९५) धारेरुत्तमर्णः। * धृ (ङ्) अकर्म्मक है। (५९६) स्पृहेरीप्सितः। (५९७) क्रुधद्रुहेर्ष्यासूयार्थानां यम्प्रति कोपः, क्रुधद्रुहोरुपसृष्टयोः कर्म्म।

( ५९८ ) प्रति और आ ( ङ् ) पूर्वक श्रु धातु के प्रयोग में प्रेरणादि पूर्वव्यापार के कर्ता की सम्प्रदान संज्ञा होती है। प्रति-आङ्+श्रु का प्रतिज्ञा करना अर्थ है। विप्राय गां प्रतिश्रृणोति, आश्रृणोति ( Promises a cow to a Brahmana )। विप्र की प्रेरणा पर वह उस से गौ देने की प्रतिज्ञा करता है, अतः 'विप्र' प्रेरणरूप क्रिया का कर्ता है।

( ५९९ ) क्रियार्था क्रिया उपपद होने पर अप्रयुक्त तुमुन्नन्त (understood) धातु के कर्म्म में चतुर्थी होती है—फलेभ्यो याति (goes to fetch fruits), यहां 'फलेभ्यः' का अर्थ फलान्याहर्तुम् है, अर्थात् आङ् पूर्वक हृ के तुमुन्नन्त 'आहर्तुम्' का 'फल' कर्म्म है, अतः फल में चतुर्थी होती है। नृसिंहाय नमस्कुर्म्मः, नृसिंहमनुकूलयितुमित्यर्थः।

## पञ्चमी

( ६०० ) अपाय ( वियोग ) के होने पर जो ध्रुव ( अवधि करके विवक्षित ) हो उसकी अपादान संज्ञा है। अपादान में पञ्चमी विभक्ति होती है। वृक्षात्पुष्पाणि पतन्ति, स रथादवतरति, धावतोऽश्वात्पतति।

( ६०१ ) जुगुप्सा (निन्दा), विराम ( विरति to cease ) और प्रमाद ( neglect ) अर्थ वाले धातुओं के प्रयोग में जिस की निन्दा आदि की जाए, वह कारक अपादान संज्ञक होता

---

( ५९८ ) प्रत्याङ्भ्यां श्रुवः पूर्वस्य कर्ता। ( ५९९ ) क्रियार्थोपपदस्य च कर्म्मणि स्थानिनः ( ६०० ) ध्रुवमपायेऽपादानम्, अपादाने पञ्चमी। ( ६०१ ) जुगुप्साविरामप्रमादार्थानामुपसंख्यानम्।

है—पापाज्जुगुप्सते abhors sin; विघ्नविहताः कार्य्याद् विरमन्ति; न निश्चितार्थाद् विरमन्ति धीराः; स्वाध्यायान्न प्रमदितव्यम् ।

(६०२) भी (to fear) के समानार्थक तथा त्रै (त्र) to protect के समानार्थक धातुओं के प्रयोग में जिस से भय हो उसकी अपादान संज्ञा है—चौरेभ्यो बिभेति । "बिभेत्यल्पश्रुताद् वेदो मामयं प्रहरिष्यति"।'संमानाद् ब्राह्मणो नित्यमुद्विजेत विषादिव' । 'स्वल्पमप्यस्य धर्म्मस्य त्रायते महतो भयात्' ।

(६०३) व्यवधान (distance) के होने पर जिस से कोई अपने आपको छिपाना चाहता है उसकी अपादान संज्ञा होती है । मातुर्निलीयते कृष्णः, कृष्ण माता से छिपता है।

(६०४) जब ल्यप् (य) का प्रयोग न किया जाय तो ल्यबन्त के कर्म्म में पञ्चमी होती है । ल्यप् के विषय के लिये देखो नियम (५६७) । प्रासादात् प्रेक्षते=प्रासादमारुह्य प्रेक्षते, यहां ल्यबन्त 'आरुह्य' के अप्रयोग में उसके कर्म्म 'प्रासाद' में पञ्चमी विभक्ति हुई है; श्वशुराज् जिह्रेति (लज्जते)=श्वशुरं वीक्ष्य जिह्रेति इत्यादि ।

## षष्ठी*

(६०५) कृत्-प्रत्ययों के प्रयोग में १ कर्त्ता और २ कर्म्म में षष्ठी होती है—१ भवतः शायिका (your turn to sleep),

---

(६०२) भीत्रार्थानां भयहेतुः ।(६०३) अन्तर्धौ येनादर्शनमिच्छति । (६०४) ल्यब्लोपे कर्म्मण्युपसंख्यानम् । (६०५) कर्तृकर्म्मणोः कृति ।

* षष्ठ्या न कारकत्वमिति यद्वचस्तत्सम्बन्धमात्रविवक्षाविहितषष्ठीविषयम्, कर्तरि कर्म्मणि वा विहितायास्तु कारकत्वमस्त्येवेत्यभ्युपगमः ।

भवतो ऽग्रगामिका) your turn to go first), भवतः कृतिः (=भवत्कर्तृका कृतिः),२ अपां स्रष्टा (जल को उत्पन्न करने वाला), पुरां भेत्ता, वज्रस्य भर्त्ता (holder of a thunder-bolt)। यहां स्पष्ट है कि सृज्, भिद्, और भृ धातुओं के अप्, पुर्, और वज्र कर्म्म हैं।

## सप्तमी।

(६०६) क्रिया के आधार को 'अधिकरण' कहते हैं। अधिकरण में सप्तमी होती है। आधार तीन प्रकार का है—१ औपश्लेषिक, २ वैषयिक, और ३ अभिव्यापक। १ कटे आस्ते, शय्यायां शेते, स्थाल्यां पचति; २ स धनुर्वेदे (विषये) निष्ठितः, तस्मिन्नृपेऽनुरक्ताः प्रकृतयः, मोदकेष्वभिलाषोऽस्य बटोः (मोदका विषयोऽस्याभिलाषस्य), शकुनयः खे चरन्ति (पक्षी आकाश में गति करते हैं), ३ तिलेषु तैलम् (तेल तिलों में पूर्णतया व्यापक होता है), दधिनि सर्पिः (घृतं सर्वावयवत्वेन दधि व्याप्नोति न तु तदेकदेशस्थं भवति), यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानुपश्यति। सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न विजुगुप्सते॥ इति श्रुतिः॥

इति कारकविभक्तयः।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यामेकादशाध्यायस्य प्रथमो वर्गः।

---

(६०६) आधारोऽधिकरणम्, सप्तम्यधिकरणे च।

## द्वितीय वर्ग—उपपद विभक्ति।

समीपवर्ती (समभिव्याहृत) पद के योग से जो विभक्तियें विधान की गई हैं उन्हें उपपद-विभक्तियां कहते हैं।

### द्वितीया

(६०७) उभयतः सर्वतः (तसिप्रत्ययान्त), धिक्, उपरि उपरि, अधोऽधः आदि के योग में तथा अन्यत्र भी द्वितीया होती है—उभयतः कृष्णं गोपाः (गोप कृष्ण के दोनों ओर हैं), सर्वतः कूपं संप्लुतं जलम् (कूएं के सब ओर जल फैल गया); * धिक् त्वां मूर्खम्; उपर्युपरि लोकं हरिः (Hari is just over the world); अधोऽधो लोकम्, कदाचित्पुरुषकारमृते † फलन्ति मनोरथाः (कभी कभी उद्योग के विना मनोरथ सफल हो जाते हैं); कार्तिक्याश्चैत्रं यावच्छीतम् (कार्तिक की पूर्णिमा से लेकर चैत्र तक शीत होती है)।

(६०८) अभितः, परितः, समया, निकषा, हा, प्रति, अन्तरा और अन्तरेण के योग में द्वितीया होती है—परिजनो राजानमभितः स्थितः, वेदिं परितस्तिष्ठन्ति महर्षयः, लवपुरं निकषा-समया इरावती प्रवहति (The Ravi runs by

---

(६०७) उभसर्वतसोः कार्या धिगुपर्यादिषु त्रिषु।
द्वितीयाऽऽम्रेडितान्तेषु ततोऽन्यत्रापि दृश्यते॥

† ऋतेयोगे क्वचिद्द्वितीया दृश्यते तत्र 'अन्यत्रापि दृश्यते' इत्येव समाधानम्। एवञ्च 'ऋते द्वितीया च' इति चान्द्रसूत्रमनुकूलम्।

* धिग्योगे क्वचित् प्रथमापि दृश्यते धिगर्थाः कष्टसंश्रयाः (इति पञ्चतन्त्रे)।

(६०८) अभितःपरितःसमयानिकषाहाप्रतियोगेऽपि, अन्तरान्तरेणयुक्ते।

the side of Lahore ), हा भगवत्यरुन्धति !(Alas ! oh revered Arundhati ! ), मन्दौत्सुक्योऽस्मि नगरगमनं प्रति, बुभुक्षितं न प्रतिभाति किञ्चित् (भूखे को कुछ नहीं सूझता ); त्वां च मां चान्तरा कमण्डलुः ( तेरे और मेरे मध्य में कमण्डलु है ); प्रमाणमन्तरेण नार्थप्रतिपत्तिः (प्रमाण के बिना वस्तु ज्ञान नहीं होता ); किं नु खलु मामन्तरेण चिन्तयति गुरुः (What idea is the preceptor forming of me ?) अन्तरेण=उद्दिश्य=with respect to ।

( ६०९ ) + द्रव्य, गुण, क्रिया के साथ अत्यन्त (निरन्तर ) संयोग होने पर काल और अध्व वाचक शब्दों से द्वितीया होती है । तात्पर्य यह है कि द्रव्य, गुण वा क्रिया जिस काल वा अध्वा ( distance ) को व्याप्त करें, अर्थात् जिस काल वा मार्ग तक निरन्तर अपनी सत्ता रक्खें, उस काल वा मार्ग वाचक शब्द से द्वितीया होती है । मासं गुडधानाः ( एक मास तक रहने वाले गुड और धान ), क्रोशं कुटिला नदी ।

'विस्तीर्णा योजनशतं शतमध्यर्धमायता ।
वैहायसी कामगमा पञ्चयोजनमुच्छ्रिता ॥ ( देवसभा )

मम मित्रं श्रीहरिदासवर्म्मा चतुरो दिवसान्मत्सकाशेऽवात्सीत् ( My friend Hari Das Varma stayed with me for four days ) ।

---

( ६०९ ) कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे । + 'प्राकृतमेवैतत्कर्म्म' इति भाष्यकृद्वचनाद् अभिव्याप्येत्यनेनान्वये सति कारकेष्वपि अस्य संनिवेशो न दोषाय ॥

## तृतीया

( ६१० ) जिस काल वा मार्ग तक निरन्तर क्रिया होने से फल की प्राप्ति हो जाती हो उस काल वा मार्ग वाचक शब्द से तृतीया होती है—द्वादशवर्षैर्व्याकरणं श्रूयते ( बारह वर्ष में निरन्तर अध्ययन से व्याकरण समाप्त होता है ); क्रोशेन अनुवाकोऽधीतः ( एक कोस चलने से अनुवाक का पाठ पूरा हुआ )।

( ६११ ) ‡ प्रकृति, प्राय, गोत्र, सम, विषम, द्विद्रोण आदि शब्दों से तृतीया होती है—प्रकृत्या चारुः, प्रायेण याज्ञिकः, गोत्रेण गार्ग्यः, समेन याति, विषमेण याति, द्विद्रोणेन धान्यं क्रीणाति, इसी प्रकार अजस्यासीद् वधूर्नाम्ना इन्दुमती इत्यादि।

( ६१२ ) सह और सह के समानार्थक शब्दों के योग में तृतीया होती है—पुत्रेण सह–साकं–सार्धं–समं पिता आगतः। सहार्थ के होने पर सह के अप्रयोग में भी तृतीया होती है—अस्य मुखं सीतायाः मुखचन्द्रेण ( सह ) संवदति ( इत्युत्तररामचरिते )।

( ६१३ ) जिस विकृत (defective) अङ्ग से देही का विकार लक्षित होता है, तद्वाचक शब्द से तृतीया होती है—अक्ष्णा काणः, पादेन खञ्जः, पृष्ठेन कुब्जः।

( ६१४ ) हेतु (=क्रिया के कारण ) से तृतीया होती है—

---

( ६१० ) अपवर्गे तृतीया। ( ६११ ) प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम्। ‡ एतद्वार्तिकं भाष्ये प्रत्याख्यातम्, सर्वत्र करणे तृतीयायाः सिद्धेः। ( ६१२ ) सहयुक्तेऽप्रधाने। ( ६१३ ) येनाङ्गविकारः। ( ६१४ ) हेतौ।

पुण्येन दृष्टो हरिः, दूरीकृताः खलु गुणैरुद्यानलता वनलताभिः (The wild creepers have surpassed the garden-creepers by virtue of their excellences), स्वरेण रामभद्रमनुहरति। यहां हेतु का अर्थ फल भी है—अध्ययनेन वसति।

( ६१५ ) वह वस्तु जिसके बनाने के लिये अन्य वस्तु का उपयोग किया जाता है तथा वह प्रयोजन जिसके लिये कोई क्रिया की जाती है, तद्वाचक शब्द से चतुर्थी होती है। यूपाय दारु 'wood to be made into a tie-post', कुण्डलाय हिरण्यम् 'gold for making an ear-ring', रन्धनाय स्थाली, a pot for cooking, अवहननाय उलूखलम्, a mortar for pounding down, काव्यं यशसेऽर्थकृते।

( ६१६ ) 'हित' के योग में चतुर्थी विभक्ति होती है—गोभ्यो हितम् 'good for the cows', हितमामयाविने=रुग्ण के लिये हितकर।

( ६१७ ) * नमः, स्वस्ति, स्वाहा, स्वधा, वषट् तथा सामर्थ्यवाचक 'अलम्' और तत्पर्यायवाची शब्दों के योग में चतुर्थी होती है—नमस्तेऽस्तु ब्रह्मन्! स्वस्ति मेऽस्तु (इति कठोपनिषदि), अग्नये स्वाहा, पितृभ्यः स्वधा, इन्द्राय वषट्, अलं मल्लो मल्लाय (one wrestler is a match for another), प्रभुर्मल्लो मल्लाय, शक्तो मल्लो मल्लाय, प्रभवति मल्लो मल्लाय।

---

( ६१५ ) तादर्थ्ये उपसंख्यानम्। ( ६१६ ) हितयोगे चतुर्थी वक्तव्या। ( ६१७ ) नमः स्वस्तिस्वाहास्वधालंवषड्योगाच्च। * उपपद-विभक्तेः कारकविभक्तिर्बलीयसी—इस न्याय के अनुसार 'स गुरुं नमस्करोति' में ( ६१७ ) से गुरु शब्द से चतुर्थी नहीं होती।

प्रभवति तातः कन्यकाजनस्य इत्यादि में शेषविवक्षा में षष्ठी होती है।

## पञ्चमी

(६१८) अन्य, आरात्, इतर, ऋते, (रूढ) दिशा-वाचक शब्द, अञ्चू जिस में उत्तरपद हो, आ (च्) और आहि के योग में पञ्चमी होती है। 'अन्य' से समानार्थक शब्दों का भी ग्रहण होता है। अन्यो भिन्न इतरो वा कृष्णात्; आराद्वनात् (वन के समीप वा दूर); ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः; पूर्वो ग्रामात्, उत्तरो ग्रामात्॥

हिमवद्विन्ध्ययोर्मध्यं यत् प्राग्विनशनादपि।
प्रत्यगेव प्रयागाच्च मध्यदेशः प्रकीर्तितः॥

प्राक् प्रभातात्=before it is dawn, दक्षिणा दक्षिणाहि वा ग्रामात्।

(६१९) पृथक्, विना और नाना के योग में पञ्चमी, तृतीया और द्वितीया विभक्तियें होती हैं—रामाद् रामेण रामं वा विना पृथग् नाना वा, नाना नारीं निष्फला लोकयात्रा।

विना वातं विना वर्षं विद्युत्प्रपतनं विना।
विना हस्तिकृतान्दोषान्केनेमौ पातितौ द्रुमौ॥

(६२०) आङ् (मर्यादा वा अभिविधि अर्थ में) के योग में पञ्चमी होती है—आ मूलाच्छ्रोतुमिच्छामि 'I desire to hear from the beginning'।

(६२१) प्रभृति, आरभ्य, बहिः, ऊर्ध्वम्, परम् और अनन्तरम् के योग में पञ्चमी होती है। 'अपादाने

---

(६१८) अन्यारादितरर्तेदिक्शब्दाञ्चूत्तरपदाजाहियुक्ते। (६१९) पृथग्विनानानाभिस्तृतीयान्यतरस्याम्। (६२०) आङ् मर्यादावचने, पञ्चम्यपाङ्परिभिः। (६२१) विवक्षाधीनानि कारकाणि—यही इस में प्रमाण है।

पञ्चमी' इस सूत्र के भाष्य में भगवान् भाष्यकार ने 'कार्तिक्याः प्रभृति' ऐसा प्रयोग किया है, इस से ज्ञात होता है कि प्रभृति के योग में पञ्चमी साधु है। मेरुपृष्ठादारभ्य ध्रुवपर्यन्तं ग्रहनक्षत्रतारागणचित्रितोऽन्तरिक्षलोकः (इति पातञ्जलयोगभाष्ये)। 'अपपरिबहिरञ्चवः पञ्चम्या' यह सूत्र पञ्चम्यन्त का बहिः के साथ विकल्प से समास विधान करता है, इस से हम जानते हैं कि जिस पक्ष में समास नहीं होता, वहां विग्रह में बहिः के योग में पञ्चमी दीखती है—यतयो ग्रामाद्बहिस्तिष्ठन्ति । ऊर्ध्वं मुहूर्ताद् मरिष्यति मूषकः अतः परं भवन्त एव प्रमाणम्; यागानुष्ठानादनन्तरं विसृष्टं सदः After the performance of the sacrifice, the assembly broke up।

(६२२) जिस समुदाय वा व्यक्ति से किसी अन्य समुदाय वा व्यक्ति का भेद (गुणकृत उत्कर्ष वा अपकर्ष) दिखाना हो, उस से पञ्चमी विभक्ति होती है—माथुराः पाटलिपुत्रकेभ्य आढ्यतराः, 'कर्म्म श्रेयो ह्यकर्म्मणः', 'मौनात्सत्यं विशिष्यते', 'नास्ति सत्यात्परो धर्म्मो नास्त्यनृतात्पातकं परम्', 'संभावितस्य चाकीर्तिर्मरणादतिरिच्यते'॥

## षष्ठी

( ६२३ ) सम्बन्धमात्र-विवक्षा में षष्ठी विभक्ति होती है—राज्ञः पुरुषः राजसम्बन्धी पुरुष ( राजा का पुरुष ), बुद्धिर्यस्य बलं तस्य; वर्णानां ब्राह्मणो गुरुः । 'कच्चिद् भर्तुः स्मरसि सुभगे ! त्वं हि तस्य प्रियेति ।'

---

( ६२२ ) पञ्चमी विभक्ते । ( ६२३ ) षष्ठी शेषे ।

(६२४) हेतु-शब्द के प्रयोग होने पर हेत्वर्थ में षष्ठी होती है—'अल्पस्य हेतोर्बहु हातुमिच्छन् विचारमूढः प्रतिभासि मे त्वम्', 'नामैवास्यास्तदेतत्परिचितमपि ते विस्मृतं कस्य हेतोः।'

## षष्ठी और सप्तमी

(६२५) जिस की (प्रसिद्ध) क्रिया से दूसरी क्रिया लक्षित (defined) होती है, उससे सप्तमी होती है, यदि अनादर (indifference) भी गम्यमान हो तो षष्ठी भी होती है—गोषु दुह्यमानासु गतः, आः क एष मयि स्थिते चन्द्रगुप्तमभिभवितुमिच्छति (मदीयां स्थितिमनादृत्य इत्यर्थः) who is it who seeks to vanquish Chandra Gupta inspite of my being here, रुदतः पुत्रस्य रुदति पुत्रे वा पिता प्राव्राजीत्, पुत्र के रोते हुए ही पिता ने संन्यास ले लिया। षष्ठी वा सप्तमी के इस प्रयोग को Genitive-Locative Absolute कहते हैं॥

(६२६) निर्धारण अर्थ में समुदाय-वाचक शब्द से षष्ठी और सप्तमी विभक्तियां होती हैं। समुदाय में से एकदेश (a part) के पृथक् करने को निर्धारण (specification) कहते हैं। मनुष्याणां क्षत्रियः शूरतमः, मनुष्येषु वा, मनुष्यों के मध्य में क्षत्रिय अत्यन्त शूर होता है; पुरुषाणां पुरुषेषु वा उत्तमो रामः, अध्वगानाम् अध्वगेषु वा धावन्तः शीघ्रतमाः॥

इत्युपपदविभक्तिषु द्वितीयो वर्गः।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां विभक्तिव्याख्यानो नामैकादशोऽध्यायः परिसमाप्तः॥

---

(६२४) षष्ठी हेतुप्रयोगे। (६२५) यस्य च भावेन भावलक्षणम्, षष्ठी चानादरे। (६२६) यतश्च निर्धारणम्।

# द्वादश अध्याय—लिङ्ग (Gender)

यद्यपि भाष्यकार का यह मत है कि 'लिङ्गमशिष्यं लोकाश्रयत्वाल्लिङ्गस्य', अर्थात् लिङ्ग के अनुशासन की कोई आवश्यकता नहीं, क्योंकि किसी एक शब्द का कौन सा लिङ्ग है इस में लोक ही प्रमाण है, शिष्टों के प्रयोगों का अनुसरण ही एकमात्र सहाय है, यतः यह नियम नहीं किया जा सकता कि अमुक शब्द अमुक लिङ्ग में ही प्रयुक्त हो, तथापि सुकुमारमति कुमारों के हितार्थ यहां कुछ नियम लिङ्ग विषयक लिखे जाते हैं।

## प्रथम वर्ग—स्त्रीलिङ्ग

(६२७) (क) स्त्रीप्रत्ययान्त शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं—अजा, अश्वा, चटका, होढा, वत्सा, बाला, मनोरमा, वामा, यशस्विनी, पयस्विनी, मनस्विनी, राज्ञी, शुनी, कर्त्री, हर्त्री, रूपवती, भवती, सेनाचरी, अर्थकरी, कुमारी, किशोरी, गोपी, पत्नी, गौरी, कुरूः, रम्भोरूः।

(ख)—ऋकारान्त मातृ, दुहितृ, स्वसृ, पोतृ और ननान्दृ स्त्रीलिङ्ग होते हैं, यद्यपि इनसे परे कोई स्त्रीप्रत्यय नहीं आता।

(ग) क्तिन् प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग, होते हैं—कृतिः गतिः, स्तुतिः, श्रुतिः, स्थितिः।

(घ) ईप्रत्ययान्त धातु का स्त्रीलिङ्ग होता है—लक्ष्मीः, अवीः, तरीः, स्तरीः, तन्त्रीः।

---

(६२७) (ख) ऋकारान्ता मातृदुहितृस्वसृपोतृननान्द्रारः। (ग) क्तिन्नन्तः। (घ) ईकारान्तश्च।

( ङ ) क्विप् प्रत्ययान्त ईकारान्त और ऊकारान्त एकाक्षर (monosyllabic) धातु का स्त्रीलिङ्ग होता है—श्रीः, भूः, गीः, पूः, धूः, ।

( च ) विंशति से लेकर नवनवति तक संख्यावाचक शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं—तिस्रो विंशतयः पुरुषाणाम् ।

( छ ) तल्प्रत्ययान्त—दयालुता; क्रूरता, अभिज्ञता, निकटता, ग्रामता, सहायता, जनता, बन्धुता ।

( ज ) भूमि१, विद्युत्२, सरित्३, लता४, वनिता५ के नाम—१ पृथ्वी, धरित्री, धरणी, धरा, मही, मेदिनी, उर्वी, वसुधा, वसुन्धरा, क्षिति, क्षमा, काश्यपी। २ तडित्, शतह्रदा, अचिरप्रभा, सौदामनी । ३ नदी, निम्नगा, आपगा, स्रवन्ती, स्रोतस्विनी, तटिनी, तरङ्गिणी । ४ वीरुत्, प्रतानिनी । ५ रमा, रामा, वामा, कान्ता, रमणी, योषित्, योषा ।

(झ) भास्, स्रुक्, स्रक्, दिक्, दृक्, उष्णिक्, उपानद्, तिथिः, रुचिः, वीचिः, धूलिः, केलिः, छविः, रात्रिः, राजिः, प्रतिपद्, आपद्, विपद्, सद्, परिषद् और आशिष् ।

( ञ ) अप्, सुमनस्, सिकता, समा और वर्षा का प्रायः बहुवचन में प्रयोग होता है—आपः, सुमनसः, 'लभेत सिकतासु तैलं यत्नतः पीडयन्', 'व्यदधात् शाश्वतीभ्यः समाभ्यः' एकत्व में भी प्रयोग होता है—एका च सिकता तैलदानेऽसमर्था ( इति भाष्ये ), समायां समायां विजीयते, अग्रासातां

---

(ङ) य्वन्तमेकाक्षरम् । (च) विंशत्यादिरा नवतेः । ( छ ) तलन्तः । ( ज ) भूमिविद्युत्सरिल्लतावनिताभिधानानि । ( ञ ) अप्सुमनस्समासिकतावर्षाणां बहुत्वं च ।

सुमनसौ ( इति काशिकावृत्तिः ) यहां सुमनस् का द्विवचन में प्रयोग है, वर्षासु वर्षायां वा ॥

## द्वितीय वर्ग—पुँल्लिङ्ग

( ६२८ ) ( क ) घञ्-प्रत्ययान्त१ और अप्-प्रत्ययान्त२ शब्द पुँल्लिङ्ग होते हैं–१ प्रस्तावः, विस्तारः, अवतारः, प्रतीकारः, समाजः, उपाध्यायः, रागः, त्यागः, पाकः। २ शरः, करः, स्तवः, समजः। ( ख ) अच् प्रत्ययान्त—चयः, जयः, लयः, परन्तु भय नपुंसक लिङ्ग ही होता है।

( ग ) कि-प्रत्ययान्त—जलधिः, वारिधिः, वार्धिः, शरधिः, परन्तु इषुधिः स्त्रीलिङ्ग में ही प्रयुक्त होता है।

( ङ ) देव१, असुर२, स्वर्ग३, गिरि४, समुद्र५, नख६, केश७, दन्त८, स्तन९, भुज१०, कण्ठ११, खड्ग१२, शर१३, पङ्क१४ और मेघ के नाम—१ देवः, अमरः निर्जरः, विबुधः, सुरः, आदितेयः गीर्वाणः। २ असुरः, दैत्यः, दैतेयः, दानवः। ३ स्वर्गः, त्रिदिवः, त्रिदशालयः, परन्तु द्यौः स्त्रीलिङ्ग और त्रिविष्टपम् नपुंसक है। ४ गिरिः, पर्वतः, शैलः, शिलोच्चयः, भूभृत्, भूधरः, शिखरी, सानुमान्। ५ समुद्रः, सागरः, नदीशः, अर्णवः। ६ नखः, नखरः, कररुहः। ७ केशाः, मूर्धजाः, शिरोरुहाः, वालाः। ८ दन्तः, दशनः, द्विजः। ९ स्तनः, पयोधरः, कुचः। १० भुजः, दोः, बाहुः। ११ कण्ठः, गलः। १२ खड्गः, असिः, करवालः। १३ शरः, इषुः, बाणः, मार्गणः,

---

( ६२८ ) ( क ) घञबन्तः। ( ख ) घाजन्तः। ( ग ) क्यन्तो घुः। इषुधिःस्त्री च। ( घ ) नङन्तः, याच्ञा स्त्रियाम्। ( ङ ) देवासुरात्मस्वर्गगिरिसमुद्रनखकेशदन्तस्तनभुजकण्ठखड्गशरपङ्काभिधानानि।

आशुगः, विशिखः। १४ पङ्कः, कर्दमः। १५ मेघः, वारिदः, जलदः, जलधरः, जलमुक्, जीमूतः, बलाहकः। परन्तु अभ्र नपुंसक लिङ्ग है।

(च) उकारान्त—प्रभुः, गुरुः, इक्षुः, परन्तु धेनुः, रज्जुः, तनुः, रेणुः स्त्रीलिङ्ग हैं, श्मश्रु, जानु, त्रपु, जतु नपुंसक हैं। अर्थवाची 'वसु' नपुंसक है।

(छ) नकारान्त—राजन्, तक्षन्, पूषन्, अर्यमन्, महिमन्, लघिमन्, गरिमन्।

(ज) रश्मि और दिन के नाम—रश्मिः, किरणः, करः, अंशुः, मयूखः, भानुः परन्तु दीधितिः स्त्रीलिङ्ग है। दिवसः, वासरः, वारः, परन्तु दिन और अहन् नपुंसक हैं।

(झ) सारथिः, अतिथिः, कुक्षिः, बस्तिः, पाणिः, अञ्जलिः पुँल्लिङ्ग हैं।

(ञ) दार, अक्षत, लाज, असु का पुल्लिङ्ग बहुवचन में प्रयोग होता है—दाराः, अक्षताः, लाजाः, असवः॥

## तृतीय वर्ग—नपुंसकलिङ्ग

(६२९) (क) भाव में ल्युडन्त नपुंसकलिङ्ग होता है—करणम्, गमनम्, यानम्, दर्शनम्, पानम्।

(ख) भाव में क्तान्त—जल्पितम्, हसितम्, आसितम्, विलसितम्।

(ग) त्व और ष्यञ्-तद्धितान्त—देवत्वम्, नृपत्वम्,

---

(च) उकारान्तः। (छ) नान्तः। (ज) रश्मिदिवसाभिधानानि, दिनाहनी नपुंसके। (झ) सारथ्यतिथिकुक्षिबस्तिपाण्यञ्जलयः। (ञ) दाराक्षतलाजासूनां बहुत्वं च। (६१९ क) भावे ल्युडन्तः। (ख) निष्ठा च। (ग) त्वष्यञौ तद्धितौ।

कवित्वम्, शौक्ल्यम्, दार्ढ्यम्, आर्हन्त्यम्, मौढ्यम्, मौर्ख्यम्, ब्राह्मण्यम् ।

( घ ) अव्ययीभावसमास —प्रत्येकम्, अधिकुमारि, अध्यात्मम् ।

( ङ ) इसन्त और उसन्त—हविस्, ज्योतिस्, सर्पिस् । हविः, हविषी, हवींषि इत्यादि । धनुस्, जनुस् और वपुस् ।

( च ) १ मुख, २ नयन, ३ लोह, ४ वन, ५ मांस, ६ रुधिर, ७ कार्मुक, ८ विवर, ९ जल, १० हल, ११ धन और अन्न के नाम—१ मुखम्, वक्त्रम्, आननम्, आस्यम्, वदनम् । २ नयनम्, नेत्रम्, चक्षुः, अक्षि । ३ लोहम्, कालम्, । ४ वनम्, काननम्, गहनम्, विपिनम् अरण्यम्, परन्तु अटवी स्त्रीलिङ्ग है । ५ मांसम्, पिशितम्, पललम्, क्रव्यम्, आमिषम् । ६ रुधिरम्, रक्तम्, शोणितम्, असृक् । ७ कार्मुकम्, चापम्, कोदण्डम्, शरासनम् । ८ विवरम्, बिलम्, सुषिरम्, छिद्रम्, रन्ध्रम् । ९ जलम्, सलिलम्, पानीयम्, तोयम्, वारि, वाः, अम्बु, उदकम् । १० हलम्, लाङ्गलम्, परन्तु सीर पुँल्लिङ्ग है । ११ धनम्, द्रव्यम्, द्युम्नम्, रिक्थम्, वित्तम्, परन्तु अर्थ पुँल्लिङ्ग है । १२ अन्नम्, भक्तम्, परन्तु ओदन पुँल्लिङ्ग है ।

( छ ) शत और शत से आगे की संख्या—शतं समाः, सहस्रं पुरुषाः, परन्तु कोटिः स्त्रीलिङ्ग है ।

( ज ) द्व्यच्क (dissyllabic) असन्त—आगस्, एनस्,

---

( घ ) अव्ययीभावः । ( ङ ) इसुसन्तः । ( च ) मुखनयनलोहवनमांसरुधिरकार्मुकविवरजलहलधनान्नाभिधानानि ।

( छ ) शतादिः संख्या, कोटिः स्त्रियाम् । ( ज ) असन्तो द्व्यच्कः ।

मनस्, पयस्, श्रवस्, रजस्, रेतस्, अम्भस्, अर्णस्, नभस्, तमस्, तपस्, वयस्, रक्षस्, छन्दस् ( छन्दांसि छादनात् )।

( झ ) कुसुम १ और रण २ के नाम—१ कुसुमम्, पुष्पम्, प्रसूनम्। २ रणम्, युद्धम्, आयोधनम्, जन्यम्, प्रधनम्, प्रविदारणम्, मृधम्, आस्कन्दनम्, संख्यम्, समीकम्, सांपरायिकम्, परन्तु आहवः, संग्रामः, समरः पुलिङ्ग होते हैं। आजिः स्त्रीलिङ्ग होता है।

( ञ ) त्रान्त—कलत्रम् ( स्त्री ), मित्रम्, सूत्रम्, वस्त्रम्, दात्रम्, नेत्रम्, शस्त्रम् शास्त्रम्; स्तोत्रम्, छत्रम्, पत्रम्, अरित्रम् (oar), खनित्रम्। परन्तु छात्र, पुत्र, मन्त्र और अमित्र पुँल्लिङ्ग हैं।

( ट ) देह, आकाश, तीर्थ, यूथ, सार, गोमय, धर्म्म आदि पुँल्लिङ्ग में भी होते हैं।

( ठ ) द्व्यच्क मन्नन्त—नामन्, लोमन्, जन्मन्, कर्म्मन्, वर्म्मन्, दामन्, धामन्। नाम नाम्नी नामानि॥

## चतुर्थ वर्ग—अविशिष्ट लिङ्ग

( ६३० ) क—अव्ययों का लिङ्ग-विशेष नहीं होता, इसी प्रकार कति, युष्मद्, अस्मद्, षकारान्त, नकारान्त संख्या वाचक शब्दों का विशिष्ट लिङ्ग नहीं होता—मृषा कथा, मृषा वचः, सा त्वं पूज्याऽसि नृणाम्, 'नाहं पूजार्हेऽपराद्धा', इत्याह सा, कति पक्षिणो वीक्षसे, कति बालिकाः पाठशालायां पठन्ति, षड् बालिकाः, अहं षड् वर्षाणि सततं व्याकरणमपाठिषम्, पञ्च पुरुषाः, पञ्च स्त्रियः।

---

( झ )—कुसुमरणाभिधानानि। (ञ) त्रान्तः। (ट) अर्धर्चाः पुंसि च। ( ठ ) मन्द्व्यच्कोऽकर्तरि।

( ख ) गुणवचनों (adjectives of quality) का वही लिङ्ग होता है जो विशेष्य का हो—पटुरयं बटुः, पट्वी इयं बाला।

( ग )कृत्य-प्रत्ययान्त का वही लिङ्ग होता है जो कर्म्म का हो—उत्तिष्ठ नरशार्दूल ! कर्तव्यं दैवमाह्निकम्, सभा वा न प्रवेष्टव्या, ब्राह्मणो न हन्तव्यः।

( घ ) करण और अधिकरण में ल्युडन्त का भी वही लिङ्ग होता है जो विशेष्य का हो—इध्मव्रश्चनः कुठारः, गोदोहनी पात्री।

( ङ ) सर्व आदि सर्वनाम शब्दों का वही लिङ्ग होता है जो सर्वनाम से प्रत्यवमृष्ट नाम का हो। अयं पुरुषः, इयं स्त्री, इदं पुस्तकम् ॥

इति लिङ्गानुशासनं समाप्तम्।

इति व्याकरणद्वादशाध्याय्यां लिङ्गानुशासनं
नाम द्वादशोऽध्यायः परिसमाप्तः।



समाप्तश्चायङ्ग्रन्थः ॥



शुभम्भूयादध्यापकानामध्येतॄणां च।

---

यावद्विलसति दिवसे दिवसकरो निशि निशाकरः सततम् ।
एषा विलसतु तावद् व्याकरणद्वादशाध्यायी ॥ १ ॥
होशियारपुरान्तःस्थाऽह्यियापुरनिवासिना ।
श्रीमच्चरणदासेन वर्म्मणेयं विनिर्मिता ॥ २ ॥
खवस्वङ्केन्दुसंख्याके श्रीमद्विक्रमवत्सरे ।
कार्तिके सितसप्तम्यां ग्रन्थोऽयं पूर्णतां गतः ॥ ३ ॥
सोऽयं भवेत्प्रहर्षाय सतां साधुविवेकिनाम् ।
पठेयुः पाठयेयुश्च त एनं तत्त्वमीप्सवः ॥ ४ ॥
प्रार्थये देव देवेश ! शब्दशास्त्रमहोदधेः ।
पारं यियासतामेष सेतुभूतो भवेदिह ॥ ५ ॥



# शुद्धिपत्रम् ।

| पृष्ठे | पङ्क्तौ | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| ९ | ९ | आ वा आ | अ वा आ |
| ४५ | १९ | ज्यायांसः | ज्यायसः द्वि०बहु० |
| ५५ | २४ | रिपु | हरिषु |
| ५९ | ४ | 'ओ' | 'औ' |
| ११३ | २१ | ( १९० ) | ( २०० ) |
| १७० | २३ | इ | झि |
| १८३ | ५ | अजाहत | अजहित |
| २०५ | ६ | अबध्नाम | अबध्नीम |
| २५० | २ | शुश्रुव | शुश्रव=उ० ए० |
| २५२ | ११ | चिक्यिम | चिक्षियम |
| २५९ | १२ | इयाजि | इयजिथ |
| २७० | १० | विदामास | विदामासिथ म० ए० |